(vi) चारित्र सवर के पाच —इस प्रकार कुल (५+३+१०+१२+२२+५=५७) सत्तावन भेद होते है।

(i) **समिति संवर के पांच भेद** १ ईर्या समिति ३ भाषा समिति ३. एषणा समिति ३ आदान-भड-मात्र-निक्षेपणा समिति ५ उच्चार-प्रस्रवण-खेल-जल्ल-सिंघाण-परिष्ठापनिका समिति।

(ii) **गुप्ति सवर के तीन भेद** १ मन गुप्ति २. वचन गुप्ति ३ काय गुप्ति।

(iii) **धर्म संवर के दस भेद** · १ क्षमा २ मुक्ति ३. आर्जव ३ मार्दव ५ लाघव ६ सत्य ७ सयम ८ तप ९ त्याग व १० ब्रह्मचर्य।

(iv) **अनुप्रेक्षा संवर के बारह भेद** : १ अनित्य २ अशरण ३ ससार ४ एकत्व ५ अन्यत्व ६ अशुचित्व ७ आस्रव ८ सवर ९ निर्जरा १० लोक ११ बोधिदुर्लभत्व और १२ धर्म।

(v) **परीषह-जय संवर के बाईस भेद** : १ क्षुधा २ पिपासा ३ शीत ४. ऊष्ण ५ दशमशक ६ अचेल ७ अरति ८ स्त्री ९ चर्या १० निषद्या ११ शय्या १२. आक्रोश १३ वध १४ याचना १५ अलाभ १६ रोग १७ तृणस्पर्श १८ जल्ल १९ सत्कार-पुरस्कार २० प्रज्ञा २१. अज्ञान और २२ अदर्शन।

(vi) **चारित्र संवर के पांच भेद**·— १ सामायिक २ छेदोपस्थापनीय ३ परिहारविशुद्धि ४. सूक्ष्मसपराय ५ यथाख्यात।

७ **निर्जरा-तत्त्व**—निर्जरा का अर्थ है—झडना या विलग होना। आत्म-प्रदेशो से कर्म-परमाणुओ का अशत' विलग होना (आशिक क्षय) निर्जरा है। अनशनादि तप भी, जिनकी आराधना से कर्मों का आशिक क्षय होता है, उपचार से निर्जरा के अन्तर्गत है। निर्जरा-तत्त्व के वारह भेद किये गये हैं, वे इस प्रकार हैं .

(i) वाहिरिक तप के छह भेद एव (ii) आभ्यतरिक तप के छह भेद।

(i) **वाहिरिक तप के छह भेद**:— १. अनशन २ अवमोदरिका (ऊणोदरी) ३. भिक्षाचर्या ४. रसपरित्याग ५ कायक्लेश ६. प्रतिसलीनता।

(ii) **आभ्यतरिक तप के छह भेद**:—१ प्रायश्चित्त २ विनय ३. वैयावृत्त्य ४ स्वाध्याय ५ ध्यान ६ व्युत्सर्ग।

८ **वंध-तत्त्व**.—वध का अर्थ है - मिल जाना। आस्रव के वाद कर्म-पुद्गलो का आत्म-प्रदेशो के साथ दूध-पानी की तरह मिल जाना ही 'वध' है। वध-तत्त्व के चार भेद हैं – १ प्रकृति वध २ स्थिति वध ३ अनुभाग वध ४ प्रदेश वध।

१ **प्रकृति बंध** – आत्मा के द्वारा ग्रहण किये गये कर्म-पुद्गलो मे भिन्न-भिन्न स्वभावो का उत्पन्न होना 'प्रकृति वध' है।

२ **स्थिति बंध** – आत्मा के साथ कर्मो के वधे रहने की काल-मर्यादा को 'स्थिति-वध' कहते है।

३ **अनुभाग-बंध** - अनुभाग-वध को अनुभाव-वध, अनुभव-वध और रस-वध भी कहते हैं। वधे हुए कर्मों मे फल देने की न्यूनाधिक शक्ति का उत्पन्न होना 'अनुभाग वध' है।

४ **प्रदेश बंध** – जीव के साथ न्यूनाधिक परमाणु वाले कर्म-स्कधो का सम्बन्ध होना 'प्रदेश बध' कहलाता है।

इन चार प्रकार के बन्धो मे से प्रकृति और प्रदेश बध योग के निमित्त से होता है तथा स्थिति और अनुभाग बध कषाय के निमित्त से होता है।

प्रकृति बध, स्थिति बध व अनुभाग बध का विशेष वर्णन 'कर्म-प्रकृति' नामक स्तोक मे आ चुका है।

९ **मोक्ष तत्त्व** – मोक्ष का अर्थ है - छूट जाना। सपूर्ण कर्मों का क्षय अर्थात् समस्त कर्म-बधनो से आत्मा का छूट जाना ही 'मोक्ष' है। मोक्ष प्राप्त करने के चार कारण हैं : १ सम्यग्ज्ञान २ सम्यग्दर्शन ३ सम्यक् चारित्र और ४. सम्यक् तप।

उक्त चार मोक्ष के कारणो मे से **ज्ञान** और **दर्शन**, ये दोनो आत्मा के **अनादि-अनंत** विशेष गुण है। ये मुक्त अवस्था मे भी सदैव विद्यमान रहते है। इन दोनो गुणो की निर्मलता व सपूर्णता के कारण चारित्र और तप है। **चारित्र** व **तप**-ये दोनो गुण **सादि-सांत** है। मोक्ष-प्राप्त करने तक ही इनकी आवश्यकता रहती है।



## कर्म-प्रकृति

कर्म की मूल-प्रकृतियाँ (भेद) आठ है. १ ज्ञानावरणीय २ दर्शनावरणीय ३ वेदनीय ४. मोहनीय ५ आयुष्य ६ नाम ७. गत्रो ८ अतराय। इन आठ कर्मों की उत्तर-प्रकृतियाँ

(क्रमश ५+६+२+२८+४+६३+२+५=१४८) कुल एक सौ अडतालीस है।

१. ज्ञानावरण-कर्म

लक्षण ज्ञानावरण-कर्म आत्मा के ज्ञान-गुण को आच्छादित करता है। (सूर्य और बादल का दृष्टात)

उत्तरप्रकृति ज्ञानावरण-कर्म की उत्तर-प्रकृतियाँ पाच है।

१ मति-ज्ञानावरण
२ श्रुत-ज्ञानावरण
३ अवधि-ज्ञानावरण
४ मन पर्याय-ज्ञानावरण
५ केवल-ज्ञानावरण

बध-कारण · ज्ञानावरण-कर्म-वध के कारण छह है

१ ज्ञान और ज्ञानी के प्रतिकूल आचरण करना।
२ ज्ञान को छिपाना तथा ज्ञानी के नाम को छिपाना।
३ ज्ञान मे अतराय (विघ्न) डालना।
४ ज्ञान तथा ज्ञानी के प्रति द्वेष रखना।
५ ज्ञान तथा ज्ञानी की आशातना करना।
६ ज्ञानियो के साथ झूठा विवाद करना।

फल-भोग ज्ञानावरण-कर्म का फल दस प्रकार से भोगा जाता है

१ श्रोत्रावरण (श्रवण-शक्ति का कम होना या बहरापन)

२ श्रोत्रविज्ञानावरण (सुनकर भी न समझ पाना)
३ नेत्रावरण (नेत्र-ज्योति की मंदता या अंधापन)
४ नेत्र-विज्ञानावरण (देखकर भी न समझ पाना)
५ घ्राणावरण (सूंघने की शक्ति कम होना या बिलकुल न होना)
६ घ्राणविज्ञानावरण (सूंघकर भी न समझ पाना)
७ रसनावरण (स्वाद-हीनता अथवा बिलकुल भी स्वाद न ले सकना)
८ रसनाविज्ञानावरण (स्वाद लेने पर भी उसे न समझ पाना)
९ स्पर्शनावरण (स्पर्श-शक्ति की मंदता अथवा बिलकुल अभाव)
१० स्पर्शनविज्ञानावरण (स्पर्श को समझने की योग्यता न होना)

स्थिति — ज्ञानावरण-कर्म की जघन्य-स्थिति 'अंतमुंहूर्त' उत्कृष्ट-स्थिति 'तीस कोटा कोटी सागरोपम' एवं अबाधा-काल जघन्य 'अंतमुंहूर्त', उत्कृष्ट 'तीन हजार वर्ष।'

**२. दर्शनावरण-कर्म**

लक्षण — दर्शनावरण-कर्म आत्मा के दर्शन-गुण को आच्छादित करता है। (राजा और द्वारपाल का दृष्टांत)

उत्तर-प्रकृति दर्शनावरण-कर्म की उत्तर-प्रकृतियाँ नव है

१. निद्रा (सुख-पूर्वक सोना एव जागना)
२. निद्रा-निद्रा (दु ख-पूर्वक सोना एव जागना)
३ प्रचला (खडे-खडे या बैठे बैठे ही सो जाना)
४ प्रचला-प्रचला (चलते-चलते नीद ले लेना)
५. स्त्यानर्द्धि (जागृतावस्था मे सोचा हुआ कार्य निद्रितावस्था मे ही पूर्ण कर डालना)
६ चक्षु-दर्शनावरण
७ अचक्षु-दर्शनावरण
८ अवधि-दर्शनावरण
९ केवल-दर्शनावरण

वध-कारण · दर्शनावरण-कर्म-वध के कारण छह हैं :

१ दर्शन और दर्शनी के प्रतिकूल आचरण करना ।
२ दर्शन को छिपाना तथा दर्शनी के नाम को छिपाना ।
३ दर्शन मे अतराय (विघ्न) डालना ।
४ दर्शन तथा दर्शनी के प्रति द्वेष रखना ।
५ दर्शन तथा दर्शनी की आशातना करना ।
६. दर्शनियो के साथ झूठा विवाद करना ।

फल-भोग दर्शनावरण-कर्म का फल नव प्रकार से भोगा जाता है .

१ निद्रा २ निद्रा-निद्रा ३. प्रचला ४ प्रचला-प्रचला ५ स्त्यानर्द्धि ६ चक्षु-दर्शनावरण ७ अचक्षु-दर्शनावरण ८. अवधि-दर्शनावरण ९. केवल-दर्शनावरण ।

स्थिति दर्शनावरण-कर्म की जघन्य-स्थिति 'अंत-मुंहूर्त', उत्कृष्ट-स्थिति 'तीस कोटाकोटी सागरोपम' एव अबाधा-काल जघन्य 'अत-मुंहूर्त', उत्कृष्ट 'तीन हजार वर्ष ।'

३. वेदनीय कर्म

लक्षण वेदनीय कर्म के द्वारा आत्मा को सुख-दु ख का अनुभव होता है । (शहद-लपेटी तलवार का दृष्टात)

उत्तर-प्रकृति वेदनीय कर्म की उत्तर-प्रकृतिया दो है

१ साता-वेदनीय
२ असाता-वेदनीय

बध-कारण साता-वेदनीय-कर्म-बध के कारण दस है .

१ प्राण (विकलेद्रिय) पर अनुकपा करना ।
२ भूत (वनस्पति) पर अनुकपा करना ।
३ जीव (पचेद्रिय) पर अनुकपा करना ।
४ सत्त्व (चार स्थावरो) पर अनुकपा करना ।

५. प्राण-भूत-जीव-सत्त्व को दु.ख न देना ।
६. प्राण - भूत - जीव - सत्त्व को शोक न कराना ।
७ प्राण-भूत-जीव-सत्त्व को नही झुराना ।
८ प्राण-भूत-जीव-सत्त्व को नही रुलाना ।
९. प्राण-भूत-जीव-सत्त्व को नही पीटना ।
१० प्राण-भूत-जीव-सत्त्व को परिताप नही देना ।

असाता-वेदनीय-कर्म-बध के कारण बारह है :

१ प्राण-भूत-जीव-सत्त्व को दु ख देना ।
२. बहुत प्राण-भूत-जीव-सत्त्वो को दु ख देना ।
३ प्राण-भूत-जीव-सत्त्व को शोक कराना ।
४ बहुत प्राण-भूत-जीव-सत्त्वो को शोक कराना ।
५ प्राण-भूत-जीव-सत्त्व को झुराना ।
६. बहुत प्राण-भूत-जीव-सत्त्वो को झुराना ।
७. प्राण-भूत-जीव-सत्त्व को रुलाना ।
८ बहुत प्राण-भूत-जीव-सत्त्वो को रुलाना ।
९. प्राण-भूत-जीव-सत्त्व को पीटना ।
१०. बहुत प्राण-भूत-जीव-सत्त्वो को पीटना ।
११ प्राण-भूत-जीव-सत्त्व को परिताप देना ।
१२ बहुत प्राण-भूत-जीव-सत्त्वो को परिताप देना ।

फल-भोग . साता-वेदनीय कर्म का फल आठ प्रकार से भोगा जाता है :

१. मनोज्ञ शब्द २ मनोज्ञ रूप ३ मनोज्ञ गध ४ मनोज्ञ रस ५ मनोज्ञ स्पर्श ६. मन-सुख ७ वचन-सुख (मधुर और प्रिय वाणी) ८ काय-सुख (नीरोग शरीर)।

असाता - वेदनीय कर्म का फल भी आठ प्रकार से भोगा जाता है :

१ अमनोज्ञ शब्द २. अमनोज्ञ रूप ३ अमनोज्ञ गध ४ अमनोज्ञ रस ५. अमनोज्ञ स्पर्श ६ मन-दु.ख ७ वचन-दु ख ८ काय-दु ख।

स्थिति . वेदनीय कर्म की जघन्य-स्थिति 'बारह मुहूर्त' उत्कृष्ट-स्थिति 'तीस कोटाकोटी सागरोपम' एव अबाधा-काल जघन्य 'अत-मुंहूर्त', उत्कृष्ट 'तीन हजार वर्ष'।

**४ मोहनीय कर्म**

लक्षण मोहनीय कर्म आत्मा को स्व-पर-विवेक एव स्वरूप-रमण मे बाधा पहुँचाता है। (शराब एव शराबी का दृष्टात)

उत्तर-प्रकृति मोहनीय कर्म की उत्तर-प्रकृतियाँ **अठाईस** है।

मूलत. मोहनीय कर्म के दो भेद है १ दर्शन मोहनीय २. चारित्र मोहनीय। दर्शन-मोहनीय कर्म की उत्तर-प्रकृतिया तीन है—

१ सम्यक्त्व मोहनीय
२ मिथ्यात्व मोहनीय
३ सम्यक्-मिथ्यात्व (मिश्र) मोहनीय

चारित्र-मोहनीय कर्म की उत्तर-प्रकृतिया पच्चीस है । मुख्यत चारित्र-मोहनीय के दो भेद है ' १ कषाय - चारित्र - मोहनीय २ नो-कषाय चारित्र-मोहनीय । कषाय-चारित्र - मोहनीय की उत्तर-प्रकृतिया सोलह हैं

१. अनतानुबधी क्रोध (पर्वत की दरार के समान)
२ अनतानुबधी मान (पत्थर के स्तभ के समान)
३ अनतानुबधी माया (बास की जड की वक्रता के समान)
४ अनतानुबधी लोभ (किरमिची रग के समान)
५ अप्रत्याख्यानी क्रोध (तालाब की दरार के समान)
६ अप्रत्याख्यानी मान (हड्डी के स्तम्भ के समान)
७ अप्रत्याख्यानी माया (मेढे के सीग के समान)
८ अप्रत्याख्यानी लोभ (नगर-कीच के समान)
९. प्रत्याख्यानी क्रोध (वाल-रेत को लकीर के समान)

१० प्रत्याख्यानी मान (बेंत के स्तम्भ के समान)

११. प्रत्याख्यानी माया (चलते बैल के मूत्र की लकीर के समान)

१२ प्रत्याख्यानी लोभ (दीपक के कज्जल के समान)

१३ सज्वलन-क्रोध (जल की लकीर के समान)

१४ सज्वलन-मान (तृण के स्तम्भ के समान)

१५ सज्वलन-माया (वास के छिलके के समान)

१६ सज्वलन-लोभ (हलदी के रग के समान)

नो-कषाय - चारित्र - मोहनीय की उत्तर-प्रकृतिया नव है —

१. हास्य २. रति ३. अरति ४ भय ५. शोक ६. जुगुप्सा ७ स्त्रीवेद ८ पुरुषवेद ९ नपु सक वेद ।

बध-कारण . मोहनीय कर्म-बध के कारण छह है —

१- तीव्र क्रोध

२ तीव्र मान

३ तीव्र माया

४ तीव्र लोभ

५. तीव्र दर्शनमोहनीय (मिथ्यात्व)

६ तीव्र चारित्रमोहनीय (हास्य, रति, अरति, आदि)

फल-भोग मोहनीय कर्म का फल (मूलत ) पांच प्रकार से भोगा जाता है —
१ सम्यक्त्व मोहनीय
२ मिथ्यात्व मोहनीय
३ मिश्र मोहनीय
४ कपाय मोहनीय
५. नोकषाय मोहनीय

स्थिति मोहनीय कर्म की जघन्य-स्थिति 'अत-मुंहूर्त', उत्कृष्ट - स्थिति 'सित्तर कोटा-कोटी सागरोपम' एव अवाधा-काल जघन्य 'अतमुंहूर्त', उत्कृष्ट 'सात हजार वर्ष'।

५. आयुष्य कर्म

लक्षण : जिस कर्म के अस्तित्व से जीव चार गतियो मे रुका रहे (जीवित रहे) उसे आयुष्य-कर्म कहते हैं। (वदी-गृह का दृष्टात)

उत्तर-प्रकृति · आयुष्य-कर्म की उत्तर-प्रकृतिया चार हैः
१ नरक-आयुष्य
२ तिर्यंच-आयुष्य
३ मनुष्य-आयुष्य
४ देव-आयुष्य

वध-करण आयुष्य-कर्म-वध के कारण सोलह है
नरक-आयुष्य-कर्म-वध के कारण चार है
१. महा-आरभ

२. महा-परिग्रह
३ पचेंद्रिय-वध
४ मद्य-मास-सेवन

तिर्यंच-आयुष्य - कर्म - बध के कारण चार है —

१ माया (कपट करना)
२ गूढ माया (महाकपट करना)
३ असत्य-भाषण करना
४ झूठा माप-तोल करना

मनुष्य-आयुष्य-कर्म-बध के कारण चार हैं :

१ भद्र (सरल) प्रकृति (स्वभाव)
२ विनीत-स्वभाव
३ दयाशीलता
४ अमत्सरता (ईर्ष्यालु न होना)

देव-आयुष्य-कर्म-बध के कारण चार हैं.

१. सराग सयम
२ सयमासयम
३ अकाम निर्जरा
४. बाल-तप

फल-भोग . आयुष्य-कर्म का फल चार प्रकार से भोगा जाता है

१ नरक-आयुष्य
२ तिर्यंच आयुष्य
३ मनुष्य-आयुष्य
४. देव-आयुष्य

स्थिति : नरक तथा देव-आयुष्य-कर्म की जघन्य-स्थिति 'दस हजार वर्ष', उत्कृष्ट-स्थिति 'तेतीस सागरोपम' एव तिर्यंच तथा मनुष्य-आयुष्य-कर्म की जघन्य-स्थिति 'अतर्मुहूर्त', उत्कृष्ट-स्थिति 'तीन पल्योपम'।

६. **नाम-कर्म**

लक्षण : जिस कर्म के उदय से जीव नारक, तिर्यंच आदि विभिन्न नामो से पुकारा जाता है, उसे 'नाम कर्म' कहते है। (चित्रकार का दृष्टात)

उत्तर-प्रकृति : नाम-कर्म की उत्तर-प्रकृतिया **तिरानवे** है **पिण्ड-प्रकृतियाँ** चौदह है—

१ गति-नाम (नरक, तिर्यंच, मनुष्य, देव)
२ जाति-नाम (एकेंद्रिय, द्वीद्रिय, त्रीद्रिय, चतुरिंद्रिय, पचेंद्रिय)
३. शरीर - नाम (औदारिक, वैक्रिय, आहारक, तैजस्, कार्मण)
४. अगोपाग-नाम (औदारिक, वैक्रिय, आहारक)
५. वधन - नाम (औदारिक, वैक्रिय, आहारक, तैजस्, कार्मण)
६. सघात - नाम (औदारिक, वैक्रिय, आहारक, तैजस्, कार्मण)
७ सहनन - नाम (वज्र-ऋपभ-नाराच, ऋपभनाराच, नाराच, अर्ध-नाराच, कीलिका, सेवार्त)

८. सस्थान-नाम (समचतुरस्र, न्यग्रोध-परिमडल, सादि, कुब्ज, वामन, हुडक)
९. वर्ण-नाम (कृष्ण, नील, रक्त, पीत, श्वेत)
१० गध-नाम (सुरभि, दुरभि)
११ रस-नाम (तिक्त, कटु, कषाय, अम्ल, मधुर)
१२ स्पर्श-नाम (कर्कश मृदु, गुरु, लघु, उष्ण, शीत, रुक्ष, स्निग्ध)
१३ आनुपूर्वी नाम (नरक, तिर्यंच, मनुष्य, देव)
१४ विहायोगति-नाम (प्रशस्त, अप्रशस्त)

[इस प्रकार इन चौदह पिण्ड-प्रकृतियो के कुल (क्रमश ४ + ५ + ५ + ३ + ५ + ५ + ६ + ६ + ५ + २ + ५ + ८ + ४ + २ = ६५) पैंसठ भेद हुए ।]

प्रत्येक प्रकृतियाँ आठ है:—

१ उपघात-नाम २ पराघात-नाम ३ उच्छ्-वास-नाम ४ आतप-नाम ५ उद्योत-नाम ६. अगुरुलघु-नाम ७ तीर्थंकर-नाम ८ निर्माण-नाम । (६५ + ८ = ७३) त्रस-दशक प्रकृतियाँ दस है:—

१ त्रस-नाम २ बादर-नाम ३ पर्याप्त-नाम ४ प्रत्येक नाम ५ स्थिर-नाम ६ शुभ-नाम ७. सुभग-नाम ८ सुस्वर-नाम ९ आदेय-नाम १० यशः कीर्ति-नाम ।
(७३ + १० = ८३)

स्थावर-दशक प्रकृतियाँ दस है:—

१. स्थावर-नाम २ सूक्ष्म-नाम ३ अपर्याप्त नाम ४ साधारण-नाम ५ अस्थिर-नाम ६ अशुभ-नाम ७. दुर्भग-नाम ८ दुस्वर-नाम ९. अनादेय-नाम १०. अयश कीर्ति नाम। (८३ + १० = ९३)

वध-करण नाम-कर्म-वध के कारण आठ है, जिनमे शुभ-नाम-कर्म-वंध के कारण चार है —

१ काया की सरलता
२ भाव की सरलता
३. भाषा की सरलता
४ कथनी-करणी मे एकरूपता

अशुभ-नाम-कर्म-वंध के कारण चार है:—

१. काया की वक्रता (कुटिलता)
२. भाव की वक्रता
३. भाषा की वक्रता
४ कथनी-करणी मे अनेकरूपता (एक-रूपता का अभाव) (४ + ४ = ८)

फल-भोग · नाम-कर्म का फल अठाईस प्रकार मे भोगा जाता है, जिनमे शुभ-नाम-कर्म का फल चौदह प्रकार मे भोगा जाता है :

१ इष्ट शब्द २. इष्ट रूप ३. इष्ट गध ४. इष्ट रस ५. इष्ट स्पर्श ६. इष्ट गति ७. इष्ट स्थिति ८ इष्ट लावण्य ९ इष्ट यश कीर्ति १०. इष्ट उत्थान-कर्म-वल-वीर्य-

पुरुषकार-पराक्रम ११. इष्ट स्वर १२. कात स्वर १३. प्रिय स्वर १४ मनोज्ञ स्वर।

अशुभ-नाम-कर्म का फल चौदह प्रकार से भोगा जाता है

१ अनिष्ट शब्द २ अनिष्ट रूप ३ अनिष्ट गध ४ अनिष्ट रस ५. अनिष्ट स्पर्श ६. अनिष्ट गति ७. अनिष्ट स्थिति ८ अनिष्ट लावण्य ९ अनिष्ट यश कीर्ति १० अनिष्ट उत्थान-कर्म-बल-वीर्य-पुरुष-कार-पराक्रम ११ अनिष्ट स्वर १२. अकात स्वर १३. अप्रिय स्वर १४ अमनोज्ञ स्वर। (१४+१४=२८)

स्थिति — नाम-कर्म की जघन्य-स्थिति 'आठ मुहूर्त' उत्कृष्ट-स्थिति 'बीस कोटाकोटी सागरोपम' एव अबाधा-काल जघन्य 'अतर्मुहूर्त', उत्कृष्ट 'दो हजार वर्ष'।

### ७ गोत्र-कर्म

लक्षण — जिस कर्म के उदय से आत्मा उच्च-नीच कुल मे उत्पन्न होवे एव ऊच-नीचपन का अनुभव करे, उसे गोत्र कर्म कहते है। (कुभकार का दृष्टात)

उत्तर-प्रकृति — गोत्र-कर्म की उत्तर-प्रकृतिया दो है

१. उच्च गोत्र २ नीच गोत्र।

बध-कारण — गोत्र-कर्म-बध के कारण सोलह हैं, जिनमे उच्च-गोत्र-कर्म-बंध के कारण आठ हैं :

१ जाति-ग्रमद २ कुल - ग्रमद ३ बल-ग्रमद ४ रूप-ग्रमद ५ तप-ग्रमद ६ श्रुत-ग्रमद ७ लाभ-ग्रमद ८. ऐश्वर्य-ग्रमद ।

नीच-गोत्र-कर्म-बध के कारण ग्राठ हैं —

१. जाति मद २ कुल मद ३. बल मद ४ रूप मद ५ तप मद ६ श्रुत मद ७.लाभ मद ८ ऐश्वर्य मद (८+८=१६)

फल-भोग गोत्र कर्म का फल सोलह प्रकार से भोगा जाता है, जिसमे उच्च-गोत्र-कर्म का फल ग्राठ प्रकार से भोगा जाता है —

१ जाति-विशिष्टता (मातृपक्षीय सम्मान)
२ कुल-विशिष्टता (पितृपक्षीय सम्मान)
३ वल-विशिष्टता (वलपक्षीय सम्मान)
४ रूप-विशिष्टता (रूपपक्षीय सम्मान)
५ तप-विशिष्टता (तपोजन्य सम्मान)
६ श्रुत-विशिष्टता (श्रुतज्ञान-जन्य सम्मान)
७ लाभ-विशिष्टता (लाभ या प्राप्ति सम्वन्धी सम्मान)
८ ऐश्वर्य-विशिष्टता (ऐश्वर्य-पक्षीय सम्मान)

नीच-गोत्र-कर्म का फल ग्राठ प्रकार से भोगा जाता है —

१ जाति-विहीनता
२ कुल-विहीनता
३ वल-विहीनता
४ रूप-विहीनता

५ तप-विहीनता
६ श्रुत-विहीनता
७ लाभ-विहीनता
८ ऐश्वर्य-विहीनता

स्थिति — गोत्र-कर्म की जघन्य-स्थिति 'आठमुहूर्त', उत्कृष्ट-स्थिति 'बीस कोटाकोटी सागरोपम' एव अबाधाकाल जघन्य 'अतमुंहूर्त', उत्कृष्ट 'दो हजार वर्ष'।

## ८. अंतराय-कर्म

लक्षण — जिस कर्म के उदय से दान-लाभ आदि मे बाधा (रुकावट) पडती है, वह अतराय कर्म है (खजाची-कोषाध्यक्ष का दृष्टात)

उत्तर-प्रकृति — अतराय-कर्म की उत्तर-प्रकृतियाँ पाच है —

१. दानान्तराय
२ लाभान्तराय
३. भोगान्तराय
४ उपभोगान्तराय
५ वीर्यान्तराय

बध-कारण — अतराय-कर्म-बध के कारण पाच है.—

१ दान मे अतराय देना (विघ्न डालना)
२ लाभ मे अतराय देना।
३ भोग मे अतराय देना।
४. उपभोग मे अतराय देना।
५ वीर्य मे अतराय देना।

फल-भोग : अंतराय कर्म का फल पांच प्रकार से भोगा जाता है:—
१. दान में अंतराय की प्राप्ति।
२. लाभ में अंतराय की प्राप्ति।
३. भोग में अंतराय की प्राप्ति।
४. उपभोग में अंतराय की प्राप्ति।
५. वीर्य में अंतराय की प्राप्ति।

स्थिति : अंतराय-कर्म की जघन्य-स्थिति 'अंतर्मुहूर्त', उत्कृष्ट-स्थिति 'तीस कोटाकोटी सागरोपम' एवं अबाधा-काल जघन्य 'अंतर्मुहूर्त', उत्कृष्ट 'तीन हजार वर्ष'।



## सम्यग्दर्शन

(सम्यक्त्व के सड़सठ बोल)

शम-संवेग-निर्वेद-अनुकंपा और आस्था रूप आत्म-भावों पर अथवा जीव-अजीव आदि नव-तत्त्वों तथा सुदेव-सुगुरु-सुधर्म पर यथार्थ श्रद्धा रखना ही सम्यग्दर्शन है। इसी वास्तविक दृष्टिकोण को 'सम्यक्त्व' (समकित) के नाम से भी संबोधित किया जाता है। सम्यग्दर्शन की पात्रता, प्राप्तिक्रम, स्वरूप एवं उसके भेद संक्षेप में इस प्रकार है :

**पात्रता**—कम से कम निम्न दस गुणों से अलंकृत व्यक्ति ही व्यवहार-दृष्टि से सम्यग्दर्शनी (सम्यक्त्वी) कहला सकता है; यही सम्यग्दर्शन की पात्रता है :

१. विनय-सपन्न हो २. सरल हो ३. जितेंद्रिय हो ४ मध्यस्थ हो ५. प्रमोदभाव वाला (देव-गुरु-धर्म-स्वधर्मी एव सद्‌गुणियो के प्रति आदर-भाव रखने वाला) हो ६. प्रामाणिक हो ७. करुणाभाव वाला हो ८ सात कुव्यसनो का त्यागी हो ९. सत्सग का अभिलाषी हो १०. सात्त्विक प्रवृत्ति वाला हो।

**प्राप्ति क्रम**—लब्धिसार ग्रथ मे सम्यक्त्व-प्राप्ति का क्रम इस प्रकार बताया गया है—(१) क्षयोपशम लब्धि (२) विशुद्धि लब्धि (३) देशना लब्धि (४) प्रायोग्य लब्धि (५) करण लब्धि। इन पाचो लब्धियो के प्रकट होने के बाद ही भव्य जीव सम्यक्त्व की भूमिका मे प्रवेश कर पाता है।

अनतकाल से परिभ्रमण करते हुए जीव को कभी ऐसा योग मिलता है कि वह ज्ञानावरण आदि आठ कर्मों की अप्रशस्त (बुरी) प्रकृतियो के अनुभाग (रस) को प्रतिसमय अनतगुणा क्रम से घटाता हुआ क्रमश. उदय को प्राप्त होता है; बस **'क्षयोपशम लब्धि'** का यही परिणाम है। क्षयोपशम-लब्धि के प्रभाव से अशुभकर्म का रसोदय घटता है। इसके बाद जीव का **'विशुद्धि-लब्धि'** मे प्रवेश होता है। इस लब्धि के परिणामस्वरूप विचारो मे निर्मलता आती है एव धर्मा-नुराग रूप शुभ परिणामो की प्राप्ति होती है।

इस प्रकार शुभ परिणामो (भावो) के अनुरूप सद्‌गुरुओ की सगति करना, देशना सुनना एव उनसे छह द्रव्य, नवतत्त्व आदि का ज्ञान प्राप्त करना—यह **'देशना-लब्धि'** का परिणाम है।

गुरु द्वारा प्राप्त ज्ञान के चिंतन-मनन के आधार पर जीव, जो प्रतिसमय विशुद्धता की वृद्धि करता है एव अपने कठोर

कर्म-बधनो को शिथिल करता है, वह **'प्रायोग्य-लब्धि'** का परिणाम है।

क्षयोपशम, विशुद्धि, देशना एव प्रायोग्य—ये चार लब्धियाँ अभव्य व भव्य—दोनो जीवो के प्रकट हो सकती हैं; परन्तु पाचवी **'करण-लब्धि'** का प्रकटीकरण केवल भव्य-जीव ही कर सकता है। 'करण-लब्धि' के तीन भेद किये गये है—(१) अध.प्रवृत्तिकरण (२) अपूर्वकरण एव (३) अनिवृत्ति करण। क्रमशः इन तीनो के प्रकट होने के बाद अनिवृत्ति-करण के अतिम समय मे दर्शनमोहनीय एव अनतानुबधी-चतुष्क (सातो प्रकृतियो) का उपशम करता हुआ जीव सम्यग्दर्शन (सम्यक्त्व) की भूमिका से प्रवेश पाता है।

**स्वरूप**

(१) सुदेव-सुगुरु-सुधर्म का यथार्थ-स्वरूप जानकर उनमे सच्ची श्रद्धा रखना तथा कुदेव-कुगुरु-कुधर्म पर श्रद्धा नही रखना।

(२) जीवादि नव तत्त्वो के वास्तविक (हेय-ज्ञेय व उपादेय) रूपो को समझकर उन पर वैसी ही प्रतीति करना।

(३) 'स्व' अर्थात् आत्मा (चेतन) एव 'पर' अर्थात् अनात्मा (जड) आदि का भेद-विज्ञान करना। स्व-पर का यथार्थ स्वरूप समझकर उन पर विश्वास करना एव उनका ग्रन्थिभेद करना।

(४) आत्मा का आत्मभाव अनुभव करना एव उसी को अपना मानना। इसके अलावा सब पदार्थों को पराया समझते हुए उन पर से अपना उपयोग हटाना तथा उनके प्रति उदासीन रहना।

भेद—सम्यक्त्व के सात भेद किये गये है—(१) मिथ्यात्व सम्यक्त्व (२) सास्वादन सम्यक्त्व (३) मिश्र सम्यक्त्व (४) उपशम सम्यक्त्व (५) क्षयोपशम सम्यक्त्व (६) क्षायिक सम्यक्त्व एव (७) वेदक सम्यक्त्व । इसके अतिरिक्त सम्यक्त्व के प्रकारातर से पाच भेद और भी किये गये है—(१) कारक सम्यक्त्व (२) रोचक सम्यक्त्व (३) दीपक सम्यक्त्व (४) निश्चय सम्यक्त्व एव (५) व्यवहार सम्यक्त्व[1] ।

व्यवहार-सम्यक्त्व के सडसठ बोल बताये गये हैं, वे इस प्रकार है .

**व्यवहार-सम्यक्त्व के सडसठ बोल**

**बोल पहला श्रद्धान चार**

१ परमार्थ का परिचय करना (जीवादि नव तत्वो का ज्ञान करना) ।
२ परमार्थ-ज्ञाता (आचार्य - उपाध्याय - साधु आदि) की सेवा करना ।
३ जो सम्यक्त्व से पतित हो गया हो, उसकी सगति न करना ।
४. कुतीर्थी (मिथ्यादृष्टि) की सगति न करना ।

**श्रद्धान** : तत्त्व-रुचि को जागृत करने तथा सुरक्षित रखने के उपायो को श्रद्धान कहते है ।

**बोल दूसरा लिंग तीन**

१ वीतराग की वाणी मे अनुरक्त रहना[2] ।
२ वीतराग की वाणी आदर सहित सुनना ।[3]

१. विस्तार के लिए देखें "जैन तत्त्व प्रकाश" ।
२. जैसे तरुण-पुरुष राग-रग मे अनुराग रखता है ।
३. जैसे क्षुधातुर मनुष्य मिष्ठान्न-भोजन रुचि-सहित करता है ।

३. वीतराग की वाणी सुनकर हर्षित होना ।[1]

**लिग** · सम्यक्त्वी की वाह्य रुचि (चिन्ह) को **लिग** कहते हैं ।

**वोल तीसरा विनय दस**

१ अरिहत भगवान् का विनय करना ।
२. सिद्ध भगवान् का विनय करना ।
३. आचार्य महाराज का विनय करना ।
४ उपाध्याय महाराज का विनय करना ।
५ स्थविर-मुनिराज का विनय करना ।
६. कुल अर्थात् एक आचार्य के समुदाय का विनय करना ।
७. गण अर्थात् अनेक कुलो वाले समुदाय का विनय करना ।
८. चतुर्विध सघ का विनय करना ।
९. स्वधर्मी का विनय करना ।
१०. सभोगी साधु का विनय करना ।

**विनय** : आराध्य के प्रति सर्वसमर्पित आत्मिक भावना एव व्यवहार को **विनय** कहते है ।

**वोल चौथा : शुद्धि तीन**

१. मन-शुद्धि (मन से वीतरागी देव का ही ध्यान करना, अन्य सरागी देव का नही ।)
२. वचन-शुद्धि (वचन से वीतरागी देव का ही गुणगान करना, अन्य सरागी देव का नही ।)
३ काय-शुद्धि (काय से वीतरागी देव को ही वदन-नमस्कार करना, अन्य सरागी देव को नही ।)

**शुद्धि** . सम्यक्त्व को दूपित होने से वचाने वाली प्रवृत्ति को शुद्धि कहते हैं ।

---

१. जैम जिज्ञासु व्यक्ति पढने का अवसर मिलते ही हर्षित होता है ।

**बोल पांचवां : दूषण पांच**

१ शका (जिन-वचन मे सदेह करना ।)

२ काक्षा (जिसका वीतराग-वाणी मे विश्वास नही है, ऐसे अन्यमत को, उसकी (आडबर आदि) बाह्य क्रियाओ से प्रभावित होकर पाने की लालसा करना ।)

३. विचिकित्सा (धर्म के फल मे सदेह करना ।)

४ अन्य-दृष्टि-प्रशसा (अन्य मत वालो की प्रशसा करना ।)

५. अन्य-दृष्टि-सस्तव (अन्य मत वालो से परिचय करना ।)

**दूषण :** सम्यक्त्व को मलिन बनाने वाली प्रवृत्तियो को दूषण कहते हैं ।

**बोल छठा : लक्षण पांच**

१ शम (उत्तेजित होते हुए क्रोधादि कषाय-भावो को शात करना ।)

२. सवेग (मोक्ष की अभिलाषा करना ।)

३ निर्वेद (ससार से उदासीनता रखना ।)

४. अनुकपा (दु:खियो के दु:ख मिटाने की भावना रखना ।)

५. आस्था (जिन-वचनो पर दृढ विश्वास रखना ।)

**लक्षण :** सम्यक्त्वी के सहभावी गुण,जिनके अभाव मे सम्यक्त्व का भी अभाव होता है, **लक्षण** कहलाते हैं ।

**बोल सातवां : भूषण पांच**

१. जिन शासन मे निपुण होना ।

२. जिनशासन का प्रचार (प्रभावना) करना ।

३ चार तीर्थ (साधु-साध्वी-श्रावक-श्राविका) की सेवा करना ।

४. शिथिल पुरुषो को धर्म मे स्थिर करना ।

५. जिन-प्रवचन एव गुणी पुरुषो का आदर करना ।

**भूषण :** सम्यक्त्वी की वे प्रवृत्तिया, जिनके द्वारा सम्यक्त्व-गुण सुशोभित होता है, **भूषण** हैं।

**बोल आठवां : प्रभावना आठ**

१. **प्रवचन**—जिस काल मे जितने आगम एव आगमानुकूल-ग्रन्थ उपलब्ध हो, उनका अध्ययन स्वय करना एव दूसरो से करवाना।

२. **धर्मकथा**—आक्षेपणी आदि चार प्रकार की धर्म-कथाओ के मर्मस्पर्शी विवेचन से जनता को धर्म के सम्मुख करना।

३. **वाद**—आत्मवाद आदि शुद्ध वादो का भलीभाति मडन करना।

४. **निमित्त**—धर्मतीर्थ (चतुर्विध सघ) के हानि-लाभ को जानने एव उसे हानि से बचाने के लिए अष्टाग-निमित्त का ज्ञान करना।

५. **तपस्या**—धर्म-प्रसार हेतु उग्र-तपस्या करना।

६. **विद्या**—धर्मतीर्थ की सुरक्षा के लिये चमत्कारिक विद्याओ को जानना एव उनका प्रयोग करना।

७. **सिद्धि**—धर्मतीर्थ की सुरक्षा के लिए मत्रो को सिद्ध करना एव उनका प्रयोग करना।

८. **कविता**—धर्म-सिद्धातो को बोधगम्य बनाने हेतु समसा-मयिक भाषा मे साहित्य-निर्माण करना।

**प्रभावना** . धर्म (जिन-भाषित) के प्रचार-प्रसार हेतु की जाने वाली प्रवृत्तियो को **प्रभावना** कहते है।

**बोल नववां यतना छह**

१. आलाप—मिथ्यात्वी से आगे होकर नही बोलना।

२. सलाप—मिथ्यात्वी के साथ वार्तालाप का व्यवहार नही रखना।

३ दान— मिथ्यात्वी को आगे होकर कोई चीज नही देना।

४ प्रदान— मिथ्यात्वी के साथ लेन-देन का व्यवहार नही रखना।

५ वदना—मिथ्यात्वी (देव-गुरु) की स्तुति नही करना।

६. नमस्कार—मिथ्यात्वी (देव-गुरु) के सामने पचाग नही नमाना।

यतना सम्यक्त्व को सुरक्षित रखने के लिए जो चेष्टा या सावधानी रखी जाती है, उसे **यतना** कहते है।

**बोल दसवां : आगार छह**

१ राजाभियोग (राजा के आग्रह का आगार।)
२. गणाभियोग (जाति या जन-समूह के दबाव का आगार।)
३ बलाभियोग (शक्तिशाली की वशीभूतता का आगार।)
४ देवाभियोग (देवता के दबाव का आगार।)
५ वृत्तिकातार (आजीविका की विषम-स्थिति का आगार।)
६ गुरु-निग्रह (माता-पिता आदि गुरुजनो के दबाव का आगार।)

**आगार** प्रतिज्ञा (सम्यक्त्व की) ग्रहण करते समय रखी हुई छूट को **आगार** कहते है।

**बोल ग्यारहवां भावना छह**

१ मूल (सम्यक्त्व धर्म-रूपी वृक्ष का 'मूल' है।)
२. द्वार (सम्यक्त्व धर्म-रूपी नगर का 'द्वार' है।)
३. प्रतिष्ठान (सम्यक्त्व धर्म-रूपी माल की दूकान है।)

४. आधार (सम्यक्त्व धर्म-रूपी महल का 'आधार' (नीव) है।)
५. भाजन (सम्यक्त्व धर्म-रूपी वस्तु को धारण करने का पात्र है।)
६. निधि (सम्यक्त्व धर्म-रूपी आभूषणो का 'खजाना' है।)

**भावना :** सम्यक्त्व-पोषक विचारो को **भावना** कहते है।

**बोल बारहवां : स्थान छह**

१. जीव शाश्वत है।
२. जीव चैतन्य-लक्षण युक्त है।
३. जीव कर्मों का कर्त्ता है।
४. जीव कर्मों का भोक्ता है।
५. जीव मुक्त हो सकता है।
६ सम्यग्ज्ञान-दर्शन-चारित्र और तप मुक्त होने के उपाय है।

**स्थान :** सम्यक्त्वी के वे विचार, जिनके आधार से सम्यक्त्व ठहरा रहता है, **स्थान** कहलाते हैं।

## रूपी-अरूपी

विश्व के समस्त पदार्थ दो भागो मे विभक्त हैं— १. रूपी एव २ अरूपी।

**१. रूपी पदार्थ** रूपी पदार्थ वे हैं, जिनमे वर्ण, गंध, रस एव स्पर्श हो। ये दो प्रकार के होते हैं—(i) चतुःस्पर्शी (चौफरसी) रूपी (ii) अष्टस्पर्शी (अठफरसी) रूपी।

(i) **चतु.स्पर्शी रूपी :** जिन पदार्थों मे पाच वर्ण, दो गध, पाच रस एव चार स्पर्श होते हैं, वे 'चतु स्पर्शी रूपी' कहलाते हैं। इनके तीस भेद होते हैं—१८ पाप, ८ कर्म,

२ योग (मनो योग, वचन योग), १ शरीर (कार्मण), १ सूक्ष्म पुद्गलास्तिकायिक स्कध। १८+८+२+१+१=३०।

(ii) **अष्टस्पर्शी रूपी :** जिन पदार्थो मे पाच वर्ण, दो गध, पाच रस, एव आठ स्पर्श होते है, वे 'अष्टस्पर्शी रूपी कहलाते हैं। इनके १५ भेद हैं—६ द्रव्य लेश्या, ४ शरीर (औदारिक, वैक्रिय, आहारक, तैजस), १ घनोदधि, १ घनवात, १ तनुवात १ योग (काय योग), १ बादर-पुद्गलास्तिकायिक स्कध। ६+४+१+१+१+१+१=१५।

२ **अरूपी पदार्थ :** अरूपी पदार्थ वे है, जिनमे वर्ण, गध, रस एव स्पर्श—कुछ भी नही होते, केवल 'अगुरुलघु' नामक पर्याय होती है। इनके ६१ भेद है—१८ पाप-विरमण, १२ उपयोग, ६ भावलेश्या, ५ द्रव्य (धर्म, अधर्म, आकाश, काल और जीव), ५ शक्ति (उत्थान, कर्म, बल, वीर्य, पुरुषकार-पराक्रम), ४ बुद्धि (औत्पातिकी, वैनयिकी, कार्मिकी, पारिणामिकी), ४ मतिज्ञान (अवग्रह, ईहा, अपाय, धारणा), ४ सज्ञा (आहार, भय, मैथुन, परिग्रह), ३ दृष्टि (सम्यक्, मिथ्या, मिश्र)। १८+१२+६+५+५+४+४+४+३=६१।

—आधार : भगवती सूत्र, श. १२ उ ५

---

# तीर्थंकर-नाम-कर्म उपार्जन के बीस बोल

"अरिहत-सिद्ध-पवयण-गुरु-थेर-बहुस्सुय-तवस्सीसु।
वच्छल्लया य तेसिं, अभिक्ख-नाणोवओगे य॥

दसण-विणए आवस्सए य, सीलव्वए निरइयारो ।
खणलव-तव च्चियाए, वेयावच्चे समाही य ।।

अपुव्वनाण-गहणे, सुयभत्ती पवयणे-पभावणया ।
एएहिं कारणेहिं, तित्थयरत्त लहइ जीवो ।"

—णायाधम्मकहाओ १/८

**१. अरिहंत-वत्सलता**—अरिहत भगवान् के गुणो का (मानसिक, वाचिक एवं कायिक तल्लीनता-पूर्वक) उत्कीर्तन करने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है ।

**२. सिद्ध-वत्सलता**—सिद्ध भगवान् के गुणो का (मानसिक, वाचिक एव कायिक तल्लीनता-पूर्वक) उत्कीर्तन करने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है ।

**३ प्रवचन-वत्सलता**—प्रवचन (जिनवाणी के) ज्ञान की आराधना करने से एव प्रवचन-ज्ञाता के गुणो का उत्कीर्तन करने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है ।

**४. गुरु-वत्सलता**—धर्म-गुरु के गुणो का उत्कीर्तन करने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है ।

**५. स्थविर-वत्सलता**—स्थविर-मुनिराजो के गुणो का उत्कीर्तन करने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है ।

**६. बहुश्रुत-वत्सलता**—बहुश्रुत-मुनिराजो के गुणो का उत्कीर्तन करने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है ।

**७. तपस्वी-वत्सलता**—तपस्वी मुनिराजो के गुणो का उत्कीर्तन करने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है ।

८. **अभीक्ष्ण-ज्ञानोपयोग**—निरतर ज्ञान मे उपयोग रखने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है।

९. **दर्शन**—निरतिचार शुद्ध सम्यक्त्व धारण (एवं पालन) करने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है।

१०. **विनय**—ज्ञानादि का यथायोग्य विनय करने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है।

११. **आवश्यक**—सामायिक आदि छहो आवश्यक-कर्त्तव्यो का भाव-पूर्वक शुद्ध पालन करने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है।

१२. **निरतिचार-शीलव्रत**—निरतिचार शील एव व्रत (मूलगुण व उत्तरगुणो) का पालन करने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है।

१३. **क्षणलव**—प्रतिक्षण निरतर सवेग-भावना रखने से एव शुभ ध्यान मे निरत रहने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है।

१४. **तप**—यथाशक्ति बाह्य एव आभ्यतर तपस्या करने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है।

१५. **त्याग**—सुपात्र (श्रमणादिको) को प्रासुक अशनादि का दान देने से, क्रोधादि कषायो का उपशमन करने से एव ज्ञानादि का वितरण करने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है।

१६. **वैयावृत्य** —आचार्य-उपाध्याय-स्थविर-तपस्वी-ग्लान-नवदीक्षित्त, स्वधर्मी, कुल, गण एव सघ—इन सबकी भक्तिभाव-पूर्वक वैयावृत्य (सेवा) करने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है।

१७. **समाधि**—चतुर्विध सघ का एव विशेष रूप से गुरु महाराज का मन स्वस्थ एव प्रसन्न रखने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है।

१८. **अपूर्व ज्ञान-ग्रहण**—नित्य नवीन ज्ञान का निरतर अभ्यास करने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है।

१९. **श्रुत-भक्ति**—श्रुत (जिनवाणी) की भक्ति (वहुमान) करने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है।

२०. **प्रवचन-प्रभावना**—देशना (उपदेश आदि) द्वारा प्रवचन (जिनवाणी) की प्रभावना करने से जीव तीर्थंकर-नाम-कर्म का उपार्जन करता है।



## दश आश्चर्य

(१) **अष्टशत सिद्धा**—वध्यम अवगाहना (शरीर की ऊचाई) वाले एक समय मे एक सौ आठ मोक्ष मे जाते हैं किंतु उत्कृष्ट अवगाहना वाले नही। इस चौवीसी के पहले तीर्थंकर ऋषभदेव (पाच सौ धनुष की) उत्कृष्ट अवगाहना वाले एक समय मे अपने निनानवे पुत्रो और भरत के आठ पुत्र सहित एक सौ आठ मोक्ष मे गये—यह आश्चर्य हुआ।

(२) **हरिवंश-कुलोत्पत्ति**—पूर्वभव के वैर के कारण देव ने हरिवास क्षेत्र के हरि नामक युगल को भरत क्षेत्र मे लाकर चम्पापुरी का राजा-राणी वनाया। इनके पुत्र-पौत्रादि से चली कुल-परपरा 'हरिवश' रूप मे प्रसिद्ध हुई। मासाहार एवं पाप-

कृत्यो के कारण हरि-युगल मर कर नरक मे गए। यो नियमत युगल के वश-परपरा चलती नही और वे नरक मे भी जाते नही। हरि-युगल का इस प्रकार वश चलना एव नरक मे जाना भी आश्चर्य है।

(३) **असंयत-पूजा**—सदा-सर्वदा सयत की पूजा होती है और वे ही पूजा के योग्य होते है परतु इस अवसर्पिणी काल मे नववे तीर्थंकर सुविधि जिन के बाद (साधु-साध्वी-वर्ग का बिल्कुल अभाव हो जाने के कारण) कुछ काल तक असयतो की पूजा-प्रतिष्ठा हुई—यह भी आश्चर्य है।

(४) **स्त्री-तीर्थंकर**—पुरुष ही तीर्थंकर-पद को प्राप्त करते हैं, परतु इस अवसर्पिणी काल मे उन्नीसवें तीर्थंकर मल्लीजिन स्त्री-तीर्थंकर हुए—यह भी आश्चर्य है।

(५) **कृष्ण का अपरकंका-गमन**—एक वासुदेव का दूसरे वासुदेव से मिलान होता नही, परतु बाइसवें अरिष्टनेमि जिन के समय मे धातकीखड-द्वीप की अपरकका-नगरी मे द्रौपदी को लाने के लिए वासुदेव श्री कृष्ण को जाना पडा, उस समय (वापिस लौटते वक्त)वहा के कपिल नामक वासुदेव से कृष्ण वासुदेव का सिर्फ शख-ध्वनि से मिलान हुआ—यह भी आश्चर्य है।

(६) **गर्भ-हरण**—गर्भ का हरण या परिवर्तन सामान्यत. होता नही, परन्तु चौबीसवे तीर्थंकर भगवान महावीर के जीव का देवानदा ब्राह्मणी की कुक्षी से त्रिशला क्षत्रियाणी की कुक्षी मे देवता द्वारा गर्भ-परिवर्तन किया गया—यह भी आश्चर्य है।

(७) **चमरोत्पात**—नियमत चमरेन्द्र (नीचे लोक का

इद्र) कभी ऊचे लोक मे जाता नही, परतु ध्यानस्थ खडे भगवान महावीर की शरण लेकर एक वार चमरेन्द्र, शक्रेन्द्र (ऊचे लोक के इद्र) से लडने हेतु ऊपर गया—यह भी आश्चर्य है ।

(८) **अभव्या परिषद्**—तीर्थंकर भगवान को केवल ज्ञान होने पर वे जो प्रथम धर्मोपदेश देते है, उस परिषद् मे कोई न कोई भव्य (चारित्र धर्म के योग्य) जीव दीक्षा ग्रहण अवश्य करता है, परतु चौवीसवे तीर्थंकर भगवान महावीर का प्रथम उपदेश खाली गया, किसी ने दीक्षा ग्रहण नही की—यह भी आश्चर्य है ।

(९) **चंद्र-सूर्य अवतरण**—अपने निजी विमान मे वैठकर देव कभी मर्त्यलोक मे नही आते, परतु एक वार भगवान महावीर के समवसरण मे चद्र-सूर्य एक साथ अपने-अपने शाश्वत (निजी) विमान मे वैठ कर वदन हेतु आये—यह भी आश्चर्य है ।

(१०) **उपसर्ग**—केवल ज्ञान होने के वाद तीर्थंकर भगवान को देव-मनुष्य आदि कृत किसी तरह का उपसर्ग होता नही, परतु चौवीसवे तीर्थंकर भगवान महावीर को केवल ज्ञान-प्राप्ति के वाद भी गोशालक-प्रदत्त तेजोलेश्या का उपसर्ग हुआ यह भी आश्चर्य है ।

—ठाणांग सूत्र



# इक्कीस प्रकार का धोवन

अप्कायिक जीवो की रक्षा हेतु धोवन या गर्म पानी ही पीना चाहिए। आचाराग सूत्र मे धोवन इक्कीस प्रकार का बताया गया है। वह इस प्रकार है:

(१) **उस्सेइम**—आटा मलने के बरतन (कठोती) आदि को धोया हुआ पानी।

(२) **ससेइम**—उबाली हुई भाजी और भाजी के बरतन (हाडी) आदि को धोया हुआ पानी।

(३) **चाउलोदग**—चावलो को धोया हुआ पानी।

(४) **तिलोदग**—तिलो को धोकर या अन्य किसी प्रकार से अचित्त किया हुआ पानी।

(५) **तुसोदग**—तुषो का पानी।

(६) **जवोदग**—जौ का पानी।

(७) **आयाम**—चावल आदि का पानी।

(८) **सौवीर**—आछ अर्थात् छाछ पर से उतारा हुआ पानी।

(९) **सुद्धवियड**—गर्म किया हुआ पानी।

(१०) **अम्बपाणग**—आम का पानी, जिसमे आम धोये हो।

(११) **अम्बाडगपाणग**—अबाडक (आम्रातक) एक प्रकार का वृक्ष, जिसके फलो को धोया हुआ पानी।

(१२) **कविट्ठपाणग**—कविठ को धोया हुआ पानी।

(१३) **मार्उलिगपाणग**—विजौरे के फलो को धोया हुआ पानी ।

(१४) **मुद्दियापाणग**—दाखो को धोया हुआ पानी ।

(१५) **दालिमपाणग**—अनारो को धोया हुआ पानी ।

(१६) **खज्जूरपाणग**—खजूरो को धोया हुआ पानी ।

(१७) **नालियेरपाणग**—नारियलो को धोया हुआ पानी ।

(१८) **करीरपाणग**—केरो को धोया हुआ पानी ।

(१९) **कोलपाणग**—बेरो को धोया हुआ पानी ।

(२०) **अमलपाणग**—आवलो को धोया हुआ पानी ।

(२१) **चिचापाणग**—इमली का पानी ।

उपर्युक्त प्रकारो के अतिरिक्त भी ऐसी ही वस्तुओ के सयोग से वर्ण-गध-रस-स्पर्श के बदलते ही सचित्त पानी अचित्त (धोवन) हो सकता है ।

—जैन सिद्धात बोल सग्रह, भाग—६

---

## ब्रह्मचर्य की नव वाड़

'ब्रह्मचर्य' शब्द का अर्थ है—ब्रह्म अर्थात् आत्मा और चर्य अर्थात् चलना । आत्मा मे चलना अर्थात् आत्मा मे रमना । तात्पर्य यह हुआ कि आत्म-रमणता ही सही अर्थों मे ब्रह्मचर्य है । लौकिकदृष्टि से ब्रह्मचर्य शब्द का प्रयोग सिर्फ मैथुन-त्याग के रूप मे ही रूढ हो गया है । साधु-मुनिराजो के पाच महाव्रतो

एव श्रावक के बारह व्रतो मे 'ब्रह्मचर्य' का स्थान चौथा है। इस व्रत के पालन करने की विशेष महिमा है, जैसा कि ज्ञानियो का कथन है : "तवेसु वा उत्तम बभचेर"। ब्रह्मचर्य की सुरक्षा के लिए निम्न नव वाड़ो का विधान किया गया है :—

(१) ब्रह्मचारी पुरुष स्त्री-पशु-नपुसक सहित स्थान मे न रहे, क्योकि जैसे बिल्ली वाले मकान मे चूहा रहे तो उसको विनाश का खतरा है, उसी प्रकार स्त्री आदि के निवास-स्थान मे ब्रह्मचारी के शील की घात होने की एव उसके नष्ट होने की सभावना रहती है।

(२) ब्रह्मचारी पुरुष स्त्री के शृ गार व हाव-भाव की कथा-वार्ता नही करे, क्योकि जैसे नीबू-इमली आदि खटाई का नाम लेते ही मुह मे पानी आ जाता है, वैसे ही ऐसी वार्ताओ से बह्मचारी का मन चचल हो जाता है और शील भग होने की सभावना रहती है।

(३) ब्रह्मचारी पुरुष स्त्री के साथ एक आसन पर न बैठे, क्योकि जिस प्रकार अग्नि के पास घी रखने से घी पिघल जाता है, ठीक उसी प्रकार स्त्री के पास पुरुष के रहने से विषय-विकार पैदा होने लगते हैं और शील खडित होने की सभावना रहती है।

(४) ब्रह्मचारी पुरुष स्त्री के अग-उपांग आदि को नही देखे, क्योकि जैसे सूर्य के सम्मुख देखने से कच्चे नैनो वाले पुरुष के नेत्रो का विनाश हो जाता है, ठीक वैसे ही स्त्री के अगोपागो को निरखने से ब्रह्मचारी के अमूल्य शील का नाश हो जाता है।

(५) ब्रह्मचारी पुरुष टाटी, भीत, दीवार, पर्दा के अदर से स्त्री-पुरुष के भोग-विलास, राग-रग, गीत-गायन, हास्य-क्रीडा आदि के शब्द न सुने एव वहा न रहे क्योकि जैसे मोर मेघ-गर्जना सुन कर वोल उठता है, वैसे ही ब्रह्मचारी का मन ऐसे शब्दो को सुनने से पिघल कर उसके अत्युत्तम शील का विनाश कर देता है।

(६) ब्रह्मचारी पुरुष अपने पहले के भोगे हुए काम-भोगो को कभी याद न करे क्योकि ऐसा करने से वह निम्न "छाछ-वटोही" के दृष्टात की तरह शील-व्रत से पतित हो जाता है। दृष्टात:—एक वटोही मार्ग मे किसी बुढिया के पास छाछ पीकर परदेश के लिए रवाना हो गया। छ महीने वाद जव वह वापिस लौटा और चलते-चलते वहा आया तव उस बुढिया ने उसको देखकर कहा कि 'अरे भाई! मुझे वहुत प्रसन्नता है कि तुम अभी तक जीवित हो'। उस परदेशी ने पूछा—"यह कैसे"? उस बुढिया ने कहा—'भाई! तुम मेरे पास से छाछ पीकर गये थे, उस मटके के अदर छाछ मे एक सर्प मरा हुआ पड़ा था।' इतना सुनते ही उसको सर्प का जहर चढ गया और वह वटोही वही मर गया। इस तरह से पूर्व के भोगे हुए भोगो को याद करने से उत्तमोत्तम ब्रह्मचर्य व्रत का घात हो जाता है। इसलिए ब्रह्मचारी पूर्व-भुक्त भोगो को याद न करे।

(७) ब्रह्मचारी पुरुष नित्य-प्रति गरिष्ठ भोजन न करे क्योकि जैसे दूध-शक्कर का आहार सन्निपात के रोगी के शरीर का विनाश करता है, ठीक वैसे ही गरिष्ठ भोजन अमूल्य शील-रत्न का घात करता है।

(८) ब्रह्मचारी पुरुष सात्त्विक, सतुलित, सयमित एव सादा भोजन ही करे। सादा-सात्त्विक भोजन भी भूख से एक ग्रास कम ही करे, अधिक बिलकुल नही करे। जिस प्रकार सेर-भर खिचडी पके जैसे बर्तन मे अगर सवा सेर खिचड़ी पकावे तो वह हाडी फूट जाती है, ठीक उसी प्रकार अधिक भोजन करने से ब्रह्मचर्य-व्रत भग हो जाता है।

(९) ब्रह्मचारी पुरुष शरीर की शोभा, विभूषा (शृ गार) इत्यादि चित्त को आकर्षित करने वाले मनोरम शब्द, रूप, रस, गध व स्पर्श का सेवन कभी न करे। जिस प्रकार कगाल के हाथ मे चितामणि-रत्न टिकता नही, ठीक उसी प्रकार इस परिस्थिति मे ब्रह्मचारी का शील-व्रत स्थिर नही रह सकता।

उपर्युक्त नव वाडो अर्थात् नव मर्यादाओ का जो ब्रह्मचारी साधक उल्लघन करता है, उसके शीलव्रत मे शका होती है, उसकी भोगेच्छा जागृत होती है, फलत दीर्घकालीन रोग हो जाते हैं और अत मे वह केवलिभाषित धर्म से पतित हो जाता है तथा अनत ससार बढा लेता है। इसके विपरीत जो इस व्रत का पूर्णतया पालन करते हैं, वे इसके श्रेष्ठ फल को प्राप्त कर लेते हैं अर्थात् वे इस लोक मे देवो व मानवो से पूजित होते हैं तथा अत मे कर्मों का क्षय करके शुद्ध-बुद्ध व मुक्त हो जाते है।

# श्रावक-धर्म

**धम्मे दुविहे पण्णत्ते तं जहा—'सागारधम्मे चेव, अरणगार-धम्मे चेव'**—श्रमरण भगवान् महावीर स्वामी ने भव्य जनो के लिए ससार-समुद्र को पार करने हेतु दो प्रकार के चारित्र धर्म की प्ररूपरणा की है १ अरणगार धर्म २. सागार धर्म। अरणगार धर्म के साधक सत-सती-वर्ग सर्व प्रकार से पापकारी कार्यो का तीन करण व तीन योग से परित्याग करते है। सागार धर्म के साधको (श्रावक-श्राविकाओ) के लिए सम्यक्त्व सहित बारह व्रतो का पालन करने का विधान है। पांच अरणु-व्रत, तीन गुरणव्रत व चार शिक्षाव्रत, इस प्रकार कुल व्रत बारह हैं। इन व्रतों को सम्यक्त्व-सहित शुद्ध पालने से गृहस्थ साधक सुगति को प्राप्त कर सकता है।

आत्मिक उन्नति चाहने वाले प्रत्येक गृहस्थ साधक का कर्त्तव्य है कि वह समझ-बूझ कर श्रावक-धर्म को धारण करे, अव्रती से व्रती बने एव यथासभव आस्रवो/पापकारी प्रवृत्तियो से बचने की कोशिश करे। श्रावक-धर्म को धारण करने के लिए कम से कम जिन-जिन नियमो/व्रतो का पालन आवश्यक है—उन सम्यक्त्व-सहित बारह व्रतो का सक्षिप्त विवरण इस प्रकार है :

**सम्यक्त्व**—वीतरागी, सर्वज्ञ अरिहत मेरे आराध्य देव हैं, पच महाव्रतधारी शुद्ध साधु मेरे मार्गदर्शक गुरु हैं, जिनेश्वर (सर्वज्ञ) प्ररूपित दयामय, विनयमूलक, आत्मा और कर्म का भेद करने वाला तथा मोक्ष का प्रकाशक तत्त्व ही मेरे लिए आचरणीय धर्म है। यह सम्यक्त्व (यथार्थ मान्यता) है, जिसको मैं जीवन-पर्यंत स्वीकार करता हूँ।

परमार्थ (आत्म-स्वरूप) का परिचय प्राप्त करना, परमार्थ-द्रष्टा गुरुओ की सेवा करना, सम्यक्त्व से पतित व्यक्तियो की एव मिथ्यात्वी की सगति का त्याग करना—यह सम्यक्त्व की श्रद्धना (सम्यक्त्व को अगीकार करने की प्रक्रिया) है, जिसे मैं अपनाता हूँ।

१. **स्थूल प्राणातिपात-विरमण व्रत**—सर्व निरपराधी त्रस जीवो (बेइद्रिय, तेइद्रिय, चउरिद्रिय और पचेंद्रिय जीवो) की जान-बूझ कर सकल्प-पूर्वक हनने की बुद्धि से जीवन-पर्यन्त हिंसा करने व कराने का मन-वचन-काया से त्याग करता हू।

२. **स्थूल मृषावाद-विरमण व्रत**—सर्व स्थूल मृषावाद, जिससे लोक मे निंदा हो, समाज मे अप्रतीति हो, किसी को भारी हानि पहुचे, कुल-जाति तथा धर्म को कलक लगे एव देश मे अशाति फैले ऐसे कन्या या वर सम्बन्धी, गाय-बैल आदि पशु सम्बन्धी, भूमि-भवन सम्बन्धी, धरोहर (थापन) सम्बन्धी एव झूठी गवाही या जाली दस्तावेज तैयार करने सम्बन्धी (झूठ) बोलने-बुलवाने का जीवन-पर्यन्त मन-वचन-काया से त्याग करता हू।

३. **स्थूल अदत्तादान-विरमण व्रत**—सर्व प्रकार की स्थूल चोरी, जिसके कारण राज्य की ओर से दड मिले या पचो व समाज मे अपमान हो, ऐसी मकान मे सेंध लगाना, गाठ खोलना ताला तोडना या कु जी लगाकर खोलना, किसी को लूटना, गिरी हुई वस्तु को मालिक की बिना आज्ञा ग्रहण करना इत्यादि मोटी चोरी करने-करवाने का जीवन-पर्यन्त मन-वचन-काया से त्याग करता हूँ।

**४. स्थूल मैथुन-विरमण व्रत**—पचो की साक्षी से मैं विवाहिता स्व-स्त्री (विवाहित स्व-पति) ·· · · के साथ एक माह मे ·· दिनो के उपरान्त मैथुन-सेवन का एव पर-स्त्री (पर-पुरुप) के साथ सर्वथा मैथुन-सेवन का (देव-देवी सम्बन्धी दो करण-तीन योग से व मनुष्य-तिर्यंच सबधी एक करण-एक योग से) जीवन-पर्यन्त त्याग करता हूँ।

जिन साधको ने ब्रह्मचर्य-व्रत धारण करने का निश्चय कर लिया है, वे इस स्थूल व्रत को निम्न प्रकार अगीकार करे— "मैं जीवन-पर्यन्त स्त्री/पुरुप सम्बन्धी मैथुन-सेवन का सर्वथा मन-वचन-काया से त्याग करता हू।"

**५. स्थूल परिग्रह-विरमण व्रत**—लोक के समस्त द्रव्यो मे से निम्न नव प्रकार के द्रव्यो की जीवन-पर्यंत (एक करण व तीन योग से) मन-वचन-काया से मर्यादा करता हूँ :

१ खुली जमीन (खेत-बाग-बगीचा आदि) एकड।
२ ढकी हुई जमीन (घर-मकान-दुकान-बगला आदि) ··नग।
३. चादी व चादी के आभूपण-सामान आदि · ·
४ सोना व सोने के आभूषण-सामान आदि ·
५ धन (मोहर, गिन्नी, रुपये-पैसे, सिक्के आदि) · · तथा हीरा-मोती-माणक आदि जवाहरात 'एव घर-खर्च के लिए रुपये··· · · ।
६. धान्य (सभी प्रकार का अनाज) एक वर्ष मे' मन।
७. द्विपद (नौकर-चाकर-दास-दासी-पक्षी) ··· सख्या।
८ चतुष्पद (गाय-भैंस-बकरी-बैल आदि जानवर)· ·· सख्या।

९ कुप्य (सोना-चादी के सिवाय सब प्रकार की ताम्बा, पीतल, स्टील, लोहा, लकडी आदि वस्तुओ का सामान एव कपडा आदि ) · मूल्य। उपर्युक्त मर्यादा के उपरात परिग्रह का त्याग करता हूँ।

ये मर्यादाए घर-खर्च से सबधित हैं। व्यापार सबधी मर्यादा, जिसके जैसा व्यापार हो वैसी अलग से कर लेनी चाहिए। सोना-चादी का व्यापारी **सोना-चांदी** एव अनाज-विक्रेता **धान्य** के अतर्गत व्यापारिक मर्यादा कर सकता है।

**६. दिशा परिमाण व्रत**—अपने निवास-स्थान से जल-स्थल व आकाश-मार्ग से कही जाना पडे तो उत्तर दिशा मे · कोश तक, दक्षिण दिशा मे कोश तक, पूर्व दिशा मे·· कोश तक, पश्चिम दिशा मे कोश तक, उर्ध्व दिशा मे कोश तक एव अधो दिशा मे कोश तक जाने की छूट; इसके उपरात आगे जाने का जीवन-पर्यंत मन-वचन-काया से त्याग करता हूँ।

**७. भोग-उपभोग-परिणाम व्रत**—जो वस्तु एक बार ही काम मे आती है उसे 'भोग' कहते हैं। जैसे-अन्न-जल-फल आदि। इसके विपरीत जो वस्तु अनेक बार काम मे आ सकती है, उसे 'उपभोग' कहते है। जैसे-मकान-कपड़ा-आभूषण आदि। भोगोपभोग के बिना गृहस्थ-जीवन नही चल सकता। गृहस्थ-जीवन को सुचारु रूप से चलाने के लिए व्यापार-धधा भी करना पडता है; अत. आवश्यकता को ध्यान मे रखते हुए भोगोपभोग-साधनो की मर्यादा की जा सकती है एव पद्रह कर्मादान का (महा-आरभ वाले धधो का) त्याग किया जा सकता है।

मैं निम्न भोगोपभोग-साधनो की एक करण-तीन योग से मर्यादा करता हू :—

१. अगौछा-टुवाल-रूमाल आदि ... .. ..
२. दतौन (बबूल, नीम या मजन आदि) .. .
३. स्नान मे काम आने वाले फल (आवले-अरीठे आदि)...
४. मालिश तेल .. .
५. ऊबटन (पीठी-दही-साबुन-मिट्टी आदि)
६. स्नान का जल . . ......
७. वस्त्र (पहनने-ओढ़ने-बिछाने के सूती-ऊनी-रेशमी आदि)
८. चंदन-इत्र आदि विलेपन ....
९ फूल (गुलाब-मोगरा आदि) .
१०. आभूषण (सोने-चांदी आदि के) .. ..
११. धूप (अगरबत्ती, कपूर आदि) . .
१२. पेय पदार्थ (दूध-चाय-शरबत आदि) .. .
१३. मिठाई-पकवान . .
१४. रधे हुए अन्न (थूली-चावल आदि) . .
१५. दाल (उडद-मू ग-चना आदि) . . . .. ..
१६. विगय (घी-तेल-दूध-दही-मीठा) . . ..
१७. साग (हरा-सूखा) ... . .. .... ..
१८. मधुर फल (हरे-सूखे, मेवा-बादाम आदि)
१९. भोजन-जीमण . . . . . . . . . .
२०. पीने का पानी .. .. . ............. ..
२१. मुखवास (सुपारी, इलायची, चूर्ण आदि) . .
२२. वाहन (रेल-मोटर - तागा-साईकिल - नाव - हवाई-जहाज-स्कूटर आदि) . .

२३ उपानह (जूते-चम्पल-मौजा आदि)

२४. शयन (खाट-पलग आदि)

२५. सचित्त (पानी-हरी आदि सचित्त) द्रव्यो की सख्या

२६. द्रव्य (सचित्त-अचित्त दोनो द्रव्यो) की सख्या

इनके अलावा भोगोपभोग-निमित्त अन्य पदार्थों का जीवन-पर्यंत मन-वचन-काया से त्याग करता हूँ, यथा

१. अगार-कर्म (कोयले बनाना और बेचना)

२. वन-कर्म (वृक्षो को काटना और बेचना)

३ शाकटिक कर्म (वाहन सहित गाडी, तागा आदि बनाना व बेचना)

४ भाटी कर्म (भाड़े का काम करना)

५ स्फोटक कर्म (सुरग आदि से जमीन खोदना, खान से निकले पत्थर, मिट्टी, धातु आदि बेचना)

६. दंत-वाणिज्य (हाथी-दात, शख, चर्म, चामर आदि खरीदने-बेचने का काम करना)

७ लाक्ष-वाणिज्य (लाख का व्यापार करना)

८ रस-वाणिज्य (मदिरा आदि रस का व्यापार करना)

९ विष-वाणिज्य (विष का व्यापार करना)

१० केश-वाणिज्य (केश वाले प्राणियों का व्यापार करना)

११ यन्त्र-पीड़न-कर्म (यन्त्रो से पीलने का काम करना)

१२. निर्लांछन-कर्म (बैल, घोडे आदि को नपु सक बनाने का काम करना)

१३ दावाग्नि-दापनता (सफाई के लिए खेत-जगल आदि मे आग लगाना)

१४. सर-द्रह-तडाग-शोषणता (खेती के लिए सरोवर, तलाब आदि के सुखाने का काम करना)

१५ असती-जन-पोषणता (वेश्या आदि का पोषण करना)

इन पद्रह कर्मादानो का जीवन पर्यंत (तीन करण-तीन योग से) मन-वचन-काया से त्याग करता हूँ।

**८. अनर्थ-दंड-विरमण व्रत**—दड दो प्रकार के हैं—अर्थ-दंड (सप्रयोजन पाप) एव अनर्थ-दड (निष्प्रयोजन पाप)। श्रावक को निष्प्रयोजन-पाप (अनर्थ-दड) से बचने की जरूरत है। अनर्थ-दड चार प्रकार के कहे गये है :

१ अपध्यानाचरित (आर्त ध्यान-रौद्र ध्यान का चितन, मन ही मन दूसरो को मारने व दुःखी बनाने का विचार)

२ प्रमादाचरित (मद्य-विषय-कषाय का सेवन, अविवेक एव आलस्य के कारण किसी को कष्ट हो—ऐसा कार्य)

३ हिंस्रप्रदान (हिंसाकारी उपकरण—तलवार, बदूक, कुदाली आदि दूसरो को देना)

४. पापकर्मोपदेश (निष्प्रयोजन पापकारी-प्रवृत्तियो का उपदेश देना—मकान,कारखाने आदि बनाने का उपदेश)

इस प्रकार अनर्थ-दड सेवन का मैं आजीवन मन-वचन-काया से त्याग करता हूँ।

**९. सामायिक व्रत**—सपूर्ण सावद्य(पापकारी)प्रवृत्तियो का त्याग करते हुए समभाव मे रमण करने की क्रिया को सामा-

यिक कहते है । श्रावको के लिए आचार्यो ने एक सामायिक का काल 'अडतालीस मिनिट' निश्चित किया है ।

इस प्रकार के सामायिक व्रत का आराधन करते हुए मैं एक साल मे या एक मास मे या प्रतिदिन सामायिक सुखे-समाधे जीवन पर्यंत करते रहने की प्रतिज्ञा करता हूँ।

**१०. देशावकासिक व्रत**—पहले से सातवे व्रत तक जो मर्यादाए जीवनभर के लिए की गई है उन सभी को सूर्योदय से एक अहोरात्रि तक सक्षिप्त करना—देशावकासिक व्रत है । इस व्रत मे दिशाओ की मर्यादा के अतिरिक्त पाप के पाच आस्रव सेवन के पच्चक्खाण दो करण-तीन योग से किये जाते है व भोगोपभोग द्रव्यो का त्याग एक करण-तीन योग से किया जाता है ।

ऐसे देशावकासिक व्रत की आराधना मे सुखे-समाधे एक वर्ष मे बार या एक माह मे बार करने की प्रतिज्ञा करता हूँ।

'दया' इसी व्रत के अतर्गत आती है ।

**११. प्रतिपूर्ण पौषध-व्रत**—इस व्रत मे सूर्योदय से लेकर एक अहोरात्रि पर्यंत चार प्रकार के आहार (अशन-पान-खादिम-स्वादिम) का, अब्रह्मचर्य (मैथुन) सेवन का, मणि-सुवर्ण आदि के आभूषणो का, फूलमाला पहनने-पाउडर या रग लगाने-चदन आदि का विलेपन करने का (शरीर का सत्कार करने का), शस्त्र-मूशलादि सावद्य-योग सेवन का दो करण-तीन योग से त्याग किया जाता है ।

ऐसे पौषध व्रत की आराधना सुखे-सुमाधे मैं एक वर्ष मे वार या माह मे " वार करने की प्रतिज्ञा करता हूँ।

**१२. अतिथि-संविभाग-व्रत**—इस व्रत मे साधु-मुनिराजो को प्रासुक एव एषणीय चौदह प्रकार के आहारादि निर्दोष वस्तुओ को देने का (देने की भावना रखने का) विधान है।

मैं साधु-साध्वी का योग मिलने पर चौदह प्रकार की आहारादि निर्दोष वस्तुओ को भक्ति-भाव-पूर्वक निष्काम बुद्धि से केवल आत्मकल्याण के लिए देऊगा।

दिनाक :

हस्ताक्षर

व्रत-धारक

उपर्युक्त सम्यक्त्व - सहित बारह व्रतो का निर्मल व शुद्ध पालन करने के लिए व्रती साधको को उनके निम्न अतिचारो (दोषो) का ज्ञान करते हुए उनसे बचने का प्रयास करना चाहिए।

* **सम्यक्त्व के पांच अतिचार**—(१) शका (जिन-वचन मे शका करना) (२) काक्षा (परदर्शन की आकाक्षा करना) (३) विचिकित्सा (धर्म-फल में सदेह करना) (४) पर-पाषड-प्रशसा (पर-पाखड को प्रशसा करना) (५) पर-पाषड-सस्तव (पर-पाखड का परिचय करना)।

* **पहले व्रत के पांच अतिचार**—(१) निर्दयता से किसी जीव को गाढे बधन से बाधना। (२) निर्दयता से किसी प्राणी पर कोडे-लकडी आदि का ऐसा प्रहार करना, जिससे

उसके अंगोपाग मे गहरी चोट पहुचे। (३) निर्दय बुद्धि से किसी जीव के चमडी का छेदन करना। (४) किसी प्राणी पर मर्यादा से अधिक भार लादना (५) द्वेष-बुद्धि से अपने आश्रित जीवो के अन्न-पान मे अतराय (विघ्न) डालना।

* **दूसरे व्रत के पांच अतिचार**—(१) बिना विचारे किसी पर झूठा कलंक लगाना। (२) किसी की गुप्त बात प्रगट करना। (३) किसी स्त्री-पुरुष का मार्मिक भेद प्रकाशित करना। (४) किसी को जान-बूझकर झूठा उपदेश देना, खोटी सलाह देना (५) झूठा लेख, खत, पत्रादि लिखना।

* **तीसरे व्रत के पांच अतिचार**—(१) चोरी की चीज स्वय खरीदना व दूसरो से खरीदवाना। (२) चोर को चोरी करने मे सहायता देना और दिलवाना। (३) राज्य के विरुद्ध कार्य—अपराध करना व करवाना। (४) तोलने के बाट और नापने के गज वगेरह हीनाधिक रखना और रखवाना। (५) अधिक मूल्य की वस्तु मे कम मूल्य की वस्तु मिलाना या मिलवाना अथवा दिखाई हुई वस्तु को न देकर दूसरी वस्तु देना या दिलवाना।

* **चौथे व्रत के पांच अतिचार**—(१) अल्पवय (कच्ची उम्र) वाली पाणिगृहीता स्वस्त्री (स्वपति) के साथ गमन करना। (२) जिसके साथ अभी तक विवाह नही हुआ है, केवल सगाई हुई है—ऐसी स्त्री (पति) के साथ गमन करना। (३) काम-सेवन के अग के सिवाय सब अनग हैं, उनसे काम-क्रीडा करना। (४) कुटुम्ब-सबन्धी तथा मित्र के सिवाय दूसरे की सगाई-सबध कराना या उसकी दलाली करना। (५) काम-

भोग की तीव्र अभिलाषा रखना या तीव्र कामोत्पादक गरिष्ठ पदार्थों का सेवन करना।

* पांचवें व्रत के पांच अतिचार—(१) उघाडी या ढंकी जमीन की की हुई मर्यादा पूरी हो जाने पर भी उससे आगे बढना। (२) की हुई मर्यादा के उपरांत सोना-चादी आदि रखना। (३) मर्यादा के उपरात धन-धान्य आदि ज्यादा रखना। (४) मर्यादा के उपरात द्विपद-चतुष्पद रखना। (५) कपड़े, तांबा, पीतल आदि वस्तुए मर्यादा के उपरांत रखना।

* छठे व्रत के पांच अतिचार—(१) ऊची दिशा मे प्रमाण से आगे जाना। (२) नीची दिशा में प्रमाण से आगे जाना। (३) तिरछी दिशा मे प्रमाण से आगे जाना। (४) एक दिशा मे परिमाण को घटाकर दूसरी दिशा मे जोड़ना या सब दिशाओं के कोण जोड कर एक दिशा में जोडना। (५) की हुई मर्यादा मे सदेह होने पर भी आगे बढना।

* सातवें व्रत के पांच अतिचार—(१) जिस सचित्त वस्तु का त्याग किया है, वह वस्तु पूरी तरह अचित्त न हुई हो तो भी उसका भक्षण करना अथवा मर्यादा से अधिक सचित्त वस्तु का आहार करना। (२) सचित्त वस्तु से मिली हुई अचित्त वस्तु का आहार करना। (३) अधूरे पके हुए पदार्थ का आहार करना। (४) अविधि से पकाये हुए पदार्थ का आहार करना। (५) जिस वस्तु मे खाने योग्य भाग थोडा हो और फैंकने योग्य भाग अधिक हो, ऐसी वस्तु का आहार करना।

* आठवें व्रत के पांच अतिचार—(१) काम-विकार उत्पन्न करने वाली कथा करना। (२) मनोरंजन के लिए

भाडो की तरह कुचेष्टाएं (हसी-मजाक आदि) करना। (३) धृष्टता (धीठता) से निरर्थक बोलना। (४) अधिकरण (ऊखल मूशल, तलवार आदि हिंसाकारी उपकरणो) का सग्रह करना। (५) उपभोग-परिभोग (खाने-पीने-पहनने के काम आने वाली वस्तुओ) को अधिक बढाना।

* **नववें व्रत के पांच अतिचार**—(१) मन मे बुरे विचार लाना। (२) वचन से सावद्य (पापजनक) या कठोर भाषा बोलना। (३) काय से असत् कार्य करना। (४) सामायिक की स्मृति न रखना। (५) सामायिक का काल पूरा हुए बिना ही सामायिक पार लेना।

* **दसवें व्रत के पांच अतिचार**—(१) मर्यादित भूमि से बाहर की वस्तु किसी से मगवाना। (२) मर्यादित भूमि से बाहर किसी वस्तु को भिजवाना। (३) मर्यादित भूमि से बाहर की वस्तु मगवाने-भिजवाने बावत शब्द करके किसी को चेताना। (४) मर्यादित भूमि से बाहर की वस्तु मगवाने-भिजवाने बावत रूप दिखाकर अपने भाव प्रकट करना। (५) मर्यादित भूमि से बाहर की वस्तु मगवाने-भिजवाने के लिए ककर आदि फेंककर किसी को बुलाना।

* **ग्यारहवें व्रत के पांच अतिचार**—(१) शय्या-सथारे की प्रतिलेखना नही करना या अच्छी तरह से नही करना। (२) शय्या-सथारे का प्रमार्जन न करना या अच्छी तरह से न करना। (३) वडी-लघु नीत की भूमि का प्रतिलेखन न करना या अच्छी तरह से न करना। (४) बडी-लघुनीत की भूमि का प्रमार्जन न करना या अच्छी तरह से न करना। (५) पौषघ का सम्यक् प्रकार से पालन न करना।

* **बारहवें व्रत के पांच अतिचार**—(१)साधु को देने योग्य अचित्त वस्तु में सचित्त वस्तु डाल देना। (२) अचित्त वस्तु को सचित्त वस्तु से ढक देना। (३) समय बीत जाने पर भिक्षा आदि के लिए भावना भाना। (४) दान के लिए पराई वस्तु को अपनी और दान न देने के लिये अपनी वस्तु को पराई कहना। (५) मत्सर-भाव से दान देना।

**आगार**—आगार छूट को कहते हैं। व्रत धारण करते समय अपनी आवश्यकता एव परिस्थिति को ध्यान में रखते हुए व्यक्तिगत रूप से हर एक व्रत मे कुछ आगार रखे जा सकते हैं। सामूहिक रूप से विशेषत. **'सम्यक्त्व'** के छह एवं **'आठवें अनर्थदंड-विरमण-व्रत'** के आठ आगार बताये गये हैं। सम्यक्त्व के छह आगार 'सम्यक्त्व के सडसठ बोल' स्तोक के अतर्गत इसी पुस्तक मे अन्यत्र बताये जा चुके हैं। आठवे **अनर्थदंड-विमरण-व्रत** के आठ आगार इस प्रकार हैं—(१) आए वा (अपने लिए) (२) राए वा (राजा आदि शासको के लिए) (३) नाए वा (ज्ञाति—जाति, कुल के लिए) (४) परिवारे वा (परिवार, सेवक, भागीदार आदि के लिए) (५) देवे वा (वैमानिक-ज्योतिषी देवो के लिए) (६) नागे वा (भवनपति देवो के लिए) (७) भूए वा (भूत आदि के लिए) (८) जक्खे वा (यक्ष आदि व्यतर देवों के लिए)।

**दोष**

गृहीत व्रतो के पालन मे यदि सावधानी न बरती जाये तो चार प्रकार के दोष लगने की संभावना रहती है :

(१) अतिक्रम (व्रत-भग की इच्छा-मात्र होना)

(२) व्यतिक्रम (व्रत-भग के लिए साधन जुटाना)

(३) अतिचार (व्रत का कुछ अशो मे भग हो जाना)
(४) अनाचार (व्रत का पूरा भग कर देना)

इसके अतिरिक्त जानबूझ कर बार-बार व्रत मे दोष लगाना भी अनाचार के अतर्गत आता है। अनाचार से व्रत खडित होने पर प्रायश्चित्त लेकर शुद्धि करनी आवश्यक है।

**हित-शिक्षाएँ व नियम**—आत्मिक व शारीरिक दोनो प्रकार की स्वस्थता को ध्यान में रखते हुए कुछ हित-शिक्षा के बोल एव नियम बताए गए है, जिनका पालन मात्र श्रावक के लिए ही नही प्रत्येक सद्‌गृहस्थी के लिए अनिवार्य है :

(१) मद्य-मास एव बीड़ी-सिगरेट आदि नशीले पदार्थों का सेवन नही करना चाहिए।
(२) पशु-पक्षी आदि किसी प्राणी का शिकार नही करना चाहिए।
(३) अनाज को बिना छाने-देखे पीसना-पिसाना व पकाना नही।
(४) बिना छना जल काम मे लेना नही।
(५) बिना छना आटा-मैदा एव किसी भी पदार्थ-खाद्यवस्तु को बिना देखे काम मे लेना नही।
(६) असभ्य वचन (गाली) बोलना नही।
(७) यथाशक्य महारभ से बनी हुई वस्तुओ का प्रयोग करना नही।
(८) अपने अधीनस्थ नौकर-चाकर आदि के प्रति दुर्व्यवहार करना नही। पडोसियो के साथ भी सद्‌भाव-पूर्ण व्यवहार करना।

(९) घुना हुआ, डक लगा हुआ, सडा-गला धान्यादि खाद्य-पदार्थ काम मे लेना नही ।

(१०) लकडी-इधन आदि विना देखे काम मे लेना नही ।

(११) घी-तेल-दूध-दही-आचार आदि के वर्तन खुले रखना नही ।

(१२) मधुमक्खी आदि का छत्ता तोडना नही ।

(१३) रसचलित फूलनादि से युक्त व विकृत वस्तु को काम मे लेना नही ।

(१४) रात्रि-भोजन करना नही ।

(१५) सप्त कुव्यसनो का सेवन करना नही ।

(१६) किसी भी परिस्थिति मे आत्म-हत्या करना नही ।

(१७) किसी की उन्नति मे वाधक वनना नही ।

(१८) ईर्ष्याभाव-पूर्वक किसी को गिराने का प्रयास करना नही ।

(१९) विश्वासघात करना नही, किसी की धरोहर को हडपना नही ।

(२०) गदे (घासलेटी) साहित्य का वाचन करना नही ।

(२१) दुराचारी व्यक्तियो की सगति करनी नही ।

(२२) वेश्याओ के नृत्य आदि देखने नही, करवाने नही एव अश्लील गीत गाने नही ।

(२३) विषय-वासना वढाने वाले सिनेमा-नाटक आदि देखना नही ।

(२४) विना काम रात्रि मे या असमय मे जहा-तहा भटकना नही ।

(२५) धर्म और इज्जत की रक्षा न रहे, ऐसे धन्धे (नौकरी आदि) करना नही ।

(२६) अपनी पू जी व हैसियत से अधिक व्यापार करना नही ।
(२७) शक्ति से अधिक खर्च एव विशेषत· अपव्यय करना नही ।
(२८) फूलो एव कद-मूल का शाक खाना नही ।
(२९) अधेरे मे भोजन वनाना नही व करना नही ।
(३०) अनजानी वस्तु कभी खानी नही ।
(३१) विवाह आदि प्रसगो पर एव दीपावली आदि पर्वों के अवसर पर कभी आतिशवाजी करना नही ।
(३२) बडो के साथ विनय-युक्त व छोटो के साथ प्रेम-भाव-युक्त व्यवहार करना ।

**कतिपय चिंतन-बिंदु**

* दान के प्रभाव से शालिभद्र को अपरिमित ऋद्धि मिली, सयम पालकर वे सर्वार्थसिद्ध मे गए एव वहा से मनुष्य-भव प्राप्त कर सिद्ध-गति को प्राप्त करेंगे—ऐसा सोचकर सुपात्र-दान देना चाहिये ।

* शीलव्रत के प्रभाव से सेठ सुदर्शन की शूली का सिंहासन बन गया और कलावती के कटे हुए हाथ नव पल्लव के समान विकसित हुए—ऐसा सोचकर शुद्ध ब्रह्मचर्य (शील) का पालन करना चाहिए ।

* तप के प्रभाव से धन्नामुनि, हरिकेशी मुनि और ढढण ऋषि आदि कर्म खपाकर मुक्ति को प्राप्त हुए—ऐसा सोचकर निर्मल तप की आराधना करनी चाहिए ।

* भावना के प्रभाव से प्रसन्नचदराजर्षि, इलायचीकुमार, कपिलमुनि, स्कधकमुनि के चार सौ निनानवे शिष्य, भरत चक्रवर्ती एव माता मरुदेवी आदि ने मुक्ति प्राप्त की, ऐसा सोचकर शुद्ध भावना भानी चाहिए ।

## श्रावक के इक्कीस लक्षण

१. अल्प-इच्छा (इच्छा-तृष्णा को कम करने) वाला होवे।
२. अल्प-आरंभी (हिंसाकारी प्रवृत्तियों को कम करने वाला) होवे।
३. अल्प-परिग्रही (परिग्रह को कम करने वाला) होवे।
४. सुशील (आचार-विचार की शुद्धता रखने वाला शीलवान) होवे।
५. सुव्रती (ग्रहण किये हुए व्रतों का शुद्धता-पूर्वक पालन करने वाला) होवे।
६. धर्मनिष्ठ (धर्म-कार्यों में निष्ठा रखने वाला) होवे।
७. धर्मवृत्ति (मन-वचन-काय से धर्म-मार्ग में प्रवृत्ति करने वाला) होवे।
८. कल्प-उग्रविहारी (उपसर्ग आने पर भी मर्यादा के विरुद्ध कार्य न करने वाला) होवे।
९. महासंवेग-विहारी (निवृत्ति-मार्ग में लीन रहने वाला) होवे।
१०. उदासीन (संसार की प्रवृत्तियों के प्रति उदासीनता रखने वाला) होवे।
११. वैराग्यवान् (आरंभ-परिग्रह को छोड़ने की इच्छा रखने वाला) होवे।
१२. एकांत आर्य (निष्कपटी, सरल-स्वभावी) होवे।
१३. सम्यग्मार्गी (सम्यग्ज्ञान-दर्शन-चारित्र के मार्ग पर चलने वाला) होवे।

१४. सुसाधु (आत्म-साधना करने वाला) होवे ।
१५ सुपात्र (सद्गुण एव सम्यग्ज्ञान को सुरक्षित रखने वाला) होवे ।
१६ उत्तम (सद्गुणो से युक्त एव सद्गुणानुरागी) होवे ।
१७. क्रियावादी (शुद्ध क्रिया करने वाला) होवे ।
१८ आस्तिक (देव-गुरु-धर्म के प्रति श्रद्धा-निष्ठ) होवे ।
१९ आराधक (जिन-आज्ञा के अनुसार धर्म की आराधना करने वाला) होवे ।
२०. प्रभावक (जिन-शासन की प्रभावना करने वाला) होवे ।
२१. अरिहत-शिष्य (अरिहत भगवान् के प्रति सश्रद्ध भक्ति रखने वाला, उनके बताये मार्ग पर चलने वाला) होवे ।



## श्रावक के इक्कीस गुण

१ अक्षुद्र (गभीर स्वभावी) होवे ।
२. रूपवान् (सुन्दर,तेजस्वी और सशक्त शरीर वाला)होवे ।
३. प्रकृति-सौम्य (शात, दात, क्षमावान् और शीतल-स्वभावी) होवे ।
४. लोकप्रिय (इहलोक-परलोक के विरुद्ध कार्य न करने वाला) होवे ।
५. अक्रूर (क्रूरता-रहित, सरल एव गुणग्राही) होवे ।
६ भीरु (लोकापवाद, पाप-कर्म एव अनीति से डरने वाला) होवे ।

७ अशठ (चतुर एव विवेकी) होवे ।
८ सुदक्षिण (विचक्षण एव अवसर का ज्ञाता) होवे ।
९ लज्जालु (कुकर्मो के प्रति लज्जाशील) होवे ।
१०. दयालु (परोपकारी एव सभी जीवो के प्रति दयाशील) होवे ।
११. मध्यस्थ (अनुकूलता-प्रतिकूलता मे समता-भाव रखने वाला) होवे ।
१२ सुदृष्टि (पवित्र दृष्टि वाला) होवे ।
१३ गुणानुरागी (गुणो का प्रेमी एव प्रशसक) होवे ।
१४ सुपक्षयुक्त (न्याय और न्यायी का पक्ष लेने वाला) होवे ।
१५. सुदीर्घ-दृष्टि (दूरगामी दृष्टि वाला) होवे ।
१६. विशेषज्ञ (जीवादि तत्त्वो का एव हिताहित का ज्ञाता) होवे ।
१७ वृद्धानुग (गुण-वृद्ध, वयोवृद्ध का आज्ञापालक) होवे ।
१८ विनीत (गुणि-जनो, गुरुजनो के प्रति विनम्र) होवे ।
१९ कृतज्ञ (किये हुए उपकार को नही भूलने वाला) होवे ।
२० परहितकर्ता (मन-वचन-काय से दूसरो का हित करने वाला) होवे ।
२१. लब्धलक्ष्य (लक्ष्य प्राप्ति के लिए अधिकाधिक शास्त्रो का ज्ञान करने वाला) होवे ।

'श्रावक के प्रकार'

१. माता-पिता के समान
२ भाई के समान
३ मित्र के समान
४. सौत के समान

१. आदर्श के समान
२. पताका के समान
३ कीले के समान
४ तीखे काटे के समान

—ठाणाग, ४

**'श्रावक का वचन-व्यवहार'**

१. श्रावक थोडा बोले ।
२. श्रावक आवश्यकता होने पर बोले ।
३ श्रावक मीठा बोले ।
४. श्रावक चतुराई-पूर्वक अवसर के अनुसार बोले ।
५ श्रावक अहकार-रहित बोले ।
६ श्रावक मर्मकारी व आघात-जनक वचन न बोले ।
७ श्रावक सूत्र-सिद्धात के विपरीत न बोले ।
८ श्रावक सभी जीवो के लिए साताकारी व हितकारी वचन बोले ।



# चौदह नियम

त्याग एव मर्यादा का जीवन मे महत्वपूर्ण स्थान है । इहलोक व परलोक दोनो को सुखमय बनाने का एकमात्र साधन ही 'त्याग व मर्यादा' है । इसी तथ्य को ध्यान मे रखते हुए श्रावक ही क्या प्रत्येक धर्मप्रेमी सद्गृहस्थ को चाहिए कि वह प्रतिदिन प्रातः निम्न चौदह नियमो को ग्रहण करे एव आवश्यकता के अनुसार मर्यादा करके उसके उपरात त्याग करले । जितना त्याग उतनी ही शाति । चौदह नियम धारण करने से समुद्र जितना पाप घटकर बू द के बराबर रह जाता है ।

१. **सचित्त**—कच्चा पानी, हरी वनस्पति, फल, पान, सचित्त नमक, कच्चा पूरा धान आदि सचित्त (जीव सहित) वस्तुओ का परिमाण करना ।

२. द्रव्य—रोटी, दाल, शाक, पूडी, पापड, पान, सुपारी, चूर्ण, रबडी, घेवर, खीर, चाय, दवा आदि द्रव्यो का परिमाण करना।

३. विगय—घी, तेल, दूध, दही व मीठा—इन पाचो विगय का परिमाण करना।

४. उपानह—जूते, चप्पल, मौजे आदि की मर्यादा करना।

५. ताम्बूल—पान, सुपारी, इलायची, लौग, चूर्ण आदि मुखवास की मर्यादा करना।

६. वस्त्र—पहनने-ओढने के सारे वस्त्रो की मर्यादा करना।

७. कुसुम—सू घने की वस्तु (फूल-इतर आदि) की मर्यादा करना।

८. वाहन—साईकिल, स्कूटर, मोटर, रेल, हाथी, घोड़ा आदि वाहनो की मर्यादा करना।

९. शयन—पलग, खाट, बिछौने आदि की मर्यादा करना।

१०. विलेपन—केसर, चदन, तेल, उबटन आदि की मर्यादा करना।

११. अब्रह्म—मैथुन-सेवन का त्याग करना या मर्यादा करना।

१२. दिशा—ऊची, नीची, तिरछी दिशा मे जाने की मर्यादा करना।

१३. स्नान—स्नान एव स्नान के लिए जल की मर्यादा करना।

१४. भक्त—भोजन (कितने समय व कितना· ) की मर्यादा करना।



# चार शरण

"अरिहते सरण पवज्जामि, सिद्धे सरण पवज्जामि।
साहू सरण पवज्जामि, केवलिपण्णत्त धम्म सरण पवज्जामि।।"

शरण पहला श्री अरिहत प्रभु का। अरिहत प्रभु बारह गुणों से सहित, अठारह दोषों से रहित हैं। देवेन्द्र-नरेन्द्र के वदनीय-पूजनीय है, ऐसे अरिहत प्रभु का इहभव-परभव व सदा काल शरण होवे।

शरण दूसरा श्री सिद्ध भगवान् का। सिद्ध भगवान् आठ गुणो से सहित, आठ कर्मों से रहित, अजर-अमर, अविकारी, निरजन, निराकार, ऊर्ध्व लोक के अतिम भाग मोक्ष-स्थान मे विराजमान है। ऐसे सिद्ध भगवान् का इस भव, पर-भव व सदा काल शरण होवे।

शरण तीसरा साधु-मुनिराज का। साधुजी महाराज पाच महाव्रत पालते हैं, पाच इद्रियां जीतते हैं, चार कषाय टालते हैं इत्यादि सत्ताईस गुणो से युक्त, बावीस परीषह जीतते हैं, सतरह प्रकार से सयम पालते हैं; इस प्रकार श्री जिनेद्र भगवान् की आज्ञा मे विहरते-विचरते है—ऐसे अनेक गुण-भूषित निर्ग्रन्थ साधु-मुनिराजो का इस भव, पर-भव व सदा काल शरण होवे।

शरण चौथा श्री जिनेश्वर-देव प्ररूपित दयामय धर्म का। धर्म दो प्रकार का—१. श्रुतधर्म (द्वादशागी—श्री जिन-प्रणीत वाणी अर्थात् शास्त्र) और २. चारित्र धर्म। चारित्र धर्म के दो भेद—(१) अणगारी (साधु) धर्म व (२) सागारी (श्रावक) धर्म। जिनेंद्र-देव-कथित यह धर्म आधि-व्याधि-

उपाधि का नाश करके मोक्ष के अनत एव अक्षय सुखो का दाता है। ऐसे दया-धर्म का इस भव, परभव व सदा काल शरण होवे।

## श्रावक के तीन मनोरथ

श्रावक के लिए यह आवश्यक है कि वह प्रतिदिन प्रातः काल सामायिक करते समय या यो ही शुभ मनोरथो के द्वारा भविष्य के लिए शुभ सकल्प करे। भगवान महावीर ने स्थानाग सूत्र के तीसरे स्थान मे निम्न तीन मनोरथो का वर्णन किया है—

१ पहले मनोरथ मे श्रावक यह विचार करे कि वह दिन धन्य होगा, जब मैं अपने धन-सपत्ति रूप परिग्रह का त्याग करू गा। यह परिग्रह मेरी आत्मा के लिए सबसे बडा बधन है। यह ममता का जहर आध्यात्मिक जीवन को दूषित कर रहा है। धन का सच्चा उपयोग सग्रह मे अथवा अपने स्वार्थ के पोषण मे नही है, प्रत्युत अर्पण कर देने मे है। अस्तु, जिस दिन मैं अपने परिग्रह को त्याग कर प्रसन्नता का अनुभव करू गा, ममता के भार से हलका होऊगा, वह दिन मेरे लिए महान कल्याणकारी होगा।

२. दूसरे मनोरथ मे श्रावक यह विचार करे कि वह दिन धन्य होगा, जब मैं ससार की मोह-माया और विषय-वासना का त्याग करके साधु-जीवन स्वीकार करू गा। अहिंसा आदि पाच महाव्रतो को धारण करके एव परीषह-उपसर्गों को समभाव से सहन करते हुए जिस दिन मैं मुनि-पद की ऊची

भूमिका मे विचरण करूगा, वह दिन मेरे लिए महान् कल्याणकारी होगा ।

३ तीसरे मनोरथ मे श्रावक यह चितन करे कि वह दिन धन्य होगा, जब मैं अपनी सयम-यात्रा को सकुशल (निर्विघ्न-भाव से) पूर्ण कर अत समय मे आलोचना, निंदा व गर्हा करके सथारा ग्रहण करूगा। सब प्रकार की उपधि, आहार और जीवन की ममता का भी त्याग कर जिस दिन मैं पूर्ण रूप से अपने आपको वीतराग भगवान् की उपासना मे लगा दूंगा, वह दिन मेरे लिए परम कल्याणकारी होगा ।

## ध्यातव्य

'नही'

(१) क्रोध के समान विष नही ।
(२) क्षमा के समान अमृत नही ।
(३) लोभ के समान दु ख नही ।
(४) सतोष के समान सुख नही ।
(५) पाप के समान शत्रु नही ।
(६) धर्म के समान मित्र नही ।
(७) कुशील के समान भय नही ।
(८) शील के समान अभय नही ।

'मूल'

(१) समस्त गुणो का मूल विनय है ।
(२) समस्त रसो का मूल पानी है ।
(३) समस्त पापो का मूल लोभ है ।
(४) समस्त धर्मों का मूल दया है ।

(५) समस्त कलह का मूल हसी है ।
(६) समस्त रोगो का मूल अजीर्ण है ।
(७) समस्त बधनो का मूल राग है ।

'श्रृंगार'

१. शरीर का श्रृंगार शील है ।
२. शील का श्रृंगार तप है ।
३. तप का श्रृंगार क्षमा है ।
४. क्षमा का श्रृंगार ज्ञान है ।
५. ज्ञान का श्रृंगार मौन है ।
६. मौन का श्रृंगार शुभ ध्यान है ।
७. शुभ ध्यान का श्रृंगार सवर है ।
८. सवर का श्रृंगार निर्जरा है ।
९. निर्जरा का श्रृंगार केवलज्ञान है ।
१०. केवलज्ञान का श्रृंगार अक्रिया है ।
११. अक्रिया का श्रृंगार मोक्ष है ।
१२. मोक्ष का श्रृंगार शाश्वत सुख है ।

'महापापी'

१. आत्म-घाती महापापी ।
२. विश्वास-घाती महापापी ।
३. गुरु-द्रोही महापापी ।
४. कृतघ्नी महापापी ।
५. झूठी सलाह देने वाला महापापी ।
६. झूठी साक्षी देने वाला महापापी ।
७. हिंसा मे धर्म बताने वाला महापापी ।
८. सरोवर की पाल तोड़ने वाला महापापी ।

९ वन मे आग लगाने वाला महापापी ।
१०. हरा-भरा वन काटने वाला महापापी ।
११. बाल-हत्या करने वाला महापापी ।
१२. सती-साध्वी का शील भग करने वाला महापापी ।

'दान'

१. अनुकपा दान (किसी दुःखी पर अनुकपा लाकर भोजनादि देना)
२. संग्रह दान (सहायता प्राप्त करने के लिये दिया जाने वाला दान)
३ भय दान (राजादि बलवान के भय से दिया जाने वाला दान)
४. कारुण्य दान (प्रियजन के वियोग से दु खित होकर दिया जाने वाला दान)
५. लज्जा दान (लज्जा के वश होकर दिया जाने वाला दान)
६ गौरव दान (यश-प्राप्ति की इच्छा से दिया जाने वाला दान)
७. अधर्म दान (अधर्म के समर्थन के लिए दिया जाने वाला दान)
८ धर्मदान (धर्म की वृद्धि एव पुष्टि के लिये दिया जाने वाला सुपात्र-दान)
९ करिष्यत् दान (प्रत्युपकार की आशा से दिया जाने वाला दान)
१०. कृत-दान (उपकार या बदला चुकाने के लिये दिया जाने वाला दान)

—ठाणांग सूत्र

'मुंडन'

१ श्रोत्रेद्रिय-मुडन (शब्द-सबधी विषय के विकारो का त्याग करना)
२ चक्षुरिद्रिय-मुडन (रूप-सबधी विषय के विकारो का त्याग करना)
३ घ्राणेद्रिय-मुडन (गध-सबधी विषय के विकारो का त्याग करना)
४. रसनेद्रिय-मुंडन (रस-सबंधी विषय के विकारो का त्याग करना)
५. स्पर्शनेद्रिय-मुडन (स्पर्श-सबधी विषय के विकारो का त्याग करना)
६. क्रोध-मुडन (क्रोध का त्याग करना)
७ मान-मुडन (मान का त्याग करना)
८ माया-मुडन (माया का त्याग करना)
९ लोभ-मुडन (लोभ-लालच का त्याग करना)
१० सिर-मुडन (मस्तक के बाल उतरवा कर प्रव्रजित होना)

इनमे से नव तो भाव-मुडन के अतर्गत आते है तथा दसवां द्रव्य-मुडन है। भाव-मुडन के बिना द्रव्य-मुडन का कोई लाभ नही।

—ठाणाग सूत्र

'धर्म'

१ ग्राम-धर्म (ग्राम की व्यवस्था एव रीति-नीति)
२. नगर-धर्म (नगर की व्यवस्था एव रीति-नीति)
३. राष्ट्र-धर्म (राष्ट्र की व्यवस्था एव रीति-नीति)
४ पाखण्ड-धर्म (पाखण्डियो की आचार-व्यवस्था एव रीति-नीति)

५. कुल-धर्म (कुल या गच्छ की आचार-व्यवस्था एव रीति-नीति)
६ गण-धर्म (कुल-सगठन से बने गण की आचार-व्यवस्था एव रीति-नीति)
७. सघ-धर्म (गणो के सगठन से बने सघ की आचार-व्यवस्था एव रीति-नीति)
८. श्रुत-धर्म (सम्यक्-श्रुत—जिन-भाषित-आगम मे वर्णित आचार-व्यवस्था एव रीति-नीति)
९ चारित्र धर्म (कर्म-मल को नष्ट करके आत्मा को पवित्र बनाने के लिए आचरित आचार-व्यवस्था एव रीति-नीति)
१० अस्तिकाय धर्म (धर्मास्तिकाय आदि अस्तिकायो का गुण-स्वभाव)

—ठाणाग सूत्र

'दुर्लभ'

१ आरोग्य (शरीर की निरोगता-स्वस्थता)
२. दीर्घ-आयु (लम्बे काल तक का सुखी जीवन)
३ आढ्यत्व (विपुल धन-सपत्ति का होना)
४ काम (प्रीतिकारक शुभ शब्द-रूप की प्राप्ति)
५ भोग (शुभ गध-रस और स्पर्श की प्राप्ति)
६ सतोष (इच्छाओ का अल्प होना)
७. अस्ति (आवश्यकतानुसार उसी समय वस्तु की प्राप्ति)
८ शुभभोग (आनदित-प्रशस्त भोगो की प्राप्ति)
९. निष्क्रमण (ससार के जजाल से निकल कर सयममय जीवन प्राप्त करना, भागवती दीक्षा अगीकार करना)

१० अव्याबाध (बाधा-रहित मोक्ष के शाश्वत-सुख)

'रोग के कारण'

१. अत्यासन (अधिक बैठना या अधिक खाना)
२. अहितासन (आरोग्य के प्रतिकूल आसन से बैठना या अपथ्यकारी भोजन करना)
३. अति निद्रा (अधिक नींद लेना)
४. अति जागरण (अधिक जागना)
५ उच्चार-निरोध (बड़ी नीत (मल) को रोकना)
६. प्रस्रवण-निरोध (लघु नीत (मूत्र) को रोकना)
७. अध्व-गमन (मार्ग मे अधिक चलना)
८. भोजन-प्रतिकूलता (प्रकृति के प्रतिकूल भोजन करना)
९ इंद्रियार्थ-विकोपन (काम-विकार का उत्पन्न होना, विषय-भोगो मे अति गृद्ध रहना)

—ठाणांग सूत्र ९/८

'दीक्षा के कारण'

१. छन्द (अपनी या दूसरे की इच्छा से दीक्षा लेना)
२. रोष (क्रोध के कारण दीक्षा लेना)
३. परिद्यूना (दरिद्रता व गरीबी के कारण दीक्षा लेना)
४. स्वप्न (विशेष प्रकार का स्वप्न आने से दीक्षा लेना)
५. प्रतिश्रुत (आवेश मे आकर दीक्षा लेना)
६ स्मारण (किसी के द्वारा स्मरण कराने से या कोई दृश्य देखकर जाति-स्मरण-ज्ञान होने से पूर्वभव को जानकर दीक्षा लेना)
७. रोगिणिका (रोग के कारण दीक्षा लेना)
८. अनादर (किसी के द्वारा अपमानित होने पर या अनादर भाव से दीक्षा लेना)

९. देवसज्ञप्ति (देवो के द्वारा प्रतिबोध देने पर दीक्षा लेना)
१० वत्सानुबधिका (पुत्र-स्नेह के कारण दीक्षा लेना)

—ठाणाग सूत्र

| 'पाप का परिवार' | 'धर्म का परिवार' |
| --- | --- |
| १ पाप का बाप लोभ | धर्म का बाप सतोष |
| २ पाप की माता हिंसा | धर्म की माता दया |
| ३ पाप की पत्नी माया | धर्म की पत्नी सरलता |
| ४ पाप का पुत्र अहकार | धर्म का पुत्र विनय |
| ५ पाप की पुत्री तृष्णा | धर्म की पुत्री अनासक्ति |
| ६ पाप की बहन कुमति | धर्म की बहन सुमति |
| ७. पाप का भाई झूठ | धर्म का भाई सत्य |
| ८ पाप का मूल क्रोध | धर्म का मूल क्षमा |

'आध्यात्मिक परिवार'

| | | |
| --- | --- | --- |
| १. पिता—धैर्य | ४ पुत्र—सत्य | ७ वस्त्र—दिशाए |
| २. माता—क्षमा | ५ वहन—दया | ८. भोजन—ज्ञान |
| ३ पत्नी—शाति | ६ भाई—सयमी मन | ९ शय्या—भूमि |

## अनमोल बोल

१ मनुष्यत्व, धर्म-श्रवण, धर्म मे श्रद्धा और सयम मे पराक्रम—ये चार बाते बडी दुर्लभ हैं ।

२ सयम ही जीवन है ।

३ सभी जीव जीना चाहते है, मरना कोई नही चाहता अत किसी प्राण-भूत-जीव-सत्त्व की हिंसा कदापि नही करनी चाहिए ।

४. सग्राम मे शत्रुओ पर विजय पाना सरल है परतु अपनी आत्मा मे रहे हुए क्रोध आदि कषायो को जीतना अत्यत कठिन है।

५ वीतराग भगवान के वचनो मे अनुरक्त रह कर उनके वचनो को जो प्रकाश-भूत मानते है, वे राग-द्वेष और मिथ्यात्व-रूपी मल से रहित होकर शीघ्र मोक्ष को वर लेते हैं।

६. अहिंसा, सयम व तप रूपी धर्म सर्वोत्कृष्ट मगल है। धर्मानुरागी व्यक्ति की देवता भी सेवा करते है।

७ जब तक वृद्धावस्था पीडित नही करती है, व्याधियो का जोर नही बढता है, इद्रिया क्षीण नही होती हैं तब तक बुद्धिमान को धर्म का सेवन कर लेना चाहिए।

८. जो-जो रात्रिया बीत जाती है, वे पुनः लौटकर नही आती, ऐसा सोचकर जो धर्म का आचरण करते रहते हैं, उनकी रात्रिया सफल हो जाती हैं।

९. राग-द्वेष कर्म के वीज हैं, इन्ही से ससार बढता है।

१० चलना, खडा होना, बैठना, सोना, भोजन करना और बोलना आदि प्रवृत्तिया यतना-पूर्वक करने से पाप-कर्म का बध नही होता।

११ विना स्वार्थ से देने वाला एव निस्पृह-भाव से लेने वाला, दोनो ही जीव सुगति को प्राप्त होते है।

१२. कर्म से ही ब्राह्मण होता है, कर्म से ही क्षत्रिय। कर्म से ही वैश्य होता है और कर्म से ही शूद्र।

१३ काम-भोग शल्य रूप हैं, विष रूप है और आशीविष-सर्प के समान है। काम-भोग का सेवन न करते हुए सिर्फ इनकी इच्छा करने मात्र से भी जीव दुर्गति को प्राप्त होता है।

१४. क्रोध प्रीति का, मान विनय का, माया मैत्री का और लोभ सभी सद्गुणो का विनाश कर डालता है।

१५. क्रोध को शाति से, मान को मृदुता (नम्रता) से, माया को सरलता से और लोभ को सतोष से जीतना चाहिए।

१६. ज्ञान का सारभूत तत्त्व यही है कि किसी जीव की हिंसा नही की जाए।

१७. एक मन को जीत लेने पर पाचो इद्रिया स्वत वश मे हो जाती है और पाचो इद्रिया वश मे होते ही चारो कषायो पर भी नियत्रण हो जाता है, अतः सर्वप्रथम मन को जीतने की आवश्यकता है। यही जीत सर्व-श्रेष्ठ है।

१८ 'धर्म' सत्य से उत्पन्न होता है, दया-दान से बढता है, क्षमा से स्थिर होता है और क्रोध व लोभ से नष्ट होता है।

१९ मद्य, विषय, कषाय, निद्रा और विकथा—ये पाच प्रमाद हैं, जो जीव को ससार मे परिभ्रमण कराते है।

२० लाभ-अलाभ, सुख-दु ख, जीवन-मरण, निंदा-प्रशसा और मान-अपमान मे जो समभाव रखता है, वही वास्तव मे मुनि है।

२१ मन ही मनुष्य के बध और मोक्ष का प्रधान कारण है।

२२ सौ निरर्थक बातें करने की अपेक्षा एक सार्थक बात करना अधिक श्रेयस्कर है।

२३. कुशा की नौक पर हिलती हुई ओस की बिंदु के समान मनुष्य का जीवन भी क्षणभगुर एव चचल है—यह जानकर हे गौतम! समय-मात्र के लिए भी प्रमाद मत कर।

२४. जिसने अपना चारित्र खो दिया, उसने सब कुछ खो दिया।

२५ जो धर्माराधन मे अपने जीवन की आहुति देता है, वही अमरत्व को पाता है।

२६. कम खाने से व कम बोलने से कभी नुकसान नही होता।

२७ सुख या आनद बाहर से मिलने की वस्तु नही, वह तो हमारे ही अदर है।

२८ अहकारी, क्रोधी, प्रमादी, रोगी और आलसी को विद्या की प्राप्ति नही हो पाती।

२९. समय बड़ा अनमोल है। करोडो मोहरे खर्चने पर भी बीते हुए समय को नही खरीदा जा सकता।

३०. नरक के बीज बोना और स्वर्ग की आशा रखना, इससे अधिक मूर्खता की निशानी और क्या होगी?

३१ हम जितनी अपनी इच्छाओ को कम करेंगे, उतने ही मोक्ष-गति के समीप पहुच पायेंगे।

३२ चिडियो के पख को सोने से मढ दो, बस, वे फिर कभी आसमान मे नही उड पायेगी।

३३. आदमी की आधी होशियारी उसकी हिम्मत मे है।

३४ किसी दूसरे प्राणी को सताने के बराबर कोई पाप नही ।

३५ एकान्त-वास मूर्ख के लिए जहाँ कैदखाना है, वही ज्ञानी के लिए वह मोक्ष की साधना का साधन है ।

३६, बेईमानी की अमीरी से ईमानदारी की गरीबी अच्छी है ।

३७. धर्म-साधना मे सिद्धि उसी को मिलती है, जो मरणान्त कष्ट आने पर भी अपना निश्चय नही बदलता ।

३८ पाप का प्रारम्भ भले ही प्रात काल की तरह चमकदार क्यो न हो, मगर उसका अत अमावस्या की रात्रि की तरह अधकार-पूर्ण होता है ।

३९ रोग के डर से आदमी खाना तो बद कर देता है पर दण्ड और मरण के भय से वह पाप करना बद नही करता—यह कैसा आश्चर्य है ?

४०. प्रति-वर्ष एक बुरी आदत को जड से खोद कर फेंक दिया जाये तो कुछ वर्षों मे ही बुरा आदमी भला बन सकता है ।

४१. आग सोने की परीक्षा करती है और प्रलोभन सच्चे मनुष्य की ।

४२. ससार मे शाति-पूर्वक रहने का एक ही उपाय है कि मनुष्य अपनी आवश्यकताओ को कम करे ।

४३ सतोष सबसे बडा धन एवं सुख है ।

४४ बहाना झूठ से भी बडा (भयकर) पाप है, क्योकि बहाना सुरक्षित झूठ है, जिसे माया कहते हैं ।

४५ कडवी मजाक दोस्ती के लिए भी जहर-रूप है। जो ज्यादा हसी-मजाक करते है वे आगे होकर दुश्मनी मोल लेते हैं।

४६. मोह की जजीर सिवाय वैराग्य के किसी भी यत्न से नही तोडी जा सकती।

४७. पशु तुम से बोलना नही सीखते परतु तुम उनसे चुप रहना सीख सकते हो।

४८ ससार रूपी गाडी के दो पहिये है—राग और द्वेष।

४९ वाणी से आदमी की औकात और बुद्धि का पता लग जाता है।

५०. मनुष्य अपने मन मे जैसा सोचता है,वैसा ही बनता है।

५१. मौन के वृक्ष पर शाति का फूल लगता है।

५२. सत-मिलन के समान कोई सुख नही।

५३. बातचीत का पहला अग है सत्य, दूसरा समझदारी, तीसरा खुशमिजाजी और चौथा हाजिरजबाबी।

५४. ऐसे व्यक्तियो से बचो, जो धर्म की ऊची बाते करते हैं पर स्वय चरित्र-हीन है।

५५. धैर्य के सामने महान सकट भी धूए के बादलो की तरह उड जाते हैं।

५६. सत्सगति एक पार्श्वमणि-तुल्य है, इससे लोहे जैसा जीवन भी सोने जैसा बन जाता है।

५७. सुख और दु ख—दोनो का असर जिस पर नही होता, वही सच्चा आत्म-साधक है।

५८. जो वासना के प्रवाह को नही तैर पाये है, वे ससार के प्रवाह को नही तैर सकते।

५९ यह समझ लीजिए कि ससार मे अज्ञान तथा मोह ही अहित और दु ख करने वाला है ।

६० मानव ! तू स्वय ही अपना मित्र है । तू बाहर क्यो किसी मित्र की खोज करता है ?

६१. सत्य की साधना करने वाला साधक सब ओर दु खो से घिरा रहकर भी घबराता नही है, विचलित नही होता है ।

६२ धर्म गाँव मे भी हो सकता है और अरण्य (जगल) मे भी; क्योकि वस्तुत धर्म न गाँव मे कही होता है और न अरण्य मे, वह तो अतरात्मा मे होता है ।

६३. साधक न जीने की आकाक्षा करे और न मरने की कामना करे । वह जीवन और मरण दोनो मे ही किसी तरह की आसक्ति न रखे, तटस्थ-भाव से रहे ।

६४. अपने से बडे गुरुजन जब बोलते हो, विचार-चर्चा करते हो, तो उनके बीच मे नही बोलना चाहिये ।

६५. जो अपने पर अनुशासन नही रख सकता, वह दूसरो पर अनुशासन कैसे कर सकता है ?

६६ बुद्धिमान को कभी किसी से कलह-झगडा नही करना चाहिए । कलह से बहुत बडी हानि होती है ।

६७. घाव को अधिक खुजलाना ठीक नही, क्योकि खुजलाने से घाव अधिक फैलता है ।

६८. सुव्रती साधक कम खाये, कम पीए और कम बोले ।

६९ जो अपनी प्रज्ञा के अहकार मे दूसरो की अवज्ञा करता है, वह मूर्खबुद्धि (बालप्रज्ञ) है ।

७० दुष्ट को, मूर्ख को और बहके हुए को प्रतिबोध देना (समझा पाना) बहुत कठिन है ।

७१ साधक को कमलपत्र के समान निर्लेप और आकाश के समान निरवलम्ब होना चाहिये ।

७२ चितन एव मनन से कही हुई बात पर पश्चात्ताप की जरूरत नही होती ।
—(उ श्रमणलाल)

७३ शुभ और अशुभ—दोनो कर्म आत्मा को दु ख देने वाले हैं ।
—(उ. श्रमणलाल)

७४ प्रतिक्रमण मे जो सिद्धि एव चमत्कार है, वह ससार के किसी भी मत्र-तत्र मे नही है, अत· प्रत्येक व्यक्ति को अपने पापो का प्रतिक्रमण करना चाहिये ।
—(उ श्रमणलाल)

७५ एक बार जो व्यक्ति अनुचित कार्य करके जब तक उसका परिमार्जन नही करता, तब तक उसके द्वारा स्वत ही अनुचित कार्य होते रहते हैं। —(उ श्रमणलाल)

७६ लोभी पुरुष जिस प्रकार धन-सग्रह करने मे तत्पर रहता है, उसी प्रकार मुमुक्षु को ज्ञान-सग्रह करने मे तत्पर रहना चाहिए ।

७७ जैसे बिना पुत्र का पालना और बिना वर की बरात शोभा नही देती, उसी प्रकार बिना धर्म का मनुष्य शोभा नही देता ।

७८ जैसे विना मन के मिलना, विना दाँत के चवाना, विना गुरु के पढना और विना यश के जीना निरर्थक है, उसी प्रकार विना भाव के धर्म भी निरर्थक ही है ।

# बारह भावना

भावना, चिंतन को कहते है। व्यक्ति की जैसी भावना होती है, जैसा चिंतन होता है, उसी के अनुरूप उसको प्राप्ति होती है। पाप के चिंतन से व्यक्ति जहा ससार मे परिभ्रमण करता रहता है वही धर्म के चिंतन से वह शुद्ध, बुद्ध और मुक्त भी बन जाता है।

मुक्ति सभी चाहते है, बधन कोई नही चाहता। इसीलिए सभी की चाह के अनुरूप ज्ञानी पुरुषो ने उन बारह भावनाओ का वर्णन किया है, जिनसे मुक्ति प्राप्त की जा सकती है। वे हैं: (१) अनित्य भावना (२) अशरण भावना (३) ससार भावना (४) एकत्व भावना (५) अन्यत्व भावना (६) अशुचि भावना (७) आस्रव भावना (८) सवर भावना (९) निर्जरा भावना (१०) लोक भावना (११) बोधिदुर्लभ भावना व (१२) धर्म भावना।

१. **अनित्य भावना**—भरत चक्रवर्ती की तरह सासारिक सभी पदार्थों की अनित्यता का चिंतन करना। यथा—

राजा राणा छत्रपति, हाथिन के असवार।
मरना सबको एक दिन, अपनी-अपनी बार॥

२. **अशरण भावना**—अनाथी मुनि की भांति सासारिक सभी पदार्थों को अशरण-रूप मानना। यथा—

दल-बल देवी देवता, मात-पिता परिवार।
मरती विरिया जीव को, कोई न राखनहार॥

३ **संसार भावना**—धन्ना-शालिभद्र की तरह ससार की असारता का चिंतन करना एव उसे दु.ख-रूप मानना। यथा—

दाम विना निर्धन दुखी, तृष्णा-वश धनवान ।
कहु न सुख ससार मे, सब जग देख्यो छान ।।

**४. एकत्व भावना**:—नमिराजर्षि की तरह एक आत्मा को ही सुख-दु ख का कर्ता-भोक्ता आदि सब कुछ समझना, अन्य किसी को सहायक नही मानना । यथा —

आप अकेला अवतरे, मरे अकेला होय ।
यो कबहु या जीव को, साथी-सगो न कोय ।।

**५. अन्यत्व भावना**—मृगापुत्र की तरह शरीर से आत्मा को अन्य (पर) मानना, आत्मा के अलग अस्तित्व का चिंतन करना । यथा —

जहा देह अपनी नही, तहा न अपनो कोय ।
घर-सपति पर प्रकट ये, पर हैं परिजन-लोय ।।

**६. अशुचि भावना**—सनत्कुमार चक्रवर्ती की तरह देह को अशुचि (अपवित्र) मानना । यथा —

दिपै चाम चादर मढी, हाड पीजरा देह ।
भीतर या सम जगत मे, और नही घिन-गेह ।।

**७. आस्रव-भावना**—समुद्रपाल मुनि की तरह 'अपनी प्रवृत्तियो से ही कर्म अपने मे प्रवेश करते हैं,' ऐसा चिंतन करना । यथा:—

जगवासी घूमे सदा, मोह-नीद के जोर ।
सब लूटे नही दीसता, कर्म-चोर चहुँ ओर ।।

**८. संवर-भावना**—श्री गौतम स्वामी की तरह आते हुए कर्मो को रोकने का चिंतन करना । यथा.—

मोह-नीद जब उपशमे, सद्गुरु देय जगाय ।
कर्म-चोर आवत रुके, तब कुछ बने उपाय ।।

**९. निर्जरा-भावना**—अर्जुनमाली मुनि की तरह तपादि क्रिया द्वारा कर्मों को क्षय करने का विचार करना । यथा·—

ज्ञान-दीप तप-तेल भर, घर शोधे भ्रम छोर ।
या विधि बिन निकसे नही, पैठे पूरब चोर ।।
पच महाव्रत सचरण, समिति पच प्रकार ।
प्रबल-पच इद्रिय विजय, धार निर्जरा धार ।।

**१०. लोक-भावना**—शिवराज ऋषीश्वर की तरह 'चार गति रूप लोक मे कही सुख नही है'—ऐसा चितन करना, लोक के स्वरूप को समझना । यथाः—

चौदह राजु उतग नभ, लोक पुरुष सठान ।
ता मे जीव अनादि ते, भरमत है बिन ज्ञान ।।

**११. बोधि-दुर्लभ-भावना**—भगवान् आदिनाथ के अठानवे पुत्रो की तरह 'ससार मे सम्यग्ज्ञान की प्राप्ति दुर्लभ है', ऐसा चितन करना । यथा.—

धन-जन-कचन-राजसुख, सबहि सुलभ कर जान ।
दुर्लभ है ससार मे, एक यथारथ ज्ञान ।।

**१२. धर्म-भावना**—धर्मरुचि अरणगार की तरह धर्म-मार्ग की दुर्लभता पर चितन करना एव धर्म को सर्वोत्कृष्ट सुख-दाता समझना । यथा —

याचे सुर-तरु देय सुख, चितित चिता-रैन ।
बिन याचे बिन चितिये, धर्म सकल सुख देन ।।



स्तवन-विभाग

## (I) स्तुति



(तर्ज फागण की ऋतु आई रे )

मगल वेला आई रे 'मगल चार मनाओ।
कटे करम की काई रे मगल चार मनाओ ।।
अरिहत मगल, प्रणमो प्रतिपल।
खल जावे विनसाई रे मगल चार मनाओ' ।।
मगल सिद्धा, आतम समृद्धा।
सिद्धि पावे सुखदाई रे मगल चार मनाओ ।।
साधक मगल, करणी उज्ज्वल।
सरलता अपनाई रे 'मगल चार मनाओ ।।
धर्म मगल है, लाभ सकल है।
जीत मिले जग माई रे' मगल चार मनाओ ।।

—उ प्र. श्री लालचदजी म सा.



(तर्ज : फागण की ऋतु आई रे )

मगल मोद मनायें रे होवे आनद अनुपम ।
विघ्न सकल गल जायें रे होवे आनद अनुपम ।।
मगलमय हैं, अरिहत-सिद्ध वर।
सिद्धि-भडार भराये रे होवे आनंद अनुपम ।।

धर्म के धारक, पाप-निवारक।
साधु-पद मन भाये रे होवे आनद अनुपम' '॥
जिन-भाषित शुद्ध, धर्म हमारा।
शिवपुर शीघ्र वराये रे होवे आनद अनुपम' ॥
सघ चतुर्विध, मगलदायक।
पायक सब सुख पाये रे होवे आनद अनुपम ॥

—श्री पार्श्वचद्रजी म सा




सुख-कारण भवियण, सुमरो नित नवकार।
जिन-शासन-आगम, चौदह पूर्व नो सार।
इण मत्र नी महिमा, कहता न लहिये पार।
सुर-तरु-जिम चिंतित, वाछित-फल-दातार॥ १ ॥

सुर-दानव-मानव, सेवा करे कर जोड़।
भूमण्डल विचरे, तारे भवियण कोड़।
सुर छन्दे विलसे, अतिशय जास अनत।
पद पहले नमिये, अरिगजन अरिहत ॥२॥

जे पनरे भेदे, सिद्ध थया भगवत।
पचम गति पहुचे, अष्ट कर्म करि अत।
कल-अकल स्वरूपी, पचानन्तक देह।
जिनवर-पद प्रणमू, बीजे पद बलि एह ॥३॥

गच्छ-भार-धुरधर, सुन्दर शशधर शोभ।
कर सारण-वारण, गुण छत्रीसे थोभ।
श्रुतजाण-शिरोमणि, सागर जिम गभीर।
तीजे पद नमिये, आचारज गुणधीर ॥४॥

श्रुतधर गुण-आगर, सूत्र भणावे सार।
तप-विधि-सयोगे, भाखे अर्थ विचार।
मुनिवर गुण-युक्ता, कहिये ते उवझाय।
पद चौथे नमिये, अह-निश तेहना पाय ।।५।।

पंचास्रव टाले, पाले पचाचार।
तपसी गुणधारी, वारे विषय-विकार।
त्रस-थावर-पीहर, लोक माहि जे साध।
त्रिविधे ते प्रणमू, परमारथ जिण लाध ।।६।।

अरि-करि-हरि-सायण, डायण-भूत-वेताल।
सब पाप पणासे, वरते मगल-माल।
इण सुमरथा सकट, दूर टले तत्काल।
इम जपै "जिनप्रभ, सूरी-शिष्य" रसाल ।।७।।




(तर्ज नेमजी की जान वणी भारी' )

जपो नवकार मत्र ज्ञाता, स्वर्ग-अपवर्ग-सुख-दाता।
भीत-रुज तन मे नही आता, रिपु कोई कर न सके घाता।

क्रोड केवली गुण करे, तो पिण-नावे पार।
महाप्रभाविक मत्र परमेष्ठि, जपता जय-जयकार
मिटावे जनम-मरण खाता, स्वर्ग-अपवर्ग-सुख-दाता ।।

प्रथम अरिहत जिन नामे, दोष नहि अष्टादश जामे।
अखिल गुण द्वादश ही पामे, गिरा-गुण पणतीसे तामे।
जघन्य दोय कोड़ केवली, उत्कृष्टा नव मान।

करम घातिया वेद खपावी, पाम्या केवल ज्ञान।
विडौजा चउसठ गुण गाता, स्वर्ग-अपवर्ग-सुख-दाता ॥

नमो पद दूजे श्री सिद्धा, ज्ञान-दर्शन करि समृद्धा।
करम वसु हणि वसु गुण लीधा, अत भव-अर्णव का कीधा।
द्रव्य प्राण नही एक भी, भाव प्राण हैं चार।
ज्योति रूप निकलक निरजन, अविनाशी अविकार
ध्यान उर योगीन्दर ध्याता, स्वर्ग-अपवर्ग-सुख-दाता ॥

नमो पद आचारज तीजे, सपदा अष्ट देख रीझे।
छत्तीसे गुण गिरवा लीजे, ओपमा सुरतरु की दीजे।
हरि-समान चउ सघ मे, गीतारथ गुण-धाम।
पडित योग अखडित पाले, धर्म जहाज निरयाम ।
सुजस वर लोक मे ख्याता, स्वर्ग-अपवर्ग-सुख-दाता ॥

नमो पद चौथे उवझाया, विमल गुण पच्चीसे पाया।
भारती वक्त्र-वास ठाया, मिथ्यादर्शन-सल अगडाया।
भणे-भणावे सूत्र सब, चरण-करण को धार।
डिगता प्राणी धरम सूं स कोई, थिर कर राखणहार
भविक ने बोध-बीज दाता, स्वर्ग-अपवर्ग-सुख-दाता ॥

नमो पद पचम उपकारी, साधु गुण सप्तविंश धारी।
अमल चित स्व-जधाचारी, तपोधन घोर ब्रह्मचारी।
नमो ज्ञान-दर्शन भणी, तप चारित्र उदार।
अष्ट सिद्धि नव निधि मगल है, पग-पग मिले अपार
विघन घन मेटण ने वाता, स्वर्ग-अपवर्ग-सुख-दाता ॥

भणे जो भव्य शुध भावे, थोक मनवाछित सब पावे।
अंचिती कमला घर आवे, लावणी "किसनलाल" गावे।
सार चतुर्दश पूर्व को, परम मत्र नवकार।

सव मगल मे ध्रुव यह मगल, सकल पाप क्षयकार
सिमरता वरते सुखसाता, स्वर्ग-अपवर्ग-सुख-दाता···॥
—स्व श्री किशनलालजी म




(तर्ज रेशमी सलवार )

मत्र श्री नवकार, महा वलकारी है ।
पूरे एक सौ आठ, गुणो का धारी है ॥

अरिहत सिद्ध आचार्य, उवझाय गुणो के सागर ।
जर-जोरु घर के त्यागी, मुनिवर के चरण-कमल पर ।
मन वलिहारीहै पूरे एक सौ आठ गुणो का धारी है ॥

गुण वारह आठ व छत्ती, फिर पच्ची और सताई ।
ये क्रमश. पाच पदो की, गुण गणना कर वतलाई ।
न्यारी न्यारी है पूरे एक सौ आठ गुणो का धारी है ॥

इस मन को शुद्ध वनाकर, जो प्रेम से सुमिरण करता ।
दुख-कष्ट व आधि-व्याधि, इक पल मे सारी हरता ।
मगलकारी है पूरे एक सौ आठ गुणो का धारी है ॥

दिल जिसका पुष्प-सुकोमल, अनुकपा का अनुरागी ।
कर सकता सुमिरण केवल, वही नेक पुरुष वडभागी ।
शुद्धाचारी है पूरे एक सौ आठ गुणो का धारी है ॥

नौ लाख वार जो जपले, ना नरक गति मे जाता ।
सुख स्वर्ग-मुक्ति के अद्भुत, ये भक्तो को दिखलाता ।
शक्ति भारी है पूरे एक सौ आठ गुणो का धारी है"॥

वह श्रावक सेठ सुदर्शन, नवकार का महापुजारी ।
की सूली तुरत सिहासन, यह दग हो गई भारी ।
दुनिया सारी है पूरे एक सौ आठ गुणो का धारी है ॥
अय "चदन" सोमा ने जब, जप हाथ घडे मे डाला ।
इक पल मे ही वह काला, वो फनियर बन गई माला ।
विपद निवारी है पूरे एक सौ आठ गुणो का धारी है ॥

—श्री चदनमुनिजी म 'पजाबी'



(तर्ज हरिगीतिका छद)

श्री आदिनाथ अजित सभव वदू श्री अभिनदन,
चरण जिनके शीश धर कर करू पल-पल वदनम् ।
सुमतिनाथ श्री पद्मप्रभजी तारण-तिरण सुपासजी,
चद्रप्रभजी को नाम लेता मिटत जम की त्रास जी ॥

सुविधिनाथ श्री देव शीतल श्रेयास त्रिभुवन-ईश जी,
वासुपूज्य जी के चरण मेरा रहो निशदिन शीश जी ।
विमलनाथ श्री अनत धर्म जी को ध्यान निज उर मे धरो,
श्री शाति जिनवर नाम लेता फिरे न चौरासी-फरो ॥

कु थुनाथ अरनाथ जिनवर, मल्ली अशरण-शरण है,
मुनिसुव्रतजी के पडत पावा हटत जामन-मरण है ।
नमिनाथ श्री अरिष्टनेमि पारस पा रस ध्याइये,
श्री वीर जिनवर चरण फरसत निर्भय शिव-सुख पाइये ॥

छोड सकल मिथ्यात्व कुगुरु देव धर्म परीक्षा करो,
श्री देव अरिहत नाम जप-जप मुक्ति-मारग पग धरो ।

सदा जपते होत मगल ये चौबीसो नाम है,
कहत 'ऋषि जय' जाण निहचै महासुखो के धाम हैं ।।



(छद त्रिभगी)

श्री आदि जिनद समरस कद अजित जिनद भज प्राणी ।
सभव जग-त्राता शिवमग-राता दो सुखसाता हित आणी ।
अभिनदन देवा सुमति-सुसेवा करो नितमेवा रिपुघाता ।
चौविस जिनराया मन-वच-काया प्रणमु पाया दो साता ।।

श्री पद्म सुपास ससि-गुणरास सुविधि-सुवास हितकारी ।
श्री शीतल स्वामी अतरजामी शिवगत गामी उपकारी ।
श्रेयास दयाला परम कृपाला भविजन-व्हाला जगदाता ।
चौविस जिनराया मन-वच-काया प्रणमु पाया दो साता ।।

वासुपूज्य सुकंत विमल अनत धर्म श्री सत सतकारी ।
कुथु अरनाथ तज जग-साथ मल्लि सुआथ सग धारी ।
मुनिसुव्रत सुनमि आत्मा ने दमी दुर्मति ने वमी तप-राता ।
चौविस जिनराया मन-वच-काया प्रणमु पाया दो साता ।।

रिष्टनेमि वडाई नारन व्याही तोरण जाइ छटकाई ।
नाग-नागण ताइ दिया वचाइ पारस साइ सुखदाई ।
जय-जय वर्द्धमान गुणनिधि खान त्रिजग-भान शुद्ध आता ।
चौविस जिनराया मन-वच-काया प्रणमु पाया दो साता ।।

ससार का फदा दूर निकदा धर्म का छदा जिन लीना ।
प्रभु केवल पाया धर्म सुनाया भव समझाया मुनि कीना ।

कहे 'रिख तिलोक' सदा तस घोक दो सुख-थोक चित चाता ।
चौविस जिनराया मन-वच-काया प्रणमु पाया दो साता ।।

—श्री तिलोक ऋषिजी म सा



(तर्ज ठाकुर भले विराज्या जी )

साहिब भले विराज्या जी चौबीसे महाराज मुक्ति मे
भले विराज्या जी ।।

ऋषभ अजित सभव अभिनदन, सुमति पदम सुपास ।
चदाप्रभुजी ने सुविधि जिनेश्वर, शीतल दो शिव-वास ।।

श्री श्रेयास वासुपूज्य समरो, विमल विमल-मतिवत ।
अनतनाथ प्रभु धर्म जिनेश्वर, शाति करो श्री सत ।।

कुथुनाथ प्रभु करुणा-सागर, अरहनाथ जगदीश ।
मल्लिनाथ श्री मुनिसुव्रतजी, नित्य नमाऊ शीश ।।

एकविशमा नमिनाथ निरुपम, रिष्टनेमि जगधार ।
तोरण से प्रभु पाछा फिरिया, शिव-रमणी भरतार ।।

पारस पारस सरिखा प्रभु जी, निरवारस का नाथ ।
वर्धमान शासन का स्वामी, प्रणमू जोडी हाथ ।।

तुम विन पायो दुख अनतो, जनम-मरण-जजाल ।
"तिलोकरिख" कहे जिम-तिम करने,तारो दीन-दयाल ।।

—श्री तिलोक ऋषिजी म. सा



(तर्ज मन डोले, मेरा तन डोले )

सुबह औ शामे, प्रभु के नामे, कर रसना निज सुपवित्र रे
नर-तन का फल पाये ॥
ऋषभ अजित सभव अभिनदन, सुमति पदमप्रभ स्वामी
सुपार्श्व चद्रप्रभ सुविधि जिन है, शीतल अन्तर्यामी, नमो तुम ।
प्रभु श्रेयासा, जिन अवतसा, वासुपूज्य को मित्र रे
तू बनाये सब सुख पाये ॥
विमल अनत धर्म शाति जिन, कुथु अर मल्लीशा
मुनिसुव्रत नमि अरिष्टनेमि, पार्श्व वीर जगदीशा, नमो तुम ।
ये तीर्थंकर, सभी सुखकर, पहुचे मुक्ति विचित्र रे
जो ध्याये वही समाये ॥
मन माने नकली प्रभुओ से, तू नही कभी तिरेगा
खाली बादल गरजेगा पर, वर्षा नही करेगा, कभी वह ।
कागज की कली, आता नही अली, नही निकलता इत्र रे
क्यो नकल मे दिल बहलाये ॥
खुल्ले मुह बोलन की प्रभु ने, की है साफ मनाही
इक-इक अक्षर जीव असख्या, क्यो हणाते हो भाई, अरे तुम ।
मुखपति बाधे, सब सुख साधे, छह काया के पित्र रे
जो दया-धर्म अपनाये ॥
तेईस जनवरी तेसठ दिन को, "अमरणलाल" गुण गाये
गाव मुगेली शुभ दो ठाणे, चद्र गुरु भिजवाये, अरे हाँ ।
नागर सारे, हर्ष अपारे, तम-हर जिन-वच मित्र रे
निज हृदय-कमल विकसाये ॥

—उ प्र. श्री लालचदजी म. सा

**१०**

श्री नेमीश्वर सभव स्वाम, सुविधि धर्म शाति अभिराम।
अनत सुव्रत नमिनाथ सुजाण,श्री जिनवर मुझ करो कल्याण ।।

अजितनाथ चदाप्रभु धीर, आदीश्वर सुपार्श्व गभीर।
विमलनाथ विमल-जस जाण, श्री जिनवर मुझ करो कल्याण ।।

मल्लिनाथ जिन मगल रूप, धनुष पचीस सुदर स्वरूप।
श्री अरनाथ नमू वर्धमान, श्री जिनवर मुझ करो कल्याण ।।

सुमति पद्मप्रभ अवतस, वासुपूज्य शीतल श्रेयास।
कुथु पार्श्व अभिनदन भाण, श्री जिनवर मुझ करो कल्याण ।।

इण परे जिनवर सभार, दुख दारिद्र विघ्न निवार।
पच्चीसे पैसठ परमाण, श्री जिनवर मुझ करो कल्याण ।।

इण भणता दुख नावे कदा, जो निज पासे राखो सदा।
धरिये पच तणू मन ध्यान, श्री जिनवर मुझ करो कल्याण ।।

श्री जिनवर नामे वाछित मिले, मन-इच्छित सहु आशा फले।
"धर्मसिह मुनि" नाम निधान, श्री जिनवर मुझ करो कल्याण ।।

**११**

(तर्ज आरती)

जिन चौबीस जयो अर्हम् जिन चौबीस जयो।
नवग्रह-शाति-विधायक नायक नित्य नयो ।।

रवि सुख दे पद्मप्रभ प्रणमे, चद्र चद्रप्रभ को।
मगल भजलो भव्य भाव से, वासुपूज्य प्रभ को ।।

विमल - अनत-धर्म - शाति जिन, कुथु-अर प्यारे ।
नमि महावीर धीर मन धरलो, बुध सब सुखकारे ॥
ऋषभ-अजित - सभव - अभिनदन, सुमति-सुपासा ।
शीतल और श्रेयास-भजन से, गुरु पूरे आशा ॥
सुविधि-जाप से शुक्र सुखद पुनि, शनि मुनिसुव्रत जो ।
नेमि नमे राहु शुभ प्रगमे, विगमे कर्म रजो ॥
केतु हेतु मल्ली प्रभु पारस, आलस छोड भजो ।
"श्रमणलाल" गुरु-कृपया निशदिन, सुख के साज सजो ॥

—उ. प्र. श्री लालचद जी म. सा.

१२

(तर्ज नाथ कैसे गज को फद ' )

पदम प्रभु ! पावन नाम तिहारो पतित उद्धारन-हारो "॥
जदपि धीवर भील कषाई, अति पापिष्ठ जमारो ।
तदपि जीव-हिंसा तज प्रभु भज, पावे भवनिधि पारो '॥
गो-ब्राह्मण-प्रमदा-बालक की, मोटी हत्याचारो ।
तेहनो करणहार प्रभु भजने, होत हत्या सु न्यारो ' ॥
वेश्या-चुगल-छिनार-जुआरी, चोर महा वटमारो ।
जो इत्यादि भजे प्रभु तोने, तो निवृत्ते ससारो ' ॥
पाप-पराल को पुज वण्यो अति, मानो मेरु-आकारो ।
ते तुम नाम हुताशन सेती, सहजे प्रजलत सारो ॥
परम धरम को मरम महारस, सो तुम नाम उचारो ।
या सम मत्र नही कोई दूजो, त्रिभुवन-मोहनगारो' ' ॥

तो सुमिरण बिन इण कलयुग में, अवर न कोई आधारो ।
मैं वारी जाऊ तो सुमिरण पर, दिन-दिन प्रीत वधारो ।।

सुषमा राणी को अगजात तू, श्रीधर राय कुमारो ।
"विनयचद" कहे नाथ निरंजन, जीवन-प्राण हमारो ।।

रविवार —श्रावक विनयचद जी

१३

(तर्ज मन डोले, मेरा तन डोले )

यही इक आशा, वर दो जरा-सा, पद्मप्रभ जिनराज रे
मैं पाऊ तव पद-सेवा ।।

जन-जन्म ले जगत मे मैंने, धन भी खूब कमाया ।
भरे तिजोरी और भी ओरी, फिर भी तृप्ति न पाया अरे हाँ
दूरदुराशा,करके दिलासा,दीजै दया कर आज रे मैं पाऊ ।।

विषय-वासना-वश बस होके, सुख का साज सजाया ।
कमी रखी ना कोई उसमे, तो भी मन न अघाया रे मेरा
अनत आकाशा,सम अभिलाषा,समझा अब यह राज रे मैं पाऊ ।

अमित राज्य का बन अधिकारी, सत्ता बहुत सभाली ।
अत समय मे चला अकेला, देखो हाथो खाली चला मैं ।
अन. विमाशा, बनू न तमाशा,शरण ग्रहू जिनराज रे मैं पाऊ ।

प्रभु-पद-सेवा प्राप्त करन की लगन लगी अब म्हारी ।
कर्म-शत्रु को "जीत-मुनि" बन, जाऊ मोक्ष मझारी मैं तो
मिटे प्रवासा, सुखद सुवासा, ऐसा है शिवराज रे मैं पाऊ ।।

सोमवार —आ प्र श्री जीतमल जी म. सा

विमल - अनत-धर्म - शाति जिन, कु थु-अर प्यारे ।
नमि महावीर धीर मन धरलो, बुध सब सुखकारे ॥

ऋषभ-अजित - सभव - अभिनदन, सुमति-सुपासा ।
शीतल और श्रेयास-भजन से, गुरु पूरे आशा ॥

सुविधि-जाप से शुक्र सुखद पुनि, शनि मुनिसुव्रत जो ।
नेमि नमे राहु शुभ प्रगमे, विगमे कर्म रजो ॥

केतु हेतु मल्लो प्रभु पारस, आलस छोड भजो ।
"श्रमणलाल" गुरु-कृपया निशदिन, सुख के साज सजो ॥

—उ. प्र. श्री लालचद जी म. सा.



(तर्ज · नाथ कैसे गज को फद")

पदम प्रभु ! पावन नाम तिहारो " पतित उद्धारन-हारो ।
जदपि धीवर भील कपाई, अति पापिष्ठ जमारो ।
तदपि जीव-हिसा तज प्रभु भज, पावे भवनिधि पारो ॥

गो-ब्राह्मण-प्रमदा-बालक की, मोटी हत्याचारो ।
तेहनो करणहार प्रभु भजने, होत हत्या सु न्यारो" ॥

वेश्या-चुगल-छिनार-जुआरी, चोर महा वटमारो ।
जो इत्यादि भजे प्रभु तोने, तो निवृत्ते ससारो ॥

पाप-पराल को पुज बण्यो अति, मानो मेरु-आकारो ।
ते तुम नाम हुताशन सेती, सहजे प्रजलत सारो ॥

परम धरम को मरम महारस, सो तुम नाम उचारो ।
या सम मत्र नही कोई दूजो, त्रिभुवन-मोहनगारो " ॥

तो सुमिरण बिन इण कलयुग मे, अवर न कोई आधारो ।
मैं वारी जाऊ तो सुमिरण पर, दिन-दिन प्रीत वधारो ॥

सुषमा राणी को अगजात तू, श्रीधर राय कुमारो ।
"विनयचद" कहे नाथ निरजन, जीवन-प्राण हमारो ॥

रविवार —श्रावक विनयचद जी

**१३**

(तर्ज मन डोले, मेरा तन डोले )

यही इक आशा, वर दो जरा-सा, पद्मप्रभ जिनराज रे ·
मैं पाऊ तव पद-सेवा ॥

जन-जन्म ले जगत मे मैंने, धन भी खूब कमाया ।
भर तिजोरी और भी ओरी, फिर भी तृप्ति न पाया अरे हाँ
दूरदुराशा,करके दिलासा,दीजै दया कर आज रे मैं पाऊ ॥

िष्य-वासना-वश बस होके, सुख का साज सजाया ।
म्मी रखी ना कोई उसमे, तो भी मन न अघाया रे मेरा
ग्नत आकाशा,सम अभिलाषा,समझा अब यह राज रे ·मैं पाऊ ।

ध्रमित राज्य का बन अधिकारी, सत्ता बहुत सभाली ।
न्न समय मे चला अकेला, देखो हाथो खाली चला मैं ।
ग्र. विमाशा, बनू न तमाशा,शरण ग्रहू जिनराज रे मैं पाऊ ·।

प्रु-पद-सेवा प्राप्त करन की लगन लगी अब म्हारी ।
र्म-शत्रु को "जीत-मुनि" बन, जाऊ मोक्ष मझारी मैं तो ·
टि प्रवासा, सुखद सुवासा, ऐसा है शिवराज रे मैं पाऊ ॥

सवार —आ प्र श्री जीतमल जी म. सा

**१४**

जय जय जगत-शिरोमणी, हू सेवक ने तू धणी ।
अब तोसूं गाढी बणी, प्रभु आशा पूरो हम तणी ॥
मुझ महर करो . चद्रप्रभ जग-जीवन-अतर्यामी ।
भव-दु ख हरो . सुणिये अरज हमारी त्रिभुवन-स्वामी ॥
चन्द्रपुरी नगरी हती, महासेन नामा नरपति ।
राणी श्री लखमा सती, तस नदन तू चढ़ती रती ॥
तू सर्वज्ञ महाज्ञाता, आतम-अनुभव को दाता ।
तू तूठा लहिये साता, धन्य जगत मे तुम ध्याता ॥
शिव-सुख प्रार्थना करसू, उज्ज्वल ध्यान हिये धरसू ।
रसना तुम महिमा करसू, प्रभु इण विध भव-सागर तिरसू ॥
चद्र चकोरन के मन मे, गाज आवाज होवे घन मे ।
प्रिय अभिलाषा त्रिय-तन मे, त्यो वसियो प्रभु मोय चितवन मे ॥
जो शुभ नजर साहब तेरी, तो मानो विनती मेरी ।
काटो करम-भरम-वेरी, प्रभु पुनरपि नहिं करू भव-फेरी ॥
आतम-ज्ञान दशा जागी, प्रभु ! तुम सेती लिव लागी ।
अन्य देव भ्रमणा भागी, "विनयचद" तिहारो अनुरागी ॥
सोमवार —श्रावक विनयचदज

**१५**

(तर्ज जब तुम्ही चले परदेश )

विश्ववद्य भगवान, चद्रप्रभ-ध्यान,
धरे शिव पावे जो निश-दिन शुध-मन ध्यावे ॥

ससार दु.खो का सागर है ।
जहाँ डूबे प्राणी पामर है ।
जो लेवे तेरा नाम तुरत तिर जावे ॥

जो जनम-मरण की ज्वाला मे ।
पड पचते भव-वन-शाला मे ।
वे लेकर तेरा नाम सुखी बन जावे ॥

तव नाम सदा जयकारी है ।
लगता सबको प्रियकारी है ।
बलिहारी हरबार तुम्हारी जावे ॥

जन्माष्टमी सोम सुहाया है ।
'मुनि जीत' जिनद-गुण गाया है ।
सवत दोय हजार बीस मन भावे ॥
सोमवार, —आ प्र श्री जीतमलजी म.सा.

**१६**

(तर्ज तेरी फूल सी देह पलक मे )

प्रणमू वासुपूज्य जिन नायक, सदा सहायक तू मेरो ।
विषमी वाट घाट भयथानक, परम सिरे शरणो तेरो ॥

खलदल प्रबल दुष्ट अति दारुण, जो चौ तरफ दिये घेरो ।
तो पिण कृपा तुम्हारी प्रभुजी, अरियन होय प्रगटे चेरो ॥

विकट पहार उजार बीच कोई, चोर कुपात्र करे हेरो ।
तिण बिरिया करिया तो सुमरण, कोई न छीन सके डेरो ॥

राजा बादशाह जो कोई कोपे, अति तकरार करे छेरो ।
तदपि तू अनुकूल होय तो, छिन मे छूट जाय केरो ॥

राक्षस भूत पिशाच डाकिनी, शाकिनी भय न आवे नेरो ।
दृष्ट मुष्ट छल छिद्र न लागे, प्रभु तुम नाम भज्या गहरो ॥
विस्फोटक कुष्टादिक सकट, रोग असाध्य मिटे सगरो ।
विष-प्यालो अमृत होय प्रगमे, जो विश्वास जिनद केरो ॥

मात जया वसु-नृप के नदन, तत्त्व जथारथ बुध प्रेरो ।
बे-कर जोड 'विनयचद" विनवे, वेग मिटे मुझ भव-फेरो ॥
मगलवार —श्रावक विनयचदजी


१७

(तर्ज मन डोले, मेरा तन डोले )

तू भज प्राणी, प्रभु भज प्राणी, वासुपूज्य भगवान रे
तेरे जन्म-मरण मिट जायें ॥

लाख चौरासी योनि मे भटकत, मानव का भव पाया ।
जिन-गुण गाने का अब तेरे,शुभ अवसर यह आया .रे चेतन ।
अरे दिवानी, यह तो जवानी, भजले तज अभिमान रे ॥
भटक रहा है तू तो भोला, भूल भोगो में भाई ।
भोग रोग की खान सदा है, मन को ले समझाई. रे चेतन ।
तुझ हित जानी, कहूँ यह वानी, कर जिनवर-गुणगान रे ॥
दुनिया के इस भूल-भूलैया-भ्रम मे पडे जु आई ।
वडा कठिन है बाहर आना, मार्ग मिले नाभाई रे चेतन ।
सीख सयानी, मन ले मानी, होय सकल दु ख हान रे ॥
सवत दो हजार उगणीसे, नगर कवर्धा आये ।
रात्रि-व्याख्यान मे भौमवार को,जिनवर के गुण गाये. रे चेतन ।
निर्मल ध्यानी, शशि गुरु ज्ञानी, "जीत" धरे नित ध्यान रे ॥
मगलवार —आचार्यप्रवर श्री जीतमलजी म सा.

**१८**

(तर्ज सुणिये रे वाला कुटिल )

सुज्ञानी जीवा भजले रे जिन इकवीसवाँ ।।
विजयसेन नृप विप्रा राणी, नमीनाथ जिन जायो ।
चौसठ इन्द्र कियो मिल उत्सव, सुर नर आनद पायो रे' ।।
भजन किया भव-भव रा दुष्कृत, दुख-दुर्भाग्य मिट जावे ।
काम-क्रोध-मद-मत्सर-तृष्णा, दुर्मति निकट न आवे रे " ।।
जीवादिक नव तत्त्व हिये घर, हेय ज्ञेय समझीजे ।
तीजो उपादेय ओलख ने, समकित निरमल कीजे रे ' ।।
जीव अजीव बध ये तीनो, ज्ञेय जथारथ जानो ।
पुण्य पाप आस्रव परिहरिये, हेय पदारथ मानो रे ।।
सवर मोक्ष निर्जरा निज गुण, उपादेय आदरिये ।
कारण कारज जाण भली विध, भिन-भिन निरणो करिये रे ।
कारण ज्ञान स्वरूप जीव को, कारज क्रिया पसारो ।
दोनू को साखी शुद्ध अनुभव, आपो खोज तिहारो रे ।।
तू सो प्रभु, प्रभु सो तू है, द्वैत कल्पना मेटो ।
सच्चिद्-आनद-रूप "विनयचद", परमातम-पद भेटो रे ।।
बुधवार —श्रावक विनयचदजी

**१९**

(तर्ज प्रभाती)

तू धन-तू धन-तू धन प्रभुजी, शाति जिनेश्वर स्वामी ।
मिरगी मार निवार कियो प्रभु, सर्व भणी सुखगामी ।।

अवतरियो अचलादे - उदरे, माता साता पामी ।
शाति-शाति जगत वरताई, सर्व कहे शिर नामी ॥

तुम प्रसाद जगत सुख पायो, भूले मूढ हरामी ।
कचन डार काच चित देवे, वां री मति मे खामी' ॥

अलख निरजन मुनि-मन-रजन, भय-भजन विश्रामी ।
शिवदायक नायक गुणगायक, पायक है शिवगामी ॥

'रतनचद' प्रभु कुछ नही चाहत, सुनिये अतरजामी ।
तुम रहवा की ठोर दिखादो, या मे सहु भर पामी ॥

बुधवार                                    –पू. रतनचदजी म. सा.

२०

(तर्ज कोरो काजलियो )

श्री शातिनाथ भगवान् ! अरजी सुन लीजो ।
कर जोड करू गुणगान, अरजी सुन लीजो ॥
थे तो अचिरा दे जी रा लाडला ।
थारो नाम लिया दुख जाय, अरजी सुन लीजो ॥
म्हा ने भवजल पार उतारिये ।
म्हा रे दूजी नही कोई चाय, अरजी सुन लीजो ॥
इन्द्र - चन्द्र - नर - देवता इन्द्र - चन्द्र - नर-देवता ।
थारे लुल-लुल लागे पाय, अरजी सुन लीजो ॥
म्हे तो ओलख लिया आपने ।
म्हाणे दूजो न आवे दाय, अरजी सुन लीजो ॥
स्वामी नाथ-शिष्य "चौथमल्ल" कहे…।
म्हारे शातिनाथ वर दाय, अरजी सुन लीजो ॥

बुधवार                          –स्वामी श्री चौथमल्ल जी म.सा.

**२१**

(तर्ज प्रभाती)

महावीर स्वामी ने सिंवरू, पलक-पलक पल घडी-घड़ी ।
वर्धमान स्वामी ने सिंवरू, पलक-पलक पल घडी-घडी ।।

सिद्धारथ नृप सुदर राणी, त्रिशला रूप परी ।
दशवा स्वर्ग थकी चवि आया, स्वप्नातर से खबर पड़ी ''।।

मधु-मास शुकल-पख तेरस, रजनी मध्य खरी ।
जन्म भयो सुरपति-कर-पुट मे, ले चाल्या प्रभु मेरु गिरी ।।

सब इन्दर सुर अपसर मिलकर, महोछव विविध करी ।
चरण अगुण्ठे मेरु कपायो, महावीर तसु नाम धरी '।।

भर जोबन सुदर सुख भोगव, परिहरि राज-सिरी ।
सजम ले तप कठिन करम हण, केवल ले शिव वेग वरी ।।

महावीर मन माये सिवर्यां, भाजत करम अरी ।
'कुशालचद' कहे शिवपुर आपो,जन्म-मरण-दुख जाय टरी' ।।

बुधवार —स्वामी कुशालचद जी म सा.

**२२**

जो आनद-मगल चाहो रे, मनाओ महावीर ।।

प्रभु त्रिशला जी के जाया, है कचन वरणी काया ।
ज्या रे चरणां शीश नमाओ रे मनाओ महावीर ' ।।

प्रभु अनत ज्ञान-गुण धारी, ज्या री सूरत मोहनगारी ।
ज्या रा दर्शन कर सुख पाओ रे ..मनाओ महावीर ।।



(तर्ज नर नारायण बन जायेगा )

जय बोलो महावीर स्वामी की, घट-घट के अतर्यामी की ॥

जिस जगती का उद्धार किया, जो आया शरण उसे पार किया ।
जिस पीड सुनी हर प्राणी की, जय बोलो महावीर स्वामी की ॥

जो पाप मिटाने आया था, भारत को आन जगाया था ।
उस त्रिशला-नदन ज्ञानी की, जय बोलो महावीर स्वामी की ॥

हो लाख बार प्रणाम तुम्हे, हे वीर प्रभु भगवान् तुम्हे ।
"मुनि दर्शन" मुक्ति-गामी की, जय बोलो महावीर स्वामी की ॥

बुधवार



(तर्ज उमादे भटियाणी)

श्री आदीश्वर स्वामी हो, प्रणमू सिर नामी तुम भणी,
प्रभु अतरजामी आप ।
मो पर म्हेर करीजे हो, मेटीजे चिंता मन तणी,
म्हारा काटो पुराकृत पाप ॥
आदि धरम की कीधी हो, भरतक्षेत्रऽवसर्पिणी काल मे,
प्रभु जुगल्या धर्म निवार ।
पहिला नरवर मुनिवर हो, तीर्थंकर जिन हुआ केवली,
प्रभु तीरथ थाप्या चार ॥

मा मरुदेवी थारी हो, गज होदे मुक्ति पधारिया,
तुम जन्म्या ही परमाण॰॰।
पिता नाभि महाराजा हो, भव देव तणो करी नर थया,
प्रभु पाम्या पद निरवाण॰ ॥
भरतादिक सौ नदन हो, बे पुत्री ब्राह्मी-सु दरी,
प्रभु ए थारा अगजात ।
सघला केवल पाया हो, समाया अविचल जोत मे,
काइ त्रिभुवन मे विख्यात ॥
इत्यादिक बहु तारया हो, जिन कुल मे प्रभु तुम ऊपन्या,
काइ आगम मे अधिकार॰॰॰।
और असख्य तारया हो, उद्धारया सेवक आपरा,
प्रभु शरणा ई आधार ॥
अशरण शरण कहीजे हो, प्रभु विरुद विचारो साहिबा,
काइ अहो गरीब निवाज॰।
शरण तुम्हारी आयो हो, हूँ चाकर जिन चरणा तणो,
म्हारी सुनिये अरज आवाज॰ ॥
तू करुणाकर ठाकुर हो, प्रभु धरम-दिवाकर जग-गुरु,
काइ भव-दु ख दष्कृत टाल॰।
'विनयचद' ने आपो हो, प्रभु निज गुण सपत शाश्वती,
प्रभु दीनानाथ दयाल ॥

गुरुवार —श्रावक विनयचदजी

२७

(तर्ज काफी)

चेतन जाण कल्याण करन को, आन मिल्यो अवसर रे
शास्त्र प्रमाण पिछाण प्रभु गुण, मन चचल थिर कर रे॰॰

प्रभु जी की मीठी वाणी, है अनत सुखो की खानी ।
थे धार-धार तिर जाओ रे...मनाओ महावीर ॥

ज्या रा शिष्य बडा है नामी, सदा सेवो गौतम स्वामी ।
जो ऋद्धि-सिद्धि थे चावो रे मनाओ महावीर ॥

थारा सर्व विघ्न टल जावे, मन-वाछित सुख प्रगटावे ।
फिर आवागमन मिटाओ रे मनाओ महावीर ॥

है साल गुणियासी भाई, देवास शहर के माही ।
कहे "चौथमल्ल" गुण गाओ रे . मनाओ महावीर ॥

बुधवार —जै. दि श्री चौथमलजी म. सा.




(तर्ज पछी बावरिया )

महावीर मनाओ, रे मेरे सब भाई ॥

कायरता को दूर भगाकर ।
एक चित्त से ध्यान लगाकर ।
मन का बहम मिटाओ, रे मेरे सब भाई ॥

दुनियादारी एक सरा है ।
ना इसमे कुछ सार धरा है ।
काहे यहा ललचाओ, रे मेरे सब भाई ॥

सुख-दुख का यहा लगा है तांता ।
एक है आता एक है जाता ।
क्यो फूलो-कुमलाओ, रे मेरे सब भाई ॥

प्रभु-नाम का पीलो प्याला।
बनाओ जीवन को तुम आला।
किसी से ना घबराओ, रे मेरे सब भाई ॥

मान-गुमान को छोडो प्यारे।
प्रभु मे मन को 'लाल' बना रे।
उसी से शिव-सुख पाओ, रे मेरे सब भाई ॥

बुधवार —उ. प्र. श्री लालचन्द्रजी म. सा.




वीर जिनेश्वर सोई, दुनिया जगाई तूने।
ज्ञान की मधुर सुरीली, वशी बजाई तूने ॥

भारत की नैया डोली, मृत्यु आ शिर पर बोली।
स्वर्ग से आकर भगवन्, पार लगाई तूने ॥

पशुओ पे छुरिया चलती, रक्त की नदिया बहती।
करुणा के सागर करुणा - गगा बहाई तूने ॥

देवो की करना पूजा, काम था और न दूजा।
मानव की अटल प्रतिष्ठा, जग मे जताई तूने ॥

पथो का झूठा झगडा, जनता का मानस बिगडा।
भेद सहिष्णुता की, रखी सच्चाई तूने ॥

पापो का पक धोना, नर से नारायण होना।
"अमर" अमर-पद की, राह दिखाई तूने ॥

बुधवार —उ अमरमुनि जी म.

**२५**

(तर्ज नर नारायण वन जायेगा ")

जय बोलो महावीर स्वामी की, घट-घट के अतर्यामी की ।।

जिस जगती का उद्धार किया, जो आया शरण उसे पार किया ।
जिस पीड़ सुनी हर प्राणी की,जय बोलो महावीर स्वामी की ।।

जो पाप मिटाने आया था, भारत को आन जगाया था ।
उस त्रिशला-नदन ज्ञानी की, जय बोलो महावीर स्वामी की ।।

हो लाख वार प्रणाम तुम्हे, हे वीर प्रभु भगवान् तुम्हे ।
"मुनि दर्शन" मुक्ति-गामी की, जय बोलो महावीर स्वामी की ।।

बुधवार

**२६**

(तर्ज उमादे भटियाणी)

श्री आदीश्वर स्वामी हो, प्रणमू सिर नामी तुम भणी,
प्रभु अतरजामी आप ।
मो पर म्हेर करीजे हो, मेटीजे चिंता मन तणी,
म्हारा काटो पुराकृत पाप ।।
आदि धरम की कीधी हो, भरतक्षेत्रऽवसर्पिणी काल मे,
प्रभु जुगल्या धर्म निवार ।
पहिला नरवर मुनिवर हो, तीर्थंकर जिन हुआ केवली,
प्रभु तीरथ थाप्या चार ।।

मा मरुदेवी थारी हो, गज होदे मुक्ति पधारिया,
तुम जन्म्या ही परमाण ।
पिता नाभि महाराजा हो, भव देव तणो करी नर थया,
प्रभु पाम्या पद निरवाण ।।
भरतादिक सौ नदन हो, बे पुत्री ब्राह्मी-सु दरी,
प्रभु ए थारा अगजात ।
सघला केवल पाया हो, समाया अविचल जोत मे,
काइ त्रिभुवन मे विख्यात ।।
इत्यादिक बहु तारया हो, जिन कुल मे प्रभु तुम ऊपन्या,
काइ आगम मे अधिकार ।
और असख्य तारया हो, उद्धारया सेवक आपरा,
प्रभु शरणा ई आधार ।।
अशरण शरण कहीजे हो, प्रभु विरुद विचारो साहिबा,
काइ अहो गरीब निवाज ।
शरण तुम्हारी आयो हो, हूँ चाकर जिन चरणा तणो,
म्हारी सुनिये अरज आवाज ।।
तू करुणाकर ठाकुर हो, प्रभु धरम-दिवाकर जग-गुरु,
काइ भव-दु ख दष्कृत टाल ।
'विनयचद' ने आपो हो, प्रभु निज गुण सपत शाश्वती,
प्रभु दीनानाथ दयाल ।।

गुरुवार —श्रावक विनयचदजी

२७

(तर्ज काफी)

चेतन जाण कल्याण करन को, आन मिल्यो अवसर रे
शास्त्र प्रमाण पिछाण प्रभु गुण, मन चचल थिर कर रे ··

श्रेयास जिनद सुमर रे ॥
सास उसास विलास भजन को, दृढ विश्वास पकर रे
अजपाभ्यास प्रकाश हिये बिच, सो सुमिरन जिनवर रे ॥
कदर्प क्रोध लोभ मद माया, ये सब ही परिहर रे
सम्यग्-दृष्टि सहज सुख प्रगटे, ज्ञान - दशा अनुसर रे ॥
झूठ प्रपच जोबन तन धन अरु, सजन सनेही घर रे
छिन मे छोड चले पर-भव को, बाध शुभाशुभ थर रे ॥
मानस जनम पदारथ जाकी, आशा करत अमर रे
ते पूरब सुकृत कर पायो, धरम-मरम दिल धर रे ॥
विश्वसेन नृप विष्णा राणी को, नदन तू न विसर रे
सहज मिटे अज्ञान अविद्या, मुक्ति-पथ पग भर रे ॥
तू अविकार विचार आतम-गुण, भ्रम-जजाल न पर रे
पुद्गल-चाह मिटाय "विनयचद", तू जिन ते न अवर रे ॥

गुरुवार —श्रावक विनयचंद जी

********

२८

********

(तर्ज छुप-छुप आते हो )

आदिनाथ भज अब, मनुज तू हो गया ।
सोने का समय तेरा, सोने मे ही खो गया ॥

नाभिराज नृप - सुत, मरुदेवी - लाडले
जप-जप ऋषभ को, जनम सुधारले, जी ।
गये का न सोचकर, धर्म को जो पा गया ॥
आतमा को प्यारे ! भव-सागर मे तारले
ज्ञान की जरा-सी घूट, उर मे उतारले, जी ।
जगत के नाथ जिन-चरणो मे आ गया ॥

छोड मद-मोह-माया, और काम-वासना
ममता के जाल मे तू, मन-मृग फास ना, रे ।
समता का सूर्य शुभ, उदय जो हो गया ॥

परभव जाना पर, भद्रिक परिणाम ले
बार-बार कहे 'मुनि-जीत' कर्म मोक्ष ले, जी ।
पायेगा अनत सुख, दुःख दूर हो गया ॥
गुरुवार —आ प्र. श्री जीतमल जी. म. सा.

२९

काकदी नगरी भली हो, श्री सुग्रीव नृपाल ।
रामा तस पट-रागनी हो, तस सुत परम कृपाल
श्री सुविधि जिनेश्वर वदिये हो ॥
त्यागी प्रभुता राज नी हो, लीधो सजम-भार ।
निज आतम-अनुभव थकी हो, पाम्या पद अविकार श्री ॥
अष्ट कर्म नो राजवी हो, मोह प्रथम क्षय कीन ।
शुध समकित चारित्र नो हो, परम क्षायक गुण लीन श्री ॥
ज्ञानावरणी दर्शनावरणी हो, अन्तराय कियो अत ।
ज्ञान-दर्शन-बल ये तिहू हो, प्रकटया अनतानत श्री ॥
अव्याबाध सुख पामिया हो, वेदनी करम खपाय ।
अवगाहना अटल लही हो, आयु क्षय कर जिनराय .श्री ॥
नाम करम नो क्षय करी हो, अमूर्त्तिक कहाय ।
अगुरुलघु-पणो अनुभव्यो हो, गोत्र करम थी मूकाय श्री ॥
अष्ट गुणा कर ओलख्यो हो, ज्योति रूप भगवत ।
"विनयचद" के उर बसो हो, अहोनिश प्रभु पुष्पदत श्री ॥
शुक्रवार —श्रावक विनयचद जी

**३०**

तुव चरणा चित्त दीनो, सुविधि जिन, तुव चरणा चित्त दीनो ।।
काकदी नगरी निरुपम नीकी, सुग्रीव पति क्षिति नो ।
रामा राणी उदर ऊपन्यो, नदन चढती रती नो ' ।।
काल अनंत विहायो भरम ते, निज कारज नही कीनो ।
पचेंद्रिय विषयन मे राच्यो, पुद्गल के रग भीनो ''' ।।
नरक नीगोद तणा दु.ख दुक्कर, आगम सुनकर व्हीनो ।
पाप पुरातन दूर करण कू, अब तुम शरणो लीनो ।।
कुगुरु कथन हिसा धर्म काने, माने सो मति हीनो ।
मिथ्या भरम मिटावी मन को, झाल्यो मत जिन झीणो ।।
अन्य देव मुझ लगत न आछा, तुम सु चित लय लीनो ।
कवल वसन काच कुण लेवे, छोड जड़ाव जरीनो . ।।
करम कठिन दल तोडन कारण, समकित-रस म्है पीनो ।
"सूर्यमल्ल" कुशलेश कृपा कर, दीनो ज्ञान नगीनो ' ।।
शुक्रवार —स्वामी सूर्यमल्लजी म.

**३१**

(तर्ज पछी वावरिया ' )

सुविधि जिनेश्वर जाप, जपो भवि शुध मन से ।
आत्मार्पण कर आप, प्रीति धरो जिन-पद से ।।
काकदी नगरी के राजा
श्री सुग्रीव पुण्यवली ताजा
रामा राणी नद .सुवंदित सुर-नर से ' ' ।।

घाती - अघाती कर्म नाश कर
केवल दर्शन - ज्ञान प्राप्त कर
पाया अविचल-स्थान मुक्त हुए बधन से ' ॥

सिद्ध-बुद्ध विभु त्रिभुवन-स्वामी
घट-घट के हैं अतर्यामी
भव-ज्वाला करे शात . सुखद है चदन से ॥

प्रभु-सेवा से निर्मल आत्मा
हो जाये, तब वह परमात्मा
रहे न अतर कोई बने फिर जिन जन से .. ॥

जन-जन से रक्षा की सब तुम
आशा करते आये हरदम
जिन-नाम सुरक्षा सांच और क्या बधन से ॥

"जीतमुनि" कहे खजवाणा मे
चलो-चलो अब जिन-आणा मे
सकल मिटे सताप रहो नित आनद से . ॥

शुक्रवार —आचार्य प्रवर श्री जीतमलजी म. सा.

३२

(तर्ज चेतरे चेतरे मानवी )

श्री मुनि सुव्रत साहबा, दीनदयाल देवा तणा देव के ।
तारण-तरण प्रभु मो भणी,उज्ज्वल चित्त सुमरू नितमेव के ॥

हू अपराधी अनादि को, जनम-जनम गुना किया भरपूर के ।
लूटिया प्राण छ काय ना, सेविया पाप अठार करूर के ॥

पूर्व अशुभ कर्त्तव्यता, तेहने प्रभु तुम नाहि विचार के ।
अधम-उधारण विरुद छे, शरण आयो अब कीजिये सार के ॥
किंचित पुण्य-परभाव थी, इण भव ओलख्यो श्री जिन धर्म के ।
निवर्तूं नरक-निगोद थी, एहवो अनुग्रह करो परिब्रह्म के ॥
साधुपणो नहिं सग्रह्यो, श्रावक-व्रत नहिं किया अगीकार के ।
आदरया तो न आराधिया, तेह थी रुलियो हूँ अनत ससार के ॥
अब समकित व्रत आदरयो, तेने आराधी उतरू भव-पार के ।
जनम-जीतव सफलो हुवे, इण पर वीनवू बार हजार के ॥
सुमति नराधिप तुम पिता, घन-घन श्री पदमावती माय के ।
तस सुत त्रिभुवन-तिलक तू, वदत 'विनयचद' सीस नवाय के ॥
शनिवार —श्रावक विनयचद्रजी




(तर्ज पछी वावरिया )

मुनिसुव्रत जिनराज, हृदय ! तू ध्याले रे ।
मोक्ष-नगर का राज, पलक मे पाले रे ॥
वैर-विरोध हुआ हो जिन से
सरल आतमा करके उनसे
समता का सज साज सभी को खमाले रे ॥
पाप लगे जो याद किये जा
मिथ्या दुष्कृत उनका दिये जा
निर्मल होकर आज जिनेश मनाले रे ॥
समकित-रवि का होगा सवेरा
मिट जावे मिथ्यात्व-अधेरा
विमल ज्ञान का आज प्रकाश फैलाले रे ॥

"जीतमुनि" कहे भव-भव-फेरा
मिट जायेगा तव सब तेरा
बैठ धर्म की नाव जिनद-गुण गाले रे ॥
शनिवार —आ. प्र श्री जीतमलजी म सा

३४

(तर्ज लावणी)

मल्लि जिन बाल ब्रह्मचारी
कु भ पिता परभावती मइया, तिनकी कु वारी ॥
मा नी कूख कदरा माही, उपन्या अवतारी ।
मालती कुसुम-मालानी वाछा, जननी उर धारी ॥
तिण थी नाम मल्लि जिन थाप्यो, त्रिभुवन प्रियकारी ।
अद्भुत चरित तुम्हारो प्रभुजी, वेद धरयो नारी ॥
परणन काज जान सज आये, भूपति छह भारी ।
मिथिला पुरी घेरो चौतरफो, सेना विस्तारी ॥
राजा कु भ प्रकाशी तुम पे, बीतो विधि सारी ।
छहु नृप जान सजी तो परणन, आया अहकारी ॥
श्रीमुख धीरप दिधी पिता ने, राखो हुशियारी ।
पुतली एक रची निज आकृति, थोथो ढकवारो ॥
भोजन सरस भरी सा पुतली, श्री जिन सिणगारी ।
भूपति छह बुलवाया मदिर, बिच बहु दिन टारी ॥
पुतली देख छहुँ नृप मोह्या, अवसर विचारी ।
ढाक उघाड दियो पुतलो को, बभक्यो अन्न-वारी ॥
दुसह दुगन्ध सही ना जावे, उठ्या नृप हारी ।
तब उपदेश दियो श्रीमुख से, मोह-दशा टारी ॥

महा असार उदारिक देही, पुतली - इव प्यारी।
सग किया भटके भव-भव मे, नारि नरक-वारी ... ॥
भूपति छह प्रतिबोध मुनि हो, सिद्ध गति सभारी।
"विनयचद" चाहत भव-भव मे, भक्ति प्रभु थारी ॥

शनिवार —श्रावक विनयचदजी



श्री जिन मोहनगारो छे, जीवन प्राण हमारो छे ॥
समुद्रविजय-सुत श्री नेमीश्वर, जादव-कुल को टीको।
रत्न कुक्ष धारिणी शिवादे, तेहनो नदन नीको श्री ... ॥
सुन पुकार पशु की करुणा कर, जानि जगत-सुख फीको।
नव भव नेह तज्यो जोवन मे, उग्रसेन नृप धी को श्री ... ॥
सहस पुरुप सग सजम लीधो, प्रभु जी पर-उपकारी।
धन-धन नेम-राजुल की जोडी, महा वाल-ब्रह्मचारी श्री ... ॥
बोधानद सरूपानद मे, चित्त एकाग्र लगायो।
आतम-अनुभव-दशा अभ्यासी, शुक्लध्यान जिन ध्यायो ... श्री ... ॥
पूर्णानद केवली प्रगटे, परमानद पद पायो।
अष्ट कर्म छेदी अलवेसर, सहजानद समायो श्री ॥
नित्यानद निराश्रय निश्चल, निर्विकार निर्वाणी।
निरातक निरलेप निरामय, निराकार वरनाणी श्री ॥
एवो ज्ञान समाधि सयुत, श्री नेमीश्वर स्वामी।
पूरण कृपा "विनयचद" प्रभु की, अव तो ओलख पामी श्री ॥

शनिवार —श्रावक विनयचद जी



सुगुरु चिंतामणि देव सदा, मुझ सकल मनोरथ पूर मुदा।
कमला कर-दूर न होय कदा, जपता प्रभु पारस नाम जदा।।

जल अनल मतगज भय जावे, अरि चोर निकट पण नही आवे।
सिंह सर्प रोग नहि सतावे, धन-धन प्रभु पारस जिन ध्यावे।।

भल मच्छ-मगर जल माहि भमैं, वडवानल नीर अथाह गमैं।
प्रवहण बैंठा नर पार पमैं, नित जे प्रभु पार्श्व जिनद नमैं।।

विकराल दावानल विश्व दहै, ग्रसती घन ग्रास आकाश ग्रहै।
तुम नाम लिया उपशाति लहै, बन नीर सरोवर जेम बहै।।

झरतो मद लोल कलोल झरै, भ्रमरा गु जारव रोस भरै।
करि दुष्ट भयकर दूर करै, सिरी पारसनाथ जिके सुमरै।।

छाना छल-छिद्र विनाय छलै, जस वास सुणी मन माहि जलै।
ते पिशुन पडे नित पाय तलै, वयरी प्रभु जपता जाय विलै।।

धन देखि निशाचर क्रोड धसै, मुझ मदिर पेश कदे न मुखै।
अति उच्छव तास आवास अखै, परमेश्वर पारस जास पखै।।

असराल विदारण हाथ हटै, गललोल जिहा गज कु भ घटै।
मृगराज महा भय भ्राति मिटै, रसना जिननायक जेह रटै।।

फिरतो चहु फेर फुकार फणी, धरणेंद्र धसै धरि रीस घणी।
भय त्रास न व्यापे तेह भणी, धरता चित पारसनाथ धणी।।

कफ कुष्ट जलोदर रोग कृशै, गड गुबड देह अनेक ग्रसै।
विन भेषज व्याधि सब विनसै, वामा-सुत पारस जे स्तवसै।।

धरणेन्द्र धराधिप सुर ध्यायो, प्रभु पारस-पारस कर पायो।
छवि रूप अनूपम जग छायो, जननी धन वामा सुत जायो।।

करता जिन जाप सताप कटै, दु ख दारिद दोहग शोक घटै ।
हठ छोड जहा रिपु जोर हटै, पदमावती पार्श्व जहा प्रगटै ।।

मत्राक्षर गाथा गूढ मढ्यो, चितामणि जाणे हाथ चढ्यो ।
वलि मान महातम तेज वढ्यो,प्रभु पार्श्व जिन-स्तव जेह पढ्यो ।।

तीरथ पति पारसनाथ तिलो, भणता जस वास निवास भलो ।
मणि मत्र सकोमल होय मिलो, प्रभु पारस अमची आस फलो ।।

लोका-गच्छ-नायक लाभ लिए, हित क्षेमकरण गुरु नाम हिये ।
दिन-दिन गच्छनायक सौख्य दिये,कीरति प्रभु पार्श्व जिनद किये।।

शनिवार



प्रणमामि सदा प्रभु पार्श्व जिन, जिननायक दायक सौख्य घन ।
घन चारु मनोहर देह धर, धरणीपति नित्य सुसेवकर ।।

करुणा रस रजित भव्य फणी, फणि सप्त सुशोभित मौलिमणी।
मणि कचन रूप त्रिकोट घट, घटिता सुर किन्नर पार्श्व तट ।।

तटिनी पति घोष गभीर स्वर, शरणागत विश्व अशेष नर ।
नर-नारि नमस्कृत नित्य मुदा, पदमावती गावति गीत सदा ।।

सततेंद्रिय गोप यथा कमठ, कमठासुर वारुण मुक्तहठ ।
हठ हेलित कर्म कृतात वल, वलधाम दर दल पक जल ।।

जलज-द्वय पत्र प्रभा नयन, नयनदित भव्य तरी शमन ।
मन्मत्थ महीरुह वह्नि-सम, समता गुण रत्नमय परम ।।

परमार्थ विचार सदा कुशल, कुशल कुरु मे जिन नाथ अल ।
अलिनी नलिनी नल नील तनु , तनुता प्रभु पार्श्वजिन सुधन ।।

सुधन धान्य कर करुणा पर,
परम सिद्धि कर दधता वर ।
वरतर अश्वसेन कुलोद्भव,
भवभृता प्रभु पार्श्वजिन शिव ।।

शनिवार

**३८**

(तर्ज प्रभाती)

आरति वेग हरो अलवेसर, बडो भरोसो भारी है ।।
इष्ट सयोग भोग मन गमतो, आणी मिले अपारी है ।
तह मन-वच-तन करने ध्यावे, ताकू सौख्य तैयारी है ।।
चिंता हरण, करण सुखसाता, दाता शिव-अधिकारी है ।
ध्याता, पाता है सुख वाछित, इष्टायक जसधारी है ।।
धरणेन्दर पदमावति सोहे, मोहे मनशा हमारी है ।
वेग सहाय करो प्रभु मेरी, अब तो आश तिहारी है ।।
करुणा करने पार उतारो, अगम अतट दुख भारी है ।
सेवक जाण, आण मन माहि, ऐसी अरज गुजारी है ।।
पारस वारस सकल कर्म को, 'नथ' कू आश तिहारी है ।
चित ना चिंतित कारज सारो, चरण-कमल बलिहारी है ।।

शनिवार —स्वामी श्री नथमलजी म सा

**३९**

विहरमान वीस नमू ।।
सीमधरजी ने सुमरता, युगन्धर देव ।
बाहुजी स्वामी तीसरा, सुबाहुजी नी सेव ।।

सुजात स्वामी पाचवा, स्वय-प्रभ जाण।
ऋषभानन जी सातवा, अनंतवीर जी बखाण ।।
सूरप्रभ नववा नमूं, दशवा श्री विशाल।
वज्र धर-चद्रानन, हूँ वदू त्रिकाल ।।
चंद्रबाहु स्वामी तेरवा, चवदवा श्री भुजग।
ईश्वर नेमिप्रभ नमू, राता धर्म-सुरग ।।
वीरसेण प्रभु जी सतरवा, महाभद्र जी जाण।
देवयश जी उगणीसवा, अजितवीर जी बखाण ।।
जयवता है जिनवरू, महाविदेह क्षेत्र मझार।
ऋषि 'जयमल' इम वीनवे, उतारो भव-पार ।।

—आचार्य-प्रवर श्री जयमलजी म. सा.



४०

श्री इद्रभूति जी को लीजे नाम, तो मन-वाछित सीझै काम।
मोटा लब्धि तणा भण्डार, वदू इग्यारह गणधार ।।
अग्निभूति गौतम जी का भाई, वीरजी ने दीठा समता आई।
ऋद्धि त्याग लियो सजम-भार, वदू इग्यारह गणधार ।।
वायुभूति मोटा मुनिराय, ये तीनो ही सगा भाय।
पाच-पाच सौ निकल्या लार, वदू इग्यारह गणधार ।।
विगतस्वामी जी चौथा जाण, भजन किया मिले अमर-विमाण।
देवलोके सुख रा भणाकार, वंदू इग्यारह गणधार ।।
स्वामी सुधर्मा वीर जो रे पाट, जन्म-मरण सेवक ना काट।
मुझ ने आप तणो आधार, वदू इग्यारह गणधार ।।
मडीपुत्र ने मौर्यपूत, मुक्ति जावण रो कर दियो सूत।
त्रिविधे त्याग्या पाप अठार, वदू इग्यारह गणधार ।।

अकंपित ने अचलभ्रात, वीर जी रे वचने रह्याऽनुरात ।
चवदह पूरब ना भडार, वदूं इग्यारह गणधार ।।
मेतारज ने श्री प्रभास, मोक्षनगर मे कर दियो वास ।
जपता होवे जय-जयकार, वदू इग्यारह गणधार ।।
ये इग्यारह उत्तम जात, चम्मालीस सौ निकल्या साथ ।
ज्या कर दीनो खेवो पार, वदू इग्यारह गणधार ।।
इण नामे सहू आशा फले, दोषी दुश्मन दूरा टले ।
ऋद्धि-वृद्धि पामे सुख सार, वदू इग्यारह गणधार ।।
इण नामे सब नाशे पाप, नित रो जपिये भविजन जाप ।
चित चोखा हृदय मे धार, वदू इग्यारह गणधार ।।
सवत् अठारह(सौ)तियालिस जाण,पूज्य जयमलजी री अमृतवाण।
चौमासे स्तवन कियो पीपाड, वदू इग्यारह गणधार ।।
आषाढ सुदि सातम रे दिन, गणधर जी ने गाया इक मन ।
"आशकरण" पभणे अणगार, वदू इग्यारह गणधार ।।

—पूज्य आशकरण जी म. सा.




शीतल जिनवर करू प्रणाम, सोलह सती रा लेसूँ नाम ।
ब्राह्मी चदना राजमती, द्रौपदी कौशल्या मृगावती ।।१।।
सुलसा सीता सुभद्रा जाण, शिवा कुती शीलगुण-खाण ।
नल-धरणी दमयती सती, चेलणा प्रभावती पद्मावती ।।२।।
शील-गुणे सुहावे सिरी, ऋषभदेव नी धिया सुदरी ।
सोलह सतिया शील-गुण भरी,भवियण प्रणमो भावे करी ।।३।।

ये सुमरचा सब सकट टले, मन-चिंतित मनोरथ फले।
इण नामे सब सीझे काज, लहिये मुक्तिपुरी नो राज ॥४॥
भूत-प्रेत इण नामे टले, ऋद्धि-सिद्धि घर आई मिले।
इण नामे सहू होय जगीश, ये सतिया सुमरो निश-दीश ॥५॥




(तर्ज प्रभाती)

आनद-मगल करू आरती, सत-चरण की सेवा।
शिव-सुख-कारण विघ्न-निवारण, पच परमेष्ठि देवा ॥
पहली आरती अरिहत देवा, कर्म खपे तत्खेवा।
चौसठ इद्र करे तुम सेवा, वाणी अमृत-मेवा ॥
बीजी आरती सिद्ध निरजन, भजन भव-भय केरा।
चिदानद चिद्रूप अखडित, मिटे भवोभव फेरा ॥
त्रीजी आरती श्री आचारज, छत्रीस गुण गभीरा।
सघ-शिरोमणि सोहे दिनमणि, दे हित-बोध घनेरा ॥
चौथी आरती उपाध्याय जी, भणे-भणावे एवा।
सूत्र-अर्थ करे तत्खेवा, सेवा करे तस देवा ॥
पाचवी आरती सर्व साधुजी, भारड पखी जेवा।
महाव्रत पाले दूषण टाले, अविचल शिव-सुख लेवा ॥
भाव धरी ने गावे आरती, पच परमेष्ठि देवा।
"विनयचद" मुनि-गुण गावे, लेवा शिव-सुख-मेवा ॥

—श्रावक विनयचदजी



(तर्ज आसावरी)

जय जय जय जयकार, परमेष्ठी ! जय जय जय जयकार ।।
जय जय भविजन-बोध-विधाता,जय जय आतम-शुद्धि-विधाता ।
जय भव-भजन-हार, परमेष्ठी ! जय जय जय जयकार ।।
जब सब सकट चूरण-कर्त्ता, जय सब आशा पूरण-कर्त्ता ।
जय जग-मगलकार, परमेष्ठी ! जय जय जय जयकार ।।
तेरा जाप जिन्होने कीना, परमानद उन्होने लीना ।
कर गये खेवा पार, परमेष्ठी ! जय जय जय जयकार ।।
लीना शरण सेठ सुदर्शन, सूली से बन गया सिंहासन ।
जय जय करे नर-नार, परमेष्ठी ! जय जय जय जयकार ।।
द्रौपदी-चीर सभा मे हरना, तब तेरा ही लीना शरना ।
बढ गया चीर अपार, परमेष्ठी ! जय जय जय जयकार ।।
सोमा ने तुम सुमिरन कीना, सर्प फूल-माला कर दीना ।
वरते मगलाचार, परमेष्ठी ! जय जय जय जयकार ।।
"अमर" शरण मे सप्रति आया, कर्मो के दु ख से घबराया ।
शीघ्र करो उद्धार, परमेष्ठी ! जय जय जय जयकार ।।

—उ अमरमुनि जी म.



(तर्ज पछो वावरिया)

कर मन-वच शुध काय, मनाये अरिहत जी ।
दोष अठारह दूर, किये जो जिनवर जी ।।

मोह-मिथ्यात्व अज्ञान मिटाकर
माया-क्रोध रु लोभ हटाकर
पाया पद अरिहत मनाये अरिहत जी ॥
निद्रा- मद - रति - अरति-कर्म को
शोक - अलीक - अदत्त - कर्म को
तजकर बने जिनेंद्र मनायें अरिहत जी ॥
हिंसा-मत्सर-भीति त्याग कर
हास्य-क्रीडा अरु प्रेम छाड कर
हुए परातमा शुद्ध. मनाये अरिहत जी ॥
ऐसे अरिहत जी के गुण को
गाए, पाए मोक्ष-नगर को
"जीत" सदा पद वद मनायें अरिहत जी ॥

—आ.प्र. श्री जीतमलजी म.सा.




मनाऊ मैं तो श्री अरिहत महत ॥
तरु अशोक जाको अवलोकत, शोक-समूह नशत ।
सुर-कृत बाण वरण के नभ से, अचित सुमन वरसत ॥
अर्धमागधी वाणी जाकी, योजन इक पर्यंत ।
सुनत अमर-नर-पशु हिलमिल के, समझ सुबोध लहत ॥
मुनि-मन-सम-सित चमर-अमर-गण, प्रमुदित ह्वै ढारत ।
स्फटिक रत्न के सिंहासन पर, त्रिजग-पति राजत ॥
प्रभावलय तम प्रलय करन हित, दिनकर-सम दमकत ।
पृष्ठ भाग रहि प्रभुजी के सो, प्रबल प्रकाश करत ॥

गगन माहि घन-गर्जारव-सम, दुदुभि शब्द वजत ।
तीन छत्र सिर सोहे ताते, तू त्रिभुवन को कत ।।
तुम सुमिरे सुख सपति पावे, सुर-नर पद प्रणमत ।
अष्ट सिद्धि नव निधि घर प्रकटे, तेरो जाप जपत ।।
"माधवमुनि" कर जोड वीनवे, विनय सुनो भगवत ।
ऋद्धि-वृद्धि-वुध-वैभव देवो, अरु सुख सादि अनत ।।

—श्री माधवमुनि जी म.

४६

तुम तरण-तारण दुख-निवारण, भविक-जीव-आराधन ।
श्री नाभिनदन जगत-वदन, नमो सिद्ध निरञ्जनम् ।।१।।
जगत - भूषण विगत - दूषण, प्रणव - प्राण-निरूपक ।
ध्यान-रूप अनूप उपम, नमो सिद्ध निरञ्जनम् ।।२।।
गगन - मडल मुक्ति - पदवी, सर्व - ऊर्ध्व-निवासन ।
ज्ञान-ज्योति अनत राजे, नमो सिद्ध निरञ्जनम् ।।३।।
अज्ञान - निद्रा विगत - वेदन, दलित-मोह निरायुष ।
नाम - गोत्र - निरन्तराय, नमो सिद्ध निरञ्जनम् ।।४।।
विकट - क्रोधा मान - योधा, माया - लोभ - विसर्जन ।
राग-द्वेष - विमर्द - अकुर, नमो सिद्ध निरञ्जनम् ।।५।।
विमल-केवल-ज्ञान-लोचन, ध्यान - शुक्ल - समीरित ।
योगिनामतिगम्य रूप, नमो सिद्ध निरञ्जनम् ।।६।।
योग ने समोसरण - मुद्रा, परिपल्यक - आसन ।
सर्व दीसे तेज-रूप, नमो सिद्ध निरञ्जनम् ।।७।।

जगत जिनके दास-दासी, तास श्रास-निरासन ।
चद्र पै परमानद-रूप, नमो सिद्ध निरञ्जनम् ।।८।।

स्व-समय-समकित-दृष्टि जिनकी, सो य योगी श्रयोगिक ।
देख तामा लीन होवे, नमो सिद्ध निरञ्जनम् ।।६।।

चद्र - सूर्य - दीप - मणि की, ज्योति येन उलघित ।
ते ज्योति थी श्रपरम ज्योति, नमो सिद्ध निरञ्जनम् ।।१०।।

तीर्थ-सिद्धा श्रतीर्थ-सिद्धा, भेद पच-दशाधिक ।
सर्व - कर्म - विमुक्त-चेतन, नमो सिद्ध निरञ्जनम् ।।११।।

एक मा ही श्रनेक राजे, श्रनेक मा ही एकक ।
एक, श्रनेक की नाही सख्या, नमो सिद्ध निरञ्जनम् ।।१२।।

श्रजर - श्रमर - श्रलख - श्रनत, निराकार - निरञ्जनम् ।
परब्रह्म ज्ञान श्रनत दर्शन, नमो सिद्ध निरञ्जनम् ।।१३।।

श्रतुल-सुख की लहर मे प्रभु, लीन रहे निरतर ।
धर्म-ध्यान थी सिद्ध-दर्शन, नमो सिद्ध निरञ्जनम् ।।१४।।

ध्यान - धूप मन - पुष्प, पचेंद्रिय - हुताशन ।
क्षमा जाप सतोष पूजा, पूजो देव निरञ्जनम् ।।१५।।

तुम मुक्ति-दाता कर्म-घाता, दीन जानि दया करो ।
सिद्धार्थ-नदन जगत-वदन, महावीर जिनेश्वरम् ।।१६।।




सेवो सिद्ध सदा जयकार, जासे होवे मगलाचार ।।

श्रज श्रविनाशी श्रगम श्रगोचर, श्रमल श्रचल श्रविकार ।
श्रतर्यामी त्रिभुवन - स्वामी, श्रमित शक्ति - भडार ।।

कर पणट्ठ कमट्ठ अट्ठ गुण, युक्त मुक्त ससार।
पायो पद परमेष्ठी तास पद, वदू बारबार ॥

सिद्ध प्रभु को सुमिरन जग मे, सकल सिद्धि-दातार।
मनवाछित पूरण सुर-तरु-सम, चिंता चूरणहार ॥

जपे जाप योगीश रात-दिन, ध्यावे हृदय मझार।
तीर्थंकर हु प्रणमे उनको, जब होवे अणगार ॥

सूर्य-उदय के समय भक्तियुत, स्थिर चित्त दृढता धार।
जपे सिद्ध यह जाप तास घर, होवे ऋद्धि अपार ॥

सिद्ध-स्तुति यह पढे भाव से, प्रतिदिन जो नर-नार।
सो दिव-शिव-सुख पावे निश्चय, बना रहे सरदार ॥

'माधवमुनि' कहे सकल सघ मे, बढे हमेशा प्यार।
विद्या-विनय-विवेक समन्वित, पावे प्रचुर प्रचार ॥

—श्री माधवमुनिजी म सा.




(तर्ज आरती)

नमो आयरियाण, प्रतिदिन, नमो आयरियाण।
भविक-विकासन शासन-भासन, दिनकर सम जाण ॥

कामादिक रिपुओ पर की 'जय-मल्ल' समान बली।
पचाचार परायण प्रभु की, पदवी प्राप्त भली ॥

श्रमण-सघ के 'राय चद्र'-सम, उडु मुनि परिवारी।
पच महाव्रत शुद्ध आराधक, भवजल-निधि तारी ॥

मुक्ति प्रयास 'आश करण' के, पूरक पुण्य धनी ।
इद्रिय पच-अवचित विजयी, शुभतम है करनी ॥

अन्यमती कृत आक्षेपो को, 'सबल' हो तुम हरने ।
चार कषाय मिटाय भव्य मे, समता-रस भरने ॥

श्रावक श्राविका हृदय घरे निज, 'हीरा' अनमूला ।
नवविध ब्रह्मचर्य के धर्ता, सब के अनुकूला ॥

जस-कीर्ति 'कस्तूरि' जैसी, दिश - दिश मे महके ।
पाच समितिया जीवन उपवन, चिड़िया ज्यो चहके ॥

त्याग विरती पचखान आपके, 'भीषम' व्रत मानु ।
तीन गुप्तिया गुप्त गुणो का, प्रकटावत भानु ॥

सब इद्रिय मे प्रमुख आप हो, 'कान' समान प्रभो ।
जग मे रहकर जगत-विमुख हो, गुण छत्तीस विभो ॥

यत्र तत्र सर्वत्र 'जीत' की, ध्वनि गुजा देता ।
"अमणलाल" निहाल हो रहा, पा तुम-से नेता ॥

—उ प्र. श्री लालचदजी म. सा




(तर्ज -दयामय, ऐसी मति होजाय )

नमो उवज्झायाण घर ध्यान ॥

सागोपाग स्वमत-परमत के, आगम अवगत कीन ।
चरण-करण की दोनो सित्तरी, यथायोग्य धर लीन ।
सघ मे, जिनका अप्रतिम ज्ञान …नमो ॥

प्रथम जीत के प्रतिवादी को, जिनशासन जयवत ।
प्यार अपार सभी से रखके, देते ज्ञान अत्यत ।
छाई है, सब जग मे महिमान 'नमो ' ।।

अमर सुयश है आज उन्ही का, बहुत सराहत लोग ।
वस्तु-तत्त्व निरूपण शैली, देश-काल के योग ।
जला ही, करते ईर्ष्यावान ' नमो ।।

गधहस्ति-सम अद्‌भुत प्रतिभा, रतन किरण साक्षात ।
आकर्षित करके करते है, जिनवाणी-वरषात ।
विविधता, पूरित है व्याख्यान ' नमो ' ।।

नाना कुमत दलन समर्थ है, पद चतुर्थ विराज ।
"श्रमणलाल" ये आगम-सेवक, सर्व सुधारे काज ।
समुन्नत, होता सघ महान नमो ' ।।

—उपाध्याय-प्रवर श्री लालचद जी म



(तर्ज सदा याद अर्हं )

सदा सयमी विश्व के वदनीय ।
सभी भाति हैं सर्व सम्माननीय ।।

हैं इद्रिय सभी निर्विकारी स्व-वश मे ।
है मन भी अहो ! मग्न परमात्म-रस मे ।
सुपथ पर ही चलते, अत. दर्शनीय ।।

न परवाह जिनको किसी आदमी की ।।
न तन की न धन की न मन की जमी की ।
इसी से हैं प्रत्येक के प्रार्थनीय ।।

विषय-वासना की तजो अब गुलामी ।
बनो मत मिथ्यात्वी कुमत के ही हामी ।
यह उपदेश जिनका है वहु चिंतनीय ॥

जिन्होने है मोक्षार्थ कामार्थ छोडा ।
सुधर्माचरण से ही नाता है जोडा ।
तन-मन-वचन से है जो श्लाघनीय ॥

सताती जिन्हे ना कभी आधि-व्याधि ।
समाधि की उन्नत अवस्था जो साधी ।
"श्रमण-लाल" का हाल आनदनीय "॥

—उपाध्यायप्रवर श्री लालचद जी म. सा.

५१

(तर्ज उठ भोर भई टुक जाग मही )

सुख-शाति का डका त्रिभुवन मे, वजवा दिया गुरु निर्ग्रन्थो ने ॥
चचल लक्ष्मी चचल आयुष, चचल जीवन चंचल यौवन ।
इक धर्म अचल जगती-तल मे, फरमा दिया गुरु निर्ग्रन्थो ने ॥

जग बीच कमल दल जल सम सब, रहना सीखो अय भवि प्राणी ।
अनुभव-अमृत-रस यह हमको, पिलवा दिया गुरु निर्ग्रन्थो ने ॥

इन बाह्य वस्तुओ पर प्यारो, अपनी ममता सब दूर करो ।
हम कौन ? हमारा यहाँ कौन ?,सिखला दिया गुरु निर्ग्रन्थो ने ॥

ये रूपी-रूपी है सारे, कोई न हमारे हैं साथी ।
इनसे हम भिन्न अरूपी हैं, वतला दिया गुरु निर्ग्रन्थो ने ॥
स्वाभाविक निर्मल सुखमय यह, निज-रूप कर्म ने दबा लिया ।
इस अनादि-वधन को क्षरण मे, तुड़वा दिया गुरु निर्ग्रन्थो ने ॥

उनकी सुदया से "सूर्यभानु", कुछ आत्म-तत्त्व का भान हुआ ।
मृग ने समझा कस्तूरी को, समझा दिया गुरु निर्ग्रंथो ने ।।

—श्री सूरजचद्र डागी 'सत्यप्रेमी'




(तर्ज नर नारायण बन )

जय-जय हो भूधर गुरुवर की,
उस शिष्य-वर्ग सुखकर की ।।

जो स्वय तपस्वी पूरे थे ।
नही चेले रहे अधूरे थे ।
तब शोभा थी सब मरुधर की ।।

प्रतिबोधित नारायण पण्डित ।
कालू आनदपुर आनदित ।
रुचि विकसित की शिव शकर की ।।

रघुपति का मन-विक्षेप मिटा ।
सच्चा अमरत्व दिमाग बिठा ।
दी उपमा जिन रत्नाकर की ।।

इन्हे देख जेतसी चेते थे ।
शुभ साज नित्य ही देते थे ।
निभी प्रीति हरि-हलधर की ।।

थे चौथे चेले जयमल जी ।
सब जपते जिनको पल-पल जी ।
है कीरति कुशल कलाधर की ।।

थे लघुतम शिष्य श्री कुशलो जी ।
वे महावीर के थे फौजी ।
लो देख छटा सब गजवर की ॥

जय 'श्रमरण लाल' गुरण गाता है ।
वरते सब ही सुखसाता है ।
सब उपकृति गुरु वख्तावर की ॥

—उ प्र श्री लालचद जी म सा.

५३

पूज्य जयमल जी हुग्रा ग्रवतारी,ज्यारा नाम तरणी महिमा भारी ।
कष्ट टले मिटे ताव तपो, पूज्य जयमलजी रो जाप जपो ॥

पूज्य नामे सब कष्ट टले, वलि भूत-प्रेत पिरण नाय छले ।
मिले न चोर हुवे गुप छुपो, पूज्य जयमल जी रो जाप जपो ॥

लक्ष्मी दिन-दिन वढ जावे, वलि दुख नेड़ो तो नहिं ग्रावे ।
व्यापार मे होवे वहुत नफो, पूज्य जलमल जी रो जाप जपो ॥

ग्रडचो काम तो हो जावे, वलि विगडचो काम भी वरण जावे ।
भूल-चूक नहिं खाय डफो, पूज्य जयमल जी रो जाप जपो ॥

राज-काज मे तेज रहे, वलि खमा-खमा सब लोक कहे ।
ग्राछो जागा जाय रूपो, पूज्य जयमल जी रो जाप जपो ॥

पूज्य नाम तरणो जो लियो ग्रोटो, ज्यारे कदे नहिं ग्रावे टोटो ।
घर-घर वारणे काय तपो, पूज्य जयमल जी रो जाप जपो ॥

एक माला नित नेम रखो, किरणी बात तरणो नहिं होय घखो ।
खाली विमारण ग्ररु टलेजी सपो, पूज्य जयमल जी रो जाप जपो ॥

स्वभक्त तणी प्रतिपाल करे, 'मुनिराम' सदा तुम ध्यान धरे।
कोई परतिख बात मतो उथपो, पूज्य जयमलजी रो जाप जपो ।।

पूज्य नाम प्रताप इसो जबरो, दुख-कष्ट-रोग जावे सगरो।
केई भवांरा कर्म खपो, पूज्य जयमल जी रो जाप जपो ।।

—पू. रामचद्र जी म सा



(तर्ज : मोहन मुरली वाले )

जयमल पूज्य पियारे, तेने किया है कल्याण ।।
मरुधरा मन मोहनकारी ।
गाव 'लाबिया' है सुखकारी ।
जन्मभूमि सुख-खान, तेने किया है कल्याण ।।
समदडिया वशे अवतस ।
मोहनदास सुमानस हस ।
'महिमा दे' मा जान, तेने किया है कल्याण ।।
'रिडमल' के तुम छोटे भाई ।
जयमल नाम सदा सुखदाई ।
प्यारे पुण्य-निधान, तेने किया है कल्याण ।।
'लाछाँ-दे' ललना को छोडी ।
दुनिया से निज ममता मोडी ।
गुरु भूधर गुणवान, तेने किया है कल्याण ।।
उनका नाम जपो सब कोई ।
मिट जाये जग की यह दोई ।
करे 'लाल' गुणगान, तेने किया है कल्याण ।।

—उ. प्र. श्री लालचद जी म. सा.



नाम जपवा दे जयमल जी को,
म्हने इणमे ही आनद आवे, मनड़ा ॥
भोग भोगू तो भोगी बाजू
म्हारो नर-भव विरथा जावे, मनड़ा ॥
मान करू तो कोई काल मैं
ओ मान अपमान करावे, मनड़ा ॥
नेह न चाहू किणरो ही मे
ओ नेही छेह दिखावे, मनड़ा ॥
मिलणा मे सुख दुनिया माने
वो तो बिछुडण दु.ख बतावे, मनड़ा ॥
'लालमुनि' ने तो रात-दिवस एक
इणरो ही नाम सुहावे, मनडा ॥

—उ. प्र. श्री लालचद जी म. सा.



(तर्ज उठ भोर भई टुक जग सही )

सव श्रावक-गरण हिल-मिल करके,जय बोलो पूज्य जयमलजी की ।
मन मोद करी कीर्ति-कमला, अपनाओ पूज्य जयमल जी की ॥
महिमा मही-मडल मे महकी, उनके अनुपम गुण-कुमुमो की ।
भारत के कोने-कोने मे, जय जय है पूज्य जयमल जी की ॥
गुरुवर भूधर के बुद्धिमान, पूज्य पदवी-धारक शिष्य हुए ।
उत्कृष्ट धारणा-शक्ति थी, प्यारे उन पूज्य जयमल जी की ॥

पीपाड पधारे थे गुरु-सग, मुनिपन को वहां पर सिद्ध किया ।
पोत्याबध ने भी बोली थी, जय-जय हो पूज्य जयमल जी की ।।

जब बीकानेर पधारे तो, यतियो ने अति उपसर्ग किया ।
फिर भी तप-बल से विजय हुई, प्यारे श्री पूज्य जयमल जी की ।।

निज जन्मभूमि हरिपुर मे, 'मुनि लालचद्र' गुणगान करे ।
महावीर-सी श्रद्धा है मेरे, मन मे श्री पूज्य जयमल जी की ।।

—उ प्र. श्री लालचदजी म. सा.




(तर्ज : जय बोलो महावीर स्वामी की )

जय बोलो उस श्रुत-सागर की, स्वामि चौथ शाँति सुधाकर की ।

माता 'कुवरा' के जाये है, 'हरिचद' के लाल कहाये हैं ।
उस जाट - वश - दिवाकर की जय बोलो ।।

बचपन मे सयम धार लिया, जिन-शास्त्रो का अभ्यास किया ।
हुई महर स्वामी 'नथ' गुरुवर की जय बोलो ।।

आगम के पूरे ज्ञाता थे, वाणी से देते साता थे ।
उपदेशक अमृत जलधर की जय बोलो ।।

दर्शन से पातक जाता था, जन अपना दु ख मिटाता था ।
पदवी थी आशु-कवीश्वर की जय बोलो ।।

सहन-शक्ति थी हद भारी, आश्चर्य करे जनता सारी ।
उपमा हो मानो वसुधर की जय बोलो ।।

जब देखा तब खुश था मुखडा, नहिं किसी परिस्थिति मे उखडा ।
सज्जन-मन मान-सरोवर की जय बोलो ।।

स्वमुख से था सथार किया, निज-पर का भी उद्धार किया ।
तिथि तेरह स्पर्श निशाकर की जय बोलो ॥
जिन-धर्म दिपा भूमण्डल मे, फिर पहुचे तुम सुर-मडल मे ।
यश-सौरभ है कुसुमाकर की जय बोलो ॥
"शुभ" सदा भावना शुभ भावे, गुण-गण से आतम सरसावे ।
स्तुति करू सदैव सुखकर की जय बोलो ॥

—स्वामी श्री शुभचदजी म. सा.




(तर्ज सेवो सिद्ध सदा जयकार )

गुरुवर चादमल्ल महाराज, आपकी महिमा अपरपार ।
महिमा अपरपार, आपका, यश है अपरपार ॥

पिता आपके 'जगाराम' जी, मा 'पारी' के लाल ।
'फूल-माली' घर जन्म लियो है, देखो पुण्यवंत बाल ॥

दश वर्ष घर अदर रहकर, आयो मन वैराग ।
निर्वेद-भावना आई मन मे, छोड्यो सब से राग ॥

पूज्य श्री जयमल-समुदायी, 'नथमलजी' गुरु-नाम ।
विचरत-विचरत आप पधारे, 'पीपलिया' शुभ ग्राम ॥

दो वर्ष गुरु-सग मे रहकर, कीना ज्ञान-अभ्यास ।
फिर जल्दी से सयम लेकर, पूरी मन की आस ॥

'उन्नीस सौ पैसठ' सवत मे, चैत्र पूर्णिमा खास ।
'रायपूर' मे दीक्षा लीनी, गुरु नथमल जी पास ॥

ज्ञान-ध्यान में समय विताते, रह प्रमाद से दूर ।
वैठ एक आसन से केई, लिखे शास्त्र भरपूर ॥

अक्षर आपके इतने सुदर, देखत मन हरसत ।
कठ - कला और वाणी मधुर थी, सुनकर सब सरसत ॥

मरु - मेवाड - महाराष्ट्र पधारे, गुर्जर मध्यप्रदेश ।
भक्तजनो का मान निवेदन, फरसा आध्रप्रदेश ॥

प्रात दक्षिण से वापिस बबई, आये गुरुवर 'चद' ।
'विलेपारले' का चौमासा, बीत रहा सानद ॥

तीन मास के बाद अचानक, दु ख मे बदला हास ।
कार्तिक सुद आठम को सिधारे, यश की छोड सुवास ॥

दे उपदेश आपने मुझ पर, किया अमिट उपकार ।
याद आती है घडिया वे सब, जीवन मे कई बार ॥

शात-सरल और धीर-वीर थे, गुरुवर गुण-आगार ।
शिष्य आपका "शुभ" कहता है, वदन हो शतवार ॥

—स्वामी श्री शुभचद जी म. सा.




(तर्ज जय बोलो महावीर स्वामी की )

जय जीत मुनि, जय लाल मुनि, आचार्य-प्रवर ये ज्ञान धनी ॥

ममता तज समता-पान करें, सयम का दान-प्रदान करे ।
घर-घर मे यश की बात सुनी जय जीत मुनि ॥

निर्मल हो, पर नही निर्बल हो,स्वाध्याय-व्रती तुम पल-पल हो ।
तुम भला करते खमा धणी जय जीत मुनि॰॰॰ ॥

तुम धर्म-देव हो मगल हो, चदन जैसे तुम शीतल हो ।
तुम वरदानी ज्यो पार्श्वमणी जय जीत मुनि ॥

जय-सप्रदाय-अधिनायक हो, सुखदायक हो वरदायक हो ।
दर्शन से हुलसे कणी-कणी जय जीत मुनि ॥

हम गीत 'जीत' का गाते है, यो जीत सदा ही पाते है ।
तुम गुण अनत हो ऐसे गुणी जय जीत मुनि ॥

तुम उपाध्याय पद चौथे हो, नित बीज ज्ञान का बोते हो ।
है वचन-सपदा सरस सनी जय जीत मुनि ॥

अमृत का मेघ सलोना ज्यो, हरसाता कोरा-कोना त्यो ।
हम भक्त तुम्हारे सदा ऋणी जय जीत मुनि ॥

ज्ञाता हो ज्ञान-प्रदाता हो, जिनवाणी के उद्गाता हो ।
आगम-सम्मत जो चुनी-चुनी जय जीत मुनि ॥

गभीर हृदय गभीर गिरा, जिनवाणी का है सार भरा ।
भव-भव की तोड़ी तना-तनी जय जीत मुनि ॥

गुरुवर के गुण जो गाएगे, कर्मों की कोटि खपाएगे ।
वदन हो इनको पुनी-पुनी जय जीत मुनि ॥

—प. मुनीद्रकुमार जी जैन




(तर्ज नवकार मत्र है महामत्र )

आचार्य प्रवर श्री जीतमुनि को, भाव सहित नित वदन हो ।
सद्गुरु को वदन करने से, तेरे शिथिल सदा भव-बधन हो ॥

गुण-सागर ज्ञान उजागर हैं, और धर्म-दिवाकर यशधारी ।
चारित्र प्रबल आचार सबल, प्रतिपल चितन इनका भारी ।
तप-पूत बने अवधूत बने, इस योगी का अभिनदन हो ॥

ये शात परम हैं दांत सदा, इद्रिय के विषय निवारी हैं ।
जिनवाणी के उद्गाता और, समता के आप पुजारी है ।
इनके चरणो मे रमने से, माटी के पुतले कचन हो ॥

ये उपाध्याय पद शोभित है, आराध्य हमारे लालमुनि ।
ये ज्ञान-दान का दान करें, इनके हम सब हैं बड़े ऋणी ।
हैं सरस सुधारस वचन सदा,सुन-सुनकर जिनका मथन हो ॥

तू जनम-जनम का प्यासा हो, तो आकर प्यास मिटा लेना ।
गुरुवर की पावन गगा मे, तू अपने पाप बहा देना ।
गुरु-चरण सदा सुखदायी हैं, ये शीतल जैसे चदन हो ॥

शुभ मुनिवर तो शुभकारी हैं, ये पारस, स्पर्श हैं पारस के ।
ये नूतन नूतन-ज्ञान सदा, गुणवत सुगुण है मानस के ।
भद्रिक तो भद्र सदा जीवन, औ ऋषभ तपस्वी जीवन हो ॥

जीवन मे मिलता सब कुछ है, सद्गुरु का मिलना कठिन बडा ।
अमृत का घट है हाथ लगा, तू देख रहा क्यो खडा-खडा ।
निर्भय हो विचरण करो साथ, जब जीतमुनि दु ख-भजन हो ॥

—प. मुनीद्रकुमारजी जैन




(तर्ज चादनी ढल जायेगी )

श्रद्धा-भक्ति - भाव से, उमग - उछाह से ।
नमन हमारा हो, जीत गुरु प्यारा हो ॥

हिवडे के हार तुम, शासन-श्रृ गार तुम ।
तिरें और तारा हो, जीत गुरु प्यारा हो ॥

गच्छाधिपति हैं आप, तप और जप-जाप।
चितन अपारा हो, जीत गुरु प्यारा हो ।।
शात और दात है, कभी नही क्लात है।
पूल सुकुमारा हो, जीत गुरु प्यारा हो ।।
उपाध्याय मुनि लाल, सागर विशाल आप।
पावे रसधारा हो, जीत गुरु प्यारा हो ।।
सूरज यही चाद यही, ढू ढने क्यो जायें कही।
भाग्य हमारा हो, जीत गुरु प्यारा हो ।।
शुभमुनि पार्श्वमुनि, नूतन-गुणवंत गुणी।
भद्रेश भडारा हो, जीत गुरु प्यारा हो ।।
काशी यही हरिद्वार, तीर्थ तेरे आया द्वार।
भव-भय हारा हो, जीत गुरु प्यारा हो ।।
भक्ति जैसे चदना, करो नित वदना।
सांझ औ सवारा हो, जीत गुरु प्यारा हो ।।
नाम तेरा पूज रहा, घर-घर गू ज रहा।
सुयश-नगारा हो, जीत गुरु प्यारा हो ।।

—प. मुनीद्रकुमारजी जैन

## ६२

म्हाने विजनस देसी तार, भरोसो है जिनवाणी को ।।
ऐसी परम पवित्र है वाणी
जिसको इद्र-इद्राणी मानी
दुनिया मे दूजी नही जानी
महामोटी मगलीक, सदा दिव-शिव सुखदानी को ।।

सुनता वाणी कोइय न धापे
सुनता वैर-विरोध न व्यापे
कठिन करम चेतन का कापे
आपे अविचल ठौर और पद इद्र-इद्राणी को ॥

रामचद्र को दुनिया जाने
कृष्णचद्र ने पिण सब माने
पाडव ने सारा पहचाने
वाणी के प्रताप तिर्या सब भव-दुख-पानी को' ॥

परदेशी राजा ने तारयो
अर्जुनमालाकार उबारयो
सयति नृप नो जन्म सुधारयो
मारयो उन मृग एक वचन धारयो गुरु ज्ञानी को ॥

तारयो फिर शुकदेव सन्यासी
खधक ऋषि तापस मठवासी
सात सौ अबड अतेवासी
सरध लिये जिन-वैन चैन लीनो सुरधानी को ॥

इण पर जीव अनत उधरिया
जैन धरम की कर-कर किरिया
'चौथमल्ल' कहे भवजल तिरिया
गुरुवर श्री नथमाल हाल सब कह्यो जिनवाणी को ॥

—स्वामी श्री चौथमल्लजी म



स्तवन-विभाग

## (II) उपदेश



रे जीवा ! जिन-धर्म कीजिये, धरम ना चार प्रकार ।
दान शील तप भावना, जग मे एतला सार ॥
वरस दिवस ने पारणे, आदीसर सुखकार ।
इक्षुरस दान वहिरावियो, श्री श्रेयास कुमार ॥
चपा बार उघाडियो, चालणी काढ्यो नीर ।
सती सुभद्रा यश थयो, शीले सुर गिरि धीर ॥
तप करि काया सोखवी, सरस-निरस आहार ।
वीर जिणद वखाणियो, ते धन्नो अणगार ॥
अनित्य भावना भावता, धरता निर्मल ध्यान ।
भरत आरीसा-भवन मे, पाम्यो केवल ज्ञान ॥
श्री जिनधर्म सुरतरु समो, जेहनी शीतल छाह ।
"समयसुदर" कहे सेवता, मुक्ति तणा फल पाह ॥

—महोपाध्याय समयसुदरजी म



वीरा म्हारा गज थकी उतरो, गज चढया केवल न होसी रे ॥
राज तणा अति लोभिया, भरत वाहूबलि जूझै रे ।
मूठ उपाडी मारवा, वाहूबलि प्रतिबूझे रे ॥

बाधव गज थी ऊतरो, ब्राह्मी-सुदरी भासे रे।
ऋषभ जिनेश्वर मोकली, बाहूबलि तुम पासे रे ।।

लोच करी सजम लीयो, आयो वलि अभिमानो रे।
लघु बाधव वादूँ नही, काउसग्ग रह्यो शुभ ध्यानो रे ।।

वरस सीम काउसग्ग रह्यो, बेलडिए बींटाणो रे।
पखी माळा माडिया, शीत-तावड सोखाणो रे ।।

साधवी वचन सुणी करी, चमक्यो चित्त विचारो रे।
हय गय रथ सवि परिहरचा, पिण चढचो हूँ अहकारो रे ।।
वैरागी मन ने वाळीयो, मूक्यो निज अभिमानो रे।
चरण उपाडचो वादवा, पाम्यो केवल ज्ञानो रे ।।

पहुता केवलि परषदा, बाहूबलि ऋषिराया रे।
अजर अमर पदवी लही, "समयसुदर" वादे पाया रे ।।

–महोपाध्याय समयसुदरजी म




(तर्ज प्रभाती)

आतम ! तू तो शुद्ध उपयोगी, क्यो पर छिद्र निहालत है ।।

पर अवगुण सरसव-कण जितरो, मेरु जेम दिखालत है ।
अवर्ण बहुत भर्यो वपु तेरे, सो तू नाहि सभालत है ।।

बाहर क्रिया दिखावत बहुरी, अतर शुद्ध नहि पालत है ।
देखे दोष अनेक और के, आप एक नही टालत है ।।

पर निदा कर शोभा अपनी, जन-मन शका डालत है ।
प्रेम के फद बध मे फसकर, रतन कीच मे रालत है ।।

केलब कपट करण शुद्ध आतम, वाहर देह पखालत है ।
भीतर मैल मिटचा विन भोला, वाहर केम उजालत है… ।
धन्य मुनि श्रावक समदृष्टि, अत शल्य निकालत है ।
'सूर्यमल्ल' कहे आतम-निंदा, भव-भव पाप प्रजालत है ॥

—स्वामी सूर्यमल्लजी म




(तर्ज मैं जाती हूँ गिरनार )

तुम खूब करो धर्मध्यान, पर्यूषण आये पर्यूषण आये ।
धरो मती परमाद, प्रभु फुमराये ॥

दान शील तप भाव, क्षमा तुम करियो ।
कठिन वचन मुख बोल, काहू मत लरियो ।
हुओ किसी से वैर, देर विन खामो ।
रखो न दुश्मन-भाव, गुणी शिर नामो ।
रखो न मन अहकार, धर्म जो पायो ।
जो रखो मन अहकार, तो धर्म गमायो ।
मुनिवर केरो सेव, करो मन भाये धरो मती ॥

केई अत समय कहे तात, बात पुत्रा ने ।
अमुक से जावज्जीव, न बोलो (कोई) टाने ।
रखजो गाढा वैर, कहूँ तूं माने ।
मरणे-परणे न रखो रीत, सपूत गिणु थाने ।
जो रखोला कछु व्यवहार, तो (हूलो) दानगिरी थारो ।
लीजो इनसे वैर, वचन सुनो म्हारो ।
दीजो छोरा ने सीख, लीक ए राखे ।

कोई उत्तम पुनवत जीव, धर्म कूं लाखे।
करे सू स पचखाण, सारा ने खमाये ' धरो मती ॥

करो कुशील का त्याग, रात्रि मत खावो।
रखो हरी का नेम, और मत न्हावो।
रात्रि-भोजन दोष, ज्ञानी कह्यो मोटो।
द्रव्ये भावे दोय, इसी मे टोटो।
व्रत जो होय मलीन, फेर उजवालो।
पग-पग रखो उपयोग, हिंसा को टालो।
एक देऊ तुम को सीख, हीये मे राखो।
कोई भूल-चूक पर-निंद, करी मत भाखो।
न देवो हूकारो भूल, न सुनियो काने।
एह दीवी तुम कु सीख, चौडे नही छाने।
तो होगा कारज सिद्ध, सदा मन भाये धरो मती ॥

तुम करो सामायिक शुद्ध, और पडिकमणो।
सम्यग्दर्शन - ज्ञान, चारित्र मे रमणो।
जिन-धर्म कू जानो सार, आतम कू दमणो।
गुणो नी श्री नवकार, छूटे तेरो भमणो।
सुनियो नित व्याख्यान, अज्ञान कूं वमणो।
कठिन वचन सुनि कान, सुधे दिल खमणो।
"मुनि राम" कहे जिनराज, तणो लो शरणो।
और कारज कू छोड, धरम है करणो।
तातें तेरा जन्म, मरण मिट जाये ' धरो मती ॥

—पूज्य श्री रामचद्रजी म. सा.



(तर्ज प्रभाती)

रे चेतन ! पोते तू पापी, पर ना छिद्र चितारे क्यू ।
निरमल होय कर्म-कर्दम सू, निज गुण अबु नितारे तू ।।
सम्यग्दृष्टि नाम धरावे, सेवे पाप अठारे तू ।
नरक-निगोद थकी किम छूटे, जो पर हियो न ठारे तू ।।
जिम-तिम करने शोभा अपणी, या जग माहि दिखावे तू ।
प्रकट कहाय धर्म को धोरी, अतर भरयो विकारे तू ।।
परमेश्वर साखी घट-घट को, जा की शरम न धारे तू ।
कुभीपाक नरक मे पडसी, अतर सल न निवारे तू ।।
पर निदा अघ पिड भरीजे, आगम साख सभारे तू ।
"विनयचद" कर आतम-निंदा, भव-भव दुष्कृत टारे तू ।।

—श्रावक विनयचद जी



इण काल रो भरोसो भाईरे को नही, किण विरिया माहे आवे रे।
बाल-जवान गिणे नही, ओ सर्व भणी गटकावे रे ।।
बाप-दादो बैठो रहे, पोतो उठ चल जावे रे ।
तो पिण बेठा जीव ने, धर्म री बात न सुहावे रे ।।
महल-मदिर अने मालिया, नदी य निवाण ने नालो रे ।
स्वर्ग-मृत्यु-पाताल मे, कठे न छोडे कालो रे ।।

घर नायक जाणी करी, रक्षा करी मन गमती रे।
काल अचानक ले चल्यो, चोक्या रह गई झिलती रे ॥

रोगी उपचारण कारणे, वेद विचक्षण आवे रे।
रोगी ने ताजो करे, अपणी खबर न पावे रे ॥

सुन्दर जोडी सारखी, मनहर महल रसालो रे।
पोढ्या ढोल्या पे प्रेम सु, आय पहुचे कालो रे ॥

राज करे रलियावणो, इद्र अनूपम दीसे रे।
वैरी पकड पछाडियो, टाग पकड ने घीसे रे ॥

वल्लभ बालक देखने, माडी मोटी आसो रे।
पलक माही परभव गयो, रह गयो आप निराशो रे ॥

नार निरखने परणियो, अप्सरा रे उणिहारे रे।
सूल उठने चल दियो, ऊभी हेला पाडे रे ॥

नटवो चढियो नाचवा, दाम लेवण रो कामी रे।
पग छिटकी पडियो तले, ऐसा काल अलामी रे ॥

चेजारे चित्त चूप सू, करी इमारत मोटी रे।
जीमण उतरतो वो पड्यो, खाय न सकियो रोटी रे ॥

सुर-नर-इन्दर-किन्नरा, कोई न रहे निशका रे।
मुनिवर काल ने जीतिया, जे दिया मुगत मे डका रे ॥

किशनगढ मे सडसठे, आया सेखे कालो रे।
"रतनचद" कहे भवियण, कीजे धर्म रसालो रे ॥

—पूज्य श्री रतनचद्र जी म



(तर्ज सेवो सिद्ध सदा जयकार" )

भज मन भक्ति-युक्त भगवान्, भरोसा क्या जिंदगानी का ।।

चचल अमल कमल दल ऊपर, ज्यो कण पानी का ।
जान तरल त्यो तन क्षण-भगुर, जग मे प्राणी का ' ।।

शरद जलद बुद-बुद सम जाहिर, जोर जवानी का ।
मत कर गर्व गुमान मान कहना गुरु ज्ञानी का ।।

था जग मे कहो कौन दैत्य दस-मुख की सानी का ।
बता पता है कहाँ उसी, रावण अभिमानी का" ।।

उदय अस्त लौ राज हुआ था, पति इद्राणी का ।
बना तदपि रहा लोभ तोय हा, कोडी काणी का ' ।।

है दुर्गति-दातार प्रेम, दूजी दिल जानी का ।
को नही पाया क्लेश प्रेम कर, त्रिया विरानी का ।।

क्या विश्वास श्वास का पुनि, दुनिया फानी का ।
ले ले सबल सग नही घर, आगे नानी का ।।

जयपुर का श्री सघ रसिक है, श्री जिनवाणी का ।
"माधवमुनि" कहे कथन मान मन, समति सयानी का " ।।

—श्री माधवमनि जी म



(तर्ज रग दे रग दे रे रगरेजा )

तज दे-तज दे रे पुण्यवता, भोजन आधो रैन को रे ।।

म्हाना जीव नजर नहिं आवे, जो कोई लालटेन लई आवे ।
उसमे पड-पड़ प्राण गमावे, भागो मास तणो लग जावे ।
सद्गुरु समझावे हरबार, मान ले उत्तम वैण को रे ॥

काग कपोत पछी कहलावे, वे भी रात चुगण नहिं जावे ।
तब फिर मानव कैसे खावे, द्रव्य रोग पाप है भावे ।
उनको रुचै नही हरगिज जो, चाहे अपनी चैन को रे ॥

जैनी बाजो आप जनाब, रात्रि खाणो निपट खराब ।
तजिया दोनो भव मे लाभ, जम को देणो पडे जवाब ।
उपदेश लीजो दिल मे धार, झेलायो मारग जैन को रे ॥

वैष्णव मत मे फेर बयान, देखो मार्कण्डेय पुराण ।
अन-जल को दी क्या उपमान, भाखे "मगनमुनि" हित आण ।
मानो मरजी हो तो, म्हारो, फर्ज है शिक्षा देन को रे ॥

—स्व स्वामी श्री मगनमलजी म. सा




(तर्ज रग दे रग दे रे रगरेजा )

तज दे तज दे रे गुणवता, सग पराई बैर को रे ॥

देखत चित को लेवे चोर ।
हरती वीर्य करे कमजोर ।
परभव नरक बिना नहिं ठोर ।
भुगते दुख-दारुण घनघोर, खरो यह काटो खैर को रे ॥

बुरो यो बदनामी को मूल ।
पड गई कितनो के सिर धूल ।

फिट्-फिट् बाजे फेर फिजूल ।
कुण सुख पायो कह्यो न जाय, जगायो सूते शेर को रे ॥
जिनकी छाया तक नही छीवे ।
उनकी काय फरसना की वे ।
चपत चतुराई कर दी वे ।
दिल मे चचलता दिन-रात, रहे जिम समदर-लहर को रे ॥
कीचक आदि प्राण गमाया ।
खत्ता घणा खलक मे खाया ।
देखो दशकधर दुख पाया ।
म्हारो मान कह्यो मतिवत, पिये मत प्यालो जहर को रे ॥
राखो शील-रत्न सभाल ।
मिलसी वाछित मगल माल ।
जोडी "मगनमुनि" आ ढाल ।
रची बियासी को है साल, चौमासो अहिपुर शहर को रे ॥

—स्व. स्वामी श्री मगनमलजी म सा




(तर्ज पनजी मू डे बोल)

ले सग खरची रे, परभव की खरची लीधा सरसी रे ॥

कूड़-कपट कर धन जो कमाई, जोड़ जमी मे धरसी रे ।
सुदर महल बाग ने छोड़ी, जाणो पड़सी रे ॥
आगे घघो पाछे घघो, घघो कर-कर मरसी रे ।
धरम सुकृत नाय करे परभव काई करसी रे ॥

राजा वकील वेरिस्टर से कर, मोहबत तू सग फिरसी रे ।
कौन छुडावे काल आय जब, घेटी पकडसी रे ।।

पाच कोस गामातर खातिर, खरची लेई निकलसी रे ।
नया शहर है दूर नही, मनियाडर मिलसी रे ।।

यौवन की थने छाक चढी बूढापा आया उतरसी रे ।
इस तन की तो होसी खाक कहा तक निरखसी रे ।।

घर की नारी हाडी फोड ने, पाछी घर मे वरसी रे ।
मसाण-भूमि मे छोड थने फिर, कुटुम्ब विछडसी रे ।।

लख चौरासी की घाटी करडी, कैसे पार उतरसी रे ।
रत्ती सीख नही लागे थारी, छाती बजर-सी रे ।।

साल गुण्यासी हातोद मे जिन-वाणी जोर से वरसी रे ।
गुरु-प्रसादे "चौथमल्ल" कहे, किया धर्म सुधरसी रे ।।

—जैन दिवाकर श्री चौथमलजी म




उठ भोर भई टुक जाग सही, भज वीर प्रभु भज वीर प्रभु ।
अब नीद-अविद्या त्याग सही, भज वीर प्रभु भज वीर प्रभु ।।

जग जाग उठा तू सोता है, अनमोल समय यह खोता है ।
तू काहे प्रमादी होता है, भज वीर प्रभु भज वीर प्रभु ।।

यह समय नही है सोने का, है वक्त पाप-मल धोने का ।
अरु सावधान चित्त होने का, भज वीर प्रभु भज वीर प्रभु ।।

तू कौन कहा से आया है, अब गमन कहा मन भाया है ।
टुक सोच यह अवसर आया है, भज वीर प्रभु भज वीर प्रभु ।।

रे चेतन चतुर हिसाव लगा, क्या खाया-खरचा लाभ हुआ ।
निज ज्ञान जमा तू सभाल लिया, भज वीर प्रभु भज वीर प्रभु·····।।
गति चार चौरासी लाख रुला,यह कठिन-कठिन शिव-राह मिला ।
अव भूल कुमार्ग विषे मत जा, भज वीर प्रभु भज वीर प्रभु ·।।



(तर्ज फागण)

साधु जैन का·· मुखडा रे ऊपर मुखपति बाधे रे ।।
पाच महाव्रत पाले मुनिवर, टाले दोषण सारा रे ।
सब जीवा ने साताकारी, सो गुरु म्हारा रे ।।

सीयाळा मे सीयां मरे पण, धूणी नही धुकावे रे ।
कारण अग्नि देवता ने, नही सतावे रे·· ·।।

उन्हाळा मे वीजणा से, वायरो नही खावे रे ।
वायुकाय का जीव वळे, माछर मर जावे रे ।।

हेठे तो आकाश ऊपर, पवन ऊपरे पानी रे ।
पानी रे ऊपर है पृथ्वी, साची मानी रे· ।।

तुलसी के नही फेरा खावे, पत्तो पिण नही तोडे रे ।
गौ वचन मे पडिया पीछे, अन-जल छोडे रे ।।

रात पड्या अन-जल रो खेरो, मूं डा मे नही नाखे रे ।
सूई जितरो ही पिण धातु, रात न राखे रे· ।।

लीलोती रे भेला साधु, भूल कदे नही होवे रे ।
विपया के वश होय नार के, सामो न जोवे रे · ।।

भाग - धतूरा गाजा रे तो, नेडा ही नही जावे रे ।
तन्दूरा परमुख कोई बाजा, नही बजावे रे ॥

पहर रात गया के पीछे, ध्यान वा शयन लगावे रे ।
पिरण नही गाय - बजाय के वे, रात जगावे रे ॥

पग उभराणे चाले किंचित, करडावरण नही करता रे ।
पर - उपकार के कारणे, दुनिया मे फिरता रे ॥

हाथी - घोडा - रेल - मोटर की, नही करे असवारी रे ।
दूर - दूर देशावर देखे, पाय - विहारी रे ॥

बोली तो नही बोले ऐसी, खटके जैसी खारी रे ।
अमृत बोली बोल माणे, मोज मजा री रे ॥

गृहस्थ रे घर नेतियोडा, जीमरण ने नही जावे रे ।
लूखी - सूखी लाय ने, थानक मे खावे रे ॥

होली-चौमासो नानरणा मे, दोय ठारणा सु आया रे ।
नाथ-शिष्य 'चौथू' पचाराव, स्तवन बनाया रे ॥

—स्वामी श्री चौथमलजी म सा




( तर्ज ख्याल )

धर्म ध्यान करोनी, आया पजूसरण भरिया भादवे ॥

पर्व पर्यू षरण आविया सरे, खूब करो धर्मध्यान ।
आठ दिवस लग शील ज पालो, देवो सुपात्र दान, जी ॥

लीलोती नही खानी प्यारे, निशि भोजन परिहार ।
रगडो-झगडो न करनो किसी से,रहनो शुद्ध आचार, जी ॥

बारह महीना माय ने सरे, हुई जो किन से रार।
क्षमा करीने तास खमावो, ज्यू उतरो भव-पार, जी ।।

श्रावक नी करनी जो प्यारे, करनी करो कबूल।
निंदा-विकथा लारे नाखो, पनरे घोबा धूल, जी ।।

सीरो पुडिया और खडिया, घाया पाच पकवान।
लपटा सु जो नीचे उतरिया, तो परमेश्वर-आन, जी ।।

स्टेशन पर यह रेल खडी है, टुगर-टुगर क्या जोवो।
लेना टिकट हुवे सो लीजो, भरी नीद क्यो सोवो, जी ।।

इकोतर भादव वदी बारस, शहर सादडी आया।
स्वामी श्री नथमाल मुनि-शिष्य, 'चौथू' है सुख पाया, जी ।।

—स्वामी श्री चौथमल्लजी म



(तर्ज ख्याल की)

करजो भवि प्राणी, नित-नित सामायिक सुधर्या भाव सू ।।

दोय करण अरु तीन जोग री, वीर सामायिक भाखी।
समता भाव सामायिक कहिजे, सूत्र आवश्यक साखी हो ।।

द्रव्य क्षेत्र अरु काल भाव का, गुरु-मुख निर्णय कीजे।
द्रव्य शुद्ध जब होय सामायिक, तीन चीज गह लीजे हो ।।

भव्य द्रव्य, त्रसनालि क्षेत्र है, कालऽद्धपुग्गल ऊन।
भाव क्षयोपशम जानिये सरे, भाव सामायिक तून हो ।।

अतिचार पण सामायिक रा, टाले कोई पुनवान।
दोष बत्तीस टाल, फिर टाले, विकथा चार प्रमान हो ।।

श्रावक का बारह वरता मे, नवमो व्रत है एह।
"चौथमल्ल" ने ज्ञान दियो यह, गुरु नथमल गुण-गेह हो ॥

—श्रुताचार्य स्व स्वामी श्री चौथमल जी म



(तर्ज मेरे मा-वाप ने रे )

मुक्ति ना मिले रे, सम्यग्ज्ञान - क्रिया बिन भोला ॥
काशी जाओ, मथुरा जाओ, चाहे जाओ गगा।
खाक लगाओ, भगवा पहनो, चाहे पहनो अगा ॥

चाहे लुचन करलो चाहे, जटा बढालो जगा।
चाहे पैदल फिरलो चाहे, करो सवारी सगा ॥

चाहे धोला वस्त्र पहनलो, चाहे पहनो रगा।
चाहे (कर) लोह-कडा पहनलो, चाहे रखलो कगा ॥

चाहे एक लगोट लगालो, चाहे रहलो नगा ।
सम्यग्ज्ञान-चरण बिन चेतन, चित नही होवे चगा ॥
दोनो मिलकर गाव पहुचगा, अघा और अपगा।
ज्ञान अपग है किरिया आधी, शिवपुर शहर सुरगा ॥

भाव ज्ञान अरु शुद्ध क्रिया को, नमिये नित उतमगा।
स्वामी नाथ ने "चौथमुनि" का, सहज किया सुढगा ॥

—स्वामी श्री चौथमलजी म सा



पइसो प्यारो रे दुनिया ने लागे मोहनगारो रे ।।
पइसा से नर प्यारो लागे, ज्यो काजर से कारो रे ।
अजब चीज दुनिया मे पइसो, कहे जग सारो रे ।।
पइसा खातर परमेश्वर की, सो-सो सोगन खावे रे ।
प्राण-प्यारी ने छोड पुरुष परदेशा जावे रे ।।
पइसा से दुनिया दे आदर, आगे आप पधारो रे ।
निर्धन ऊभो टुग-मुग जोवे, लागे खारो रे ।।
पइसा आगे पतो न लागे, जो परमेश्वर आवे रे ।
महादेव ने पार्वती आ, बाहर कढावे रे ।।
काणा-खोडा-लूला-बोळा ने, ओ पइसो परणावे रे ।
निर्धन जग मे छैल-भवर पिण, नार न पावे रे ।।
मात-पिता पइसा बिन बोले, है बेटो दुखदाई रे ।
बिन पइसा थी बेनड बोले, ओ काई भाई रे ।।
बिन पइसा थी पडो धेड मे, बोले सगी लुगाई रे ।
सासु-सुसरा बोले मिलियो, बुरो जमाई रे ।।
मुरदा ने पिण कोइय न बाळे, काग-कुता मिल खावे रे ।
साव सगो भाई पइसा बिन, नही बतलावे रे ।।
तालाब पाणी रो सीर घर मे, आता भावज पाले रे ।
तरकारी नही घाले बोले, आइजे काले रे ।।
पइसा ने जो धूल बराबर, समझे सो नर ज्ञानी रे ।
"चौथमल्ल" नथमाल-शिष्य कहे, सुनो भवि प्राणी रे ।।
उगणीसे की साल अस्सी मे, गाव विसलपुर माई रे ।
पौष वदि द्वितीया के दिवसे, जोड सुनाई रे ।।

—स्वामी श्री चौथमलजी म. सा.




(तर्ज माता सीता की गोदी मे )

प्यारा दे सतगुरु उपदेश, सुनो चित लाय के रे।
मत ना हारो नर-अवतार, अमोलक पाय के रे॥

पूंजी साथ पुण्य की लाया
मिल गया मिनख-जनम मन-चाया
आर्य देश उत्तम-कुल पाया
भाया! भजले तू भगवान, सदा चित चाय के रे ॥

तन-धन-जोबन थिर नही थारो
है जग सगलो ही हटवारो
साचो नही है सुख सपना रो
थारो उर-अंधियारो मेट, हिये हरषाय के रे ॥

दान-शील-तप भाव आराधो
अब तो आतम-कारज साधो
कोई पाप-करम मत वाधो
ले लो परभव-खरची खूब, साथ कमाय के रे ॥

छिन्नू साल पीपाड मे आया
सेखे काल जेठ मे भाया
धर्मध्यान किया मन-चाया
"रावत" रचि है चवदस सुद मे, सुनाई गाय के रे ॥

—स्व. स्वामी श्री रावतमल जी म सा.




(तर्ज म्हारा छैल-भवर रो कागतियो ' )

म्हारा भाग्य-उदय सूं आज म्हने, मिल गये गुरु ज्ञानी रे ।
सारा पाप-करम कमजोर हुआ, प्रगटी पुनवानी रे ॥

लाख चौरासी भमता-भमता, काल अनत गमायो रे ।
सुर-तरु जैसे सतगुरु जी को, दुर्लभ दर्शन पायो रे
हो गई मनमानी रे ॥

सुत दारा सज्जन सुख सारा, वार अनती मिलिया रे ।
जनम-मरण और दु ख जीवा रा, किण सु भी नही टलिया रे'
हुई उलटी हानी रे ॥

एक वचन सतगुरु को सुनकर, निहचै नियम निभावे रे ।
भगवत भाखी शास्त्र है साखी, नही नरक मे जावे रे
जाहिर जिनवाणी रे ॥

लाख सूरज ऊगा पिण हिय को, मिटे नही अधारो रे ।
गुरु-रवि ज्ञान-किरण-वच विकस्या,उर मे होय उजारो रे
है उत्तम प्राणी रे ॥

पाहन लोह तिरे जल माहि, जहाज माय धर देवे रे ।
ऐसे भव-सिधु तर जावे, सुगुरु-चरण जो सेवे रे
सदेह मत आणी रे ॥

निन्याणु की साल नगीने, (प्रथम) जेठ शुक्ल मन चायो रे ।
मगनमुनि महाराज-प्रसादे, "रावत" तवन बनायो रे
ज्यो गुरु-मुख जाणी रे ॥

—स्वामी श्री रावतमल जी म. सा

## १९

श्रागे जाणो चेतनिया ! साथे, खरची ले लीज्यो ।
खरची लिया पहला ही मनडो, वश मे कर लीज्यो ॥

साथ चाले धरम इण से, प्रीत धर लीज्यो ।
शुभ कर्म कमाई चेतन, पैली कर लीज्यो ॥

श्रातम-शुद्धि रे खातिर थे तो, तपस्या कर लीज्यो ।
थें तो क्षमा करी ने माया, मद ने हर लीज्यो ॥

पायो मानव-भव ओ रुडो, म्हारी सुन लीज्यो ।
शुद्ध करणी करवा मे चेतन ! देरी मत कीज्यो ॥

शिक्षा "नाथुमुनि" री हिरदा, माहे धर लीज्यो ।
प्रभु-भक्ति करी ने मुक्ति, बेगी वर लीज्यो ॥

–स्व श्री नाथूलाल जी म

## २०

(तर्ज जब तुम्ही चले परदेश )

अरे मित्र ! ले मान, कथन यह जान
तू सत्य हमारा बिन मतलब कोई न प्यारा ॥

वह पुत्र पिता को भाता है, जो द्रव्य कमाकर लाता है ।
नहिं तर लगने लगता वो ही खारा ॥

जो बहन को देता भाई है, वह मीठा लगे सदा ही है।
नहि तर कहलाता है वही ठगारा ॥

वह पति पत्नी को प्यारा है, जो जीवन-सूत्र सहारा है।
वरना होवे रायप्रदेशी दारा ॥

यो समझो सज्जन तुम सारा, "मुनि जीत" कहे है हितकारा।
छोडो जग-जजाल होवे निस्तारा ॥

—आचार्य प्रवर श्री जीतमल जी म. सा




(तर्ज ये दो दीवाने दिल के )

जग मे सभी चल-चल है, लगा बैठा क्यो दिल है।
बना क्यो, बना क्यो, बना क्यो अनजान ॥

आशा है तेरी देखो, धन को कमाऊँ।
कोटीश्वरो मे मेरा, नाम धराऊँ।
बनू मैं जग का राजा, करू जो मन मे आ जा बना क्यो " ॥

उलझा है तेरा तन-मन, भोगो का प्यासा।
भरा सरोवर देखे, लग जाये आशा।
चला है बन-ठन के, दुल्हा-सा देखो बन के बना क्यो ॥

प्यारी यह काया-माया, सग मे न जाये।
"जीतमुनि" कहे तुझे, धर्म सग आये।
शिक्षा यह मन मे धरके, बनो पथिक शिवपुर के बना क्यो ' ॥

—आचार्य प्रवर श्री जीतमल जी म सा.

## २२

(तर्ज उड-उड रे, उड-उड रे )

सुन-सुन रे सुन-सुन रे सुन-सुन रे मेरे भोगी भ्रमर मन !
मोह त्याग दे सुख पासी मोह त्याग दे सुख पासी ।।

कमल की कलिया खिली हजारा ।
देख - देख बन मत मतवारा ।
प्यार किया तो बध जासी मोह त्याग दे सुख पासी ।।

स्वार्थ - प्यार का तार जुडा है ।
बधा हुआ तू इसमे पडा है ।
लगी काटले गल-फासी मोह त्याग दे सुख पासी ।।

ममता का तू मारा - मारा ।
चला बावला जीवन हारा ।
पाप लगा जो सग आसी मोह त्याग दे सुख पासी ।।

मात - पिता - सुत - बाधव - नारी ।
मतलब की है दुनिया सारी ।
सोच-समझ रे बनवासी मोह त्याग दे सुख पासी ।।

मोह-त्याग की कठिन तपस्या ।
अब सुलझाले यही समस्या ।
परम-ज्योति मे रम जासी मोह त्याग दे सुख पासी ।।

अत समय मे जाना अकेला ।
झूठा सारा जगत - झमेला ।
'जीत' मुनि-पन सुख-राशि मोह त्याग दे सुख पासी ।।

—आ प्र श्री जीतमल्ल जी म. सा

**२३**

श्रावक के भाई, नियम सुखदाई, जिन जी बताये होऽऽऽ ।।

सचित्त वस्तु की कर मर्यादा, द्रव्य विगय की और ।
पाद-त्राण तवोल वस्त्र को, करके सीमित और ।
ममता हटाये, आत्मा सुख पाये, जिन जी बताये हो " ।।

पुष्पादिक अरु वाहन का भी, शयन विलेपन का भी ।
कर परिमाण कुशील का प्यारे, और दिग्गमन का भी ।
आस्रव घटाये, सवर वढाये, जिन जी वताये हो " ।।

देश स्नान और सर्व स्नान का, फिर भोजन-परिमाण ।
चितन करते प्रात चतुर्दश, श्रावक जो हो सुजान ।
नियम निभाये, प्रतिदिन का ये, जिन जी बताये हो " ।।

विक्रम सवत दो सहस्र और, उगणीसे की साल ।
"जीतमुनि" कहे धमधा आये, फाल्गुन मास मे चाल ।
तीज सोम सा ये, चद्रगुरु राये, जिन जी वताये हो ।।

—आचार्य प्रवर श्री जीतमलजी म. सा.

**२४**

(तर्ज मेरी छोटी-सी है नाव )

पर्व पर्युषण सार, आये देखो नर-नार, करो धर्म का प्रसार
आओ यहाँ रस घोल के, दिल खोल के' ।।

मिथ्या मोह के भ्रम को भगादो, सोये अतर को आप जगादो ।
देव-गरु-धर्माचार, तत्त्व तीनो ये विचार, करो धर्म का प्रसार '।।

लगे दोषों का शुद्धीकरण हो, व्रतो-त्यागो का दृढीकरण हो ।
यही आत्मा का सधार,शुध सम्यक्त्व को धार,करो धर्म का प्रसार ।

दया तपस्या का ठाट लगादो, आत्मिक ज्ञान की ज्योति जगादो ।
आये नर अवतार, लाभ लीजिये अपार, करो धर्म का प्रसार ॥

रात्रिभोजन का त्याग तुम कीजिये, खेल खेलना भी छोड दीजिये ।
निंदा-विकथा निवार,पर-स्त्री का परिहार,करो धर्म का प्रसार ॥

नही मुह से गाली उचरना, सदा शाति से दिल को भरना ।
झूठ-क्लेश को विसार,मीठे बोलो रसधार,करो धर्म का प्रसार ॥

दया पौषध सामायिक व्रत ले, चौविहार ब्रह्मचर्य धरले ।
डाल अच्छे सस्कार, भर जीवन-भडार, करो धर्म का प्रसार ॥

एक धर्म ही साथ मे चलेगा, सारा ठाट यही पे रहेगा ।
ज्ञानी कहे बारबार, सारा झूठा है ससार,करो धर्म का प्रसार ॥

तुम आठो दिवस श्रुत सुनना, कभी आलस-प्रमाद मत करना ।
कहे 'जीत' अनगार, गाव कुचेरा मझार,करो धर्म का प्रसार ॥

पर्युषण —आचार्यप्रवर श्री जीतमल जी म सा.

२५

(तर्ज : पछी बावरिया ' )

पर्व पर्युषण आये, कि जिन-गुन गा ले रे ।
समय वृथा नहिं जाये, कि लाभ उठाले रे ॥

ईर्ष्या कर क्यो दिल को जलाओ, मोद-भावना मन मे भाओ ।
निर्मल आत्मा बनाये, कि जिन-गुन गा ले रे ॥

पर की प्रशसा सुनकर फूलो, अपनी बडाई करना भूलो।
स्वात सदा सरसाये, कि जिन-गुन गा ले रे · ॥

बौद्धिक धन का आज दिवाला, पर की बुराई करके निकाला।
जरा हृदय समझाये, कि जिन-गुन गा ले रे · ॥

पर-गुन सुनना हमको न आवे, अपने मे फिर गुन न बढावे।
कैसी रीत चलाये, कि जिन-गुन गा ले रे ॥

सच्चे गुरु तो एक शरन है, नाना कुगुरु किये मरन है।
सत्य बोध जो पाये, कि जिन-गुन गा ले रे ॥

सफल बनाना जो है जीवन, क्षमायाचना करना शुध मन।
"जीतमुनि" समझाये, कि जिन-गुन गा ले रे ॥

पर्युषण —आचार्यप्रवर श्री जीतमल जी म सा

## २६

(तर्ज देख तेरे ससार की हालत )

चचल मन को, स्थिर कर प्राणी, कर ईश्वर का ध्यान
तेरे सफल बनेगे प्राण ·· ॥
मुश्किल से नर-जन्म मिला है, कर अपना कल्याण
तेरे सफल बनेगे प्राण ॥

अनत काल से है तू सोया, मोह-माया मे जीवन खोया।
सुकृत का तो बीज न बोया, लक्ष्मी के पीछे पड़ रोया।
समझ-समझ ले चेतन! अब तो, छोड बुरी यह बान ··तेरे ॥

समय-समय से आयु कटता, अजलि-सभृत जल ज्यो घटता।
दिन-दिन रूप-यौवन है हटता, फिर भी विषयो को ही रटता।
अगर होना है अमर तुझे तो, तज दे यह विष-पान तेरे · ॥

जीव-अजीव विभेद विचारी, मन की ममता तजकर सारी ।
कर्म-शत्रु को ले सहारी, अटल शाति का बन अधिकारी ।
'जीतमुनि' तब होगा तेरा, सिद्धिवास प्रस्थान तेरे ॥
दो सहस्र की साल अठारा, फाल्गुन सुद बारस रविवारा ।
वालाघाट नगर सुविशाला, धर्मध्यान का ठाट निराला ।
बने जहा के श्रावक सारे, सेवाभावी महान तेरे ॥

–आचार्यप्रवर श्री जीतमल जी म सा.



(तर्ज सच्चा भगत वन जाऊ )

जिनवर-पद-रज पाऊ सुख, अवर न चाहूँ कुछ भी ॥

तन-मन मेरा अर्पण करके ।
श्री-चरणो की शरण ले करके ।
अपने-पन को भुलाऊ . सुख ॥

अगर सामने लक्ष्मी आये ।
नाना रूप ले जो ललचाये ।
तो भी ना डिगने पाऊ .सुख ॥

सकट चाहे आये सताने ।
सीने पर सगीने ताने ।
जरा नही घबराऊ ...सुख ॥

मान-वडाई पद का प्रलोभन ।
उसमे भी नही उलझे मुझ मन ।
सेवा कर सुख पाऊ सुख ॥

निंदा कर क्यो जन्म गवाऊ।
तव भक्ति मे मन को लगाऊ।
निर्मल निज को बनाऊ सुख ॥

सवत दोय हजार सुवीसे।
नगर रायपुर वर्षावासे।
'जीत' करम शिव पाऊ सुख ॥

—आ प्र. श्री जीतमल जी म सा

२८

( तर्ज ख्याल )

विन त्याग-वरत रे, विरथा जावे है थारी जिन्दगी ॥

कुगुरु कुदेव कुधर्म री वाता, दिन-दिन वधती जावे।
गुरु निर्ग्रंथ देव अरिहत री, क्यो न आसता आवे जी ॥

छ काया रा आरभ माही, रुचिया-पचिया रेवो।
परिग्रह तृष्णा सात कुव्यसना, रसना रे वस वेवो जी ॥

पाप किया सू पाप लगे आ, सीधी सी है वात।
अव्रत सू भी समय-समय ह्वै, आस्रव को उत्पात जी ॥

पुद्गल-सुख सुरलोक तणा पण, क्रिया लगे नितमेव।
कत्लखाना वेश्याओ की भी, लगती रहे सदैव जी ॥

अव्रत-आस्रव वद हुआ सू, सवृत वाजे जीव।
खुला प्रमाद कषाय योग है, तो भी धरम री नीव जी ॥

देवाधिक वे मानव है जो, धारे व्रत अरु नेम।
प्रेम रखे प्राणा सू अधिको, वरते कुशल-क्षेम जी ॥

आरकोणम् सू विचरत - विचरत, काचिपुरम् मे आया ।
"श्रमणलाल" दो चार पैसठ ने, इसा भाव दरसाया जी ।।
—उपाध्यायप्रवर श्री लालचद जी म सा



(तर्ज व्याव बीदनी, विलखू मैं तो )

आज जावणो, काल जावणो, आखिर मे है जावणो ।
करियोडा करमा रो भाई, आगे है फल पावणो ।।

करे बिखेरो साझ-सवेरो, आगो-नेडो जावे है ।
अवेरणा मे समझे है नहि, नित का फद फैलावे है ।।
अरे भोळिया, गजब गोळिया, काई थने समझावणो ।।

मन रे माथे खाच-खाच ने, क्यू ओ बोझो लेवे है ।
झूठो ही लोगा ने सारो, क्यू थत्तोबो देवे है ।
जवाबदारी, दिवी विसारी, सीख काबू मे आवणो ।।

औरा ने हुशियार करे तू, खुद गैबू बणियोडो है ।
थारे माथे किता जणा रो, छल-ताणो तणियोडो है ।
कुण केडो है, कुण नेडो है, इण रो पतो लगावणो ।।

ओ भी करलू , वो भी करलू , सभी काम म्हे करलू ला ।
इण सू ले लू , उण सू ले लू , पाछा सभी चुका दू ला ।
घालमेल ने, छोड गेल ने, पडे न मगज पचावणो ।।

"श्रमणलाल" अब सरल होय कर,इण मन ने सुलझाले तू ।
हलको हुय ने मनसूबा सू , निज मे ध्यान लगाले तू ।
मन भी सरसे, जन भी हरसे, सगळे हरस-वधावणो ।।
—उ प्र. श्री लालचद जी म सा



(तर्ज म्हाने अबके बचाले )

तू तो अबके बचाले थारो जीव, फसण दे मत ना फद मे ।।

पुद्गल ऊभो पारधी रे, जाळ विषय री लेय ।
सावधान रहजे सदा रे, इण मे ही है थारो श्रेय ।।

प्यालो ले मद-मोहणी रो, ऊभो कलुष कलाळ ।
चुस्की तू लीजे मती रे, खाच लेवेला थारी खाल ।।

कुमति कुटिला कचणी रे, नखरा करे हजार ।
निज गुण-धन ने लूटने रे, तने काढेला दे पजार ।।

मिनखा-देही पायने रे, जो तू रह्यो गवार ।
पछताणो पडसी घणो रे, लागेला नही उपचार ।।

जैन धर्म मिलियो थने ज्यू, दुर्लभ अमर-विमान ।
निज नगरी मे पूग जा रे, जगत ठगा रो तज स्थान ।।

हिम्मत रख मत हारजे रे, कर्म-वैरी ने जीत ।
"श्रमणलाल" तज और सू तू, करले सुगुरु सू अब प्रीत ।।

—उ.प्र. श्री लालचद जी म.सा.



आज सुधरणो, शुरु करे तो, काल सुधर तू जायला ।
काल सुधर सू सोचेला तो, काल थने खा जायला ।।

आज करे सो हो जावेला, अबार अपणे हाथ है।
छूट गयो जो साथ समय को, बणनो पड़े अनाथ है।
काल दोय है, एक आवे ने, एक कदी नही आयला ॥

आज सुघरियां सभी जणा रो, जीव घणो सुख पावेला।
शिक्षक-दर्शक-गुरु-परिजन रा, हिय मे हर्ष न मावेला।
नही तो वे थारे कानी सू, नित का ही पछतायला ॥

काम सुधरणो चोखो ह्वै तो, आगे पर क्यू न्हाखे है।
दूजा रे घर मे क्यू छाने, आडो-टेढो झाखे है।
कोरा मनसूबा मे ही तू, रह जासी एबायला ॥

अरे! मान मन! म्हारो केणो, मानव अब तू बनजा रे।
शोषण छोड़ पूलवारी रो, दानवता सू हटजा रे।
थने मानसी, सारी दुनिया, जीवन मे सुख पायला ॥

"श्रमणलाल" है हाल हाथ मे, बाजी काम मे ले ले तू।
जीत हो जासी अपणी ऐसी, झटपट क्यू नही खेले तू।
निर्विकार बन, जावेला तो, परमानद उपजायला ॥

—उ. प्र. श्री लालचद जी म. सा.




( तर्ज ख्याल की )

सुणजो सब लोगां, पाणी अणछाण्यो कदै न वापरो ॥
जीव भर्या है एक बूद मे, ज्यारी गिणती नाय।
नदी-तलाब-निवाण माय ने, किम गठा बीडाय हो ? ॥

छोटा-मोटा केई जीवा ने, डर उपजै है थासू ।
वे जाणे ए धीवर आया, खावे-कमावे म्हांसू हो ।।

मिलसी गर कोई गोह-मगर तो, गह ऊडा ले जासी ।
जोर न चालेला वा आगे, टुकडा कर खा जासी हो ।।

कुण जाणे पेली आया वे, केडा मिनख-लुगाई ।
रोगी-सोगी तन-मन रा अणु, चिप जावे निज माई हो ।।

अपणो मैल फैले ज्यू जल मे, दूजा रो भी फैले ।
देह खेंच लेवे उण सब ने, भीतर-बाहर ले-ले हो ।।

गावा भी मत धोवो उण मे, घणो पाप है लागे ।
नाहक अपणा आलस सेती, वढे आगे सू आगे हो ।।

अणछाण्यो जल भूल न पीणो, मरे जीव अधिकाय ।
अपणा एक जीव रे खातिर, होवे घणा री घाय हो ।।

पाप लगे सो एक तरफ पण, वढे है रोग शरीर ।
केई अचानक मर जावे ने, केईक भुगते पीर हो ।।

वाळा निकळे ठोर-कुठोरा, हाथी - पगो हो जावे ।
दाव-उपाय कोई नही लागे, वेदक यू वतलावे हो ।।

राम-स्नेहिया ने देखो वे, कितरी वार छणावे ।
जैन मुनि काचा पाणी रे, नेडा ही नहि जावे हो ।।

करो त्याग काचा पाणी रो, पळे दया जीवा री ।
फरज म्हारो उपदेश देण रो, मानो तो मरजी थारी हो ।।

स्वामी चौथ गूं सुणियां जैसो, "श्रमणलाल" सुणायो ।
हलु-कर्मी तो हिरदै धारे, भवजल पार अणायो हो ।।

—उपाध्यायप्रवर लालचद जी म.सा



(तर्ज म्हारा छैल-भवर रो कागसियो )

इण जैन धरम मे तिरणे री, तरकीबा ताजी रे ।।

जगदरियो भरियो भव-जल सू, जीव झबोळा खावे रे ।
कुमति-सखी रे कपट-जाळ मे, फसियोडो दुख पावे रे .
हुय पाप रो माझी रे ।।
जिण कारण सू डील निपजियो, उण माहे मन जावे रे ।
पण सतगुरु री सीख सुणता, हियडो अति हरषावे रे
या वेळा साजी रे ।।
जीवादिक नव तत्त्वा रा तो, भिन्न-भिन्न भेद बताया रे ।
चित चचल ने थिर करणे रा, साधन घणा जताया रे
मन हो गयो राजी रे ।।
साधु-धरम की जहाज शिरोमणि, उण माहे कोई बेसे रे ।
ज्ञान-ध्यान की लहरा लेता, पहुचे जिय निज देशे रे
रहे सिद्ध विराजी रे ।।
उगणीसे अठाणू माह वद, बीज पुष्य-रवि आयो रे ।
गाव साडिये गुरु प्रसादे, "लाल" कहे सुखदायो रे
मैं जीती बाजी रे ।।

—उपाध्याय प्रवर श्री लालचद जी म सा



गौरी-गौरी देह पाई गौर करले ।
मैली-मैली आतमा का मैल हरले ।।

तेरे तन मे मन मे जुदाई क्यो, यह बीच मे खाई खुदाई क्यो ?
गुन चुन-चुन के उसमे तमाम भरले मैली-मैली ।।
तू जितना खाता-खिलाता है, सब मल ही बनता जाता है।
कुछ त्याग-वरत पचखाण करले मैली-मैली ।।
यदि सुकृत कुछ कर सकता है, जीवन सोना बन सकता है।
जाता अवसर जरा यह ध्यान करले मैली-मैली ।।
जब विदाई की बेला आयेगी, कोई चीज साथ नही जायेगी।
जितनी चाहे धरम की उमग भरले मैली-मैली ।।
तूं तारा बन कर आया है, और तेज सितारा लाया है।
"लाल" चाद-सा फैल के समद तरले मैली-मैली ।।

—उपाध्यायप्रवर श्री लालचद जी म सा.



(तर्ज पपैया, काहे मचावे )

पधारो.. पर्वों के अधिराज।
स्वागत करता समाज, पधारो ।।
बारह मास से आये हो तुम, भविक विकासन हेतु।
उजड़े आतम मे सद्गुण को, नित्य बसावन हेतु।
हर्ष है सबके मन मे आज पधारो ।।
आओ द्वेष-क्लेश मिटाओ, प्रेम बढाओ आप।
आत्मागण से दुर्गुण-मल को, आप मिटाओ साफ।
सजाया सर्व सुखो का साज पधारो ।।
आओ उन्नति-केतु फहराने, लाने सौख्य ललाम।
धर्म-रग मे "लाल" बनाके, करने को अभिराम।
दिलाओ मुक्ति-नगर का राज पधारो ।।

—उपाध्याय श्री लालचद जी म.सा




( तर्ज उठ भोर भई टुक जाग सही )

है शक्ति हमारे मे उसका, कहिं दुरुपयोग ना हो पाये ।
साधन हैं सब हित-साधन के, इनसे कही अहित न हो पाये ।।
है वस्तु यह जिस आत्मा की, कुछ उसको हम पल-पल परखें ।
भूले जो तो निश्चित ही वह, पद कृतघ्नता का पा जाये ।।
थे चित्त-सभूति श्रमरण उभय, साधन-सपन्न बली सम वे ।
एक आत्मबली एक देहबली, अतर निदान का रह जाये ।।
मिथ्यात्व-प्रबल आत्मा दुर्बल, सम्यक्त्व-प्रबल आत्मा है सबल ।
ब्रह्मदत्त-चित्त-मुनि-सी अनेक, घटनाए आगम मे आये ।।
हो शक्य उसे झट कर देना, शक्ति-व्याख्या सच्ची है यही ।
जो है अशक्य उसको करना, यह इच्छा ही मन क्यो लाए ।।
केवल बल बालक करता है, जो मिथ्यात्वी कहलाता है ।
जो हो विवेक बल-सह पडित, वह "श्रमरणलाल" कहला पाये ।

—उपाध्यायप्रवर श्री लालचदजी म. सा.




(तर्ज नगर कीर्तन )

पाले तो कोई, श्रावक धर्म सुखदाय ।
जनम-जनम के दु ख मिट जाते परम आनंद-पद पाय ।।
सबसे पहले श्रवरण करो तुम, वीतराग की वाणी को
बनो तटस्थ पर से फिर समझो, निज-सम सब ही प्राणी को

देवादिक की तत्त्वत्रयी को, व्यवहारी घर निश्चय से
दृढ सम्यक्त्वी बन के विचरो, जग-जगल मे निर्भय से
इससे ही तो आत्मा देखो, पापो से न लेपाय "पाले " ॥

पच अणुव्रत मूल गुणो को, आजीवन करके धारण
तीन गुणव्रत वीन हृदय मे, सीमित करिये भवतारण
शिक्षाव्रत की चतुष्टयी से, नित नवीनता सस्कारण
शक्ति हो तो ग्यारह प्रतिमा, धरो कर्म के निर्जारण
ऐसो का तो शासनपति भी, श्रीमुख यश सुनवाय " पाले" ॥

अपने कारण सतजनों को, दोष नही लगने पाये
तरण-तारणी नावाओ में, छेद कही नही पड़ जाये
अग अपन हैं पूर्ण सघ के, इसको भूल नही पायें
स्वधर्मी के लिए कही, कर्त्तव्य शेष नही रह जाये
इन सब बातों पर भी अपना,रखना ख्याल सवाय पाले" ॥

पद्रह कर्मादानो से कोइ, सामग्री नहि चयन करें
वृत्ति वही आजीविका के, साथ व्रतो का वहन करें
सीमित कर आरंभ घटायें, परिग्रह की ना वृद्धि करें
सत्ता के नहि भाव रहे पर, सेवा-हित मन सज्ज करें
ऐसे श्रावक सघ-शिरोमणि, अपना धर्म निभाय' पाले" ॥

निज पर को वे तारे श्रावक, देखो आगम अभ्यासे
पाचवें आरे उत्तम श्रावक, पढलो वे तो इतिहासे
धनपालादिक सुबुद्धि श्री, रणजीतसिह जी जयपुरिया
मानव तो थे रहे परतु, जैसे कोई सुरपुरिया
नौ दो उनहत्तर माटुगे, "श्रमणलाल" बतलाय "पाले " ।

—उपाध्यायप्रवर श्री लालचद जी म. सा.



( तर्ज सेवो सिद्ध सदा जयकार )

सज मन शक्तियुक्त कर त्याग, समझ विष विषय-विकारो को ।।

जीव-अजीव-मिश्र इन तीनो, शाब्दिक आरो को ।
देख, विवेक भूल मत, मन धर, मृग-मणिधारो को ।।
वरण पच को वर न रच पर, वर सस्कारो को ।
परिहर सग, पतग-रग लख, इन अगारों को ।।
गध उपरि तू अंध न बन, स्मर, भ्रमर-गुजारो को ।
सुरभि-दुरभि पर समता रखकर, हर हुकारो को ।।
तिक्तादिक रस विरस, विसर मत, सुख-दीवारो को ।
स्वच्छ-सलिल-सचारि-मच्छ, बिछुडे परिवारो को ।।
स्पर्शाकर्षण से हर्षित हो, शुद्ध विचारो को ।
क्यो छोडे पुनि क्यो दौडे तू, गज-सचारो को ।।
स्वय इद्र हो, अरे जीव ! तू, इद्रिय-चारो को ।
प्रमुख बना, दुख क्यो लेता, सुन, धार्मिक नारो को ।।
कामगुणात्मक ग्रामधर्म यह, इष्ट गवारो को ।
"श्रमणलाल" निर्विषयी भर निज-गुण-भडारो को ।।

—उपाध्यायप्रवर श्री लालचद जी म. सा.



(तर्ज जब तुम्ही चले परदेश)

अब छोडो आप कषाय, बुझाओ लाय, ओ सज्जन प्यारा ।
सब करलो हृदय सुधारा ।।

अति उच्च मिला मनु-जीवन है, पुण्यानुसारी भी यह धन है।
फिर क्यो तुम करते हो, नीत-विकारा सब करलो'' ॥
नही लोभ छुटे तो मत दो तुम, पर औरो का क्यो हडपो तुम।
तृष्णा से भाई करलो जरा किनारा 'सब करलो'' ॥
कई नेम-धर्म हैं टूट रहे, धर्मी को धर्मी लूट रहे।
यो छूट रहा सद्गुण का साथ हमारा सब करलो' ॥
गुरु चाँद से शीतल पाये है, कर्मों से जीत दिलाये हैं।
वन लाल वहाओ धर्मध्यान की धारा सब करलो'' ॥
शुभ पुण्य से अवसर पाया है, नरतन पारस सुखदाया है।
क्यो अब भी उठाओ हाय, लोह का भारा सब करलो ' ॥
सबको माफी की दो भिक्षा, सतो की यह ही है शिक्षा।
अब कायरता का कोई, लो न सहारा सब करलो '' ॥
ये दो हजार उन्नीस वरस, चौमासा चलता बहुत सरस।
है "अमणलाल" ने भाव, भजन मे ढारा "सब कर लो'' ॥

—उपाध्यायप्रवर श्री लालचद जी म सा.




( तर्ज ख्याल )

सुणजो भवि जीवा, मत दो किणने भी अतराय थे ॥
ज्ञान-ध्यान मे आडी देस्यो, अज्ञानी थे रेस्यो।
जनम-जनम लग ठोठ रेवोला, दोष प्रभु ने देस्यो रे' ।
गुरुदेवा रा दर्शन करता, जो देस्यो अंतराय।
आख्या सु कमजोर होवोला, शास्तर साफ सुनाय रे ॥

नौकर ने थे खाण-पीण रो, जो करस्यो इन्कार ।
भूखा मरता भटकोला थे, मगता ज्यू घर-द्वार रे ॥

नही करण दो धर्म-क्रिया थे, अटकावो जो रोडो ।
तो परभव मे पापी रेस्यो, जग मे सुख रो तोडो रे ॥

सामायिक-पडिकमणो-पौषो, करता करो मनाई ।
साव साफ आ बात सामने, नष्ट होवे पुन्याई रे ॥

दीक्षा री मशा वाला ने, जो भिडकास्यो भाई ।
गू गा बोळा गेला होकर, दुऽख पास्यो दिन-राई रे ॥

नही करण दे तपश्चरण जो, रहे भूख रा काचा ।
महामोहणी करम बधे, बिन,भुगत्या ह्वै नही आछा रे ॥

दान देवता अटकावे जो, मिले न मागी चीज ।
शील पालता भाजो पाड़े, होवे मरने हीज रे ॥

दो हजार बावीस आषाढी, वद एकम कुज वार ।
चाद किरण "मुनिलाल" पेरबुर, बोले सभा मझार रे ॥

—उपाध्यायप्रवर श्री लालचद जी म सा



( तर्ज विना रघुनाथ के देखे )

सबेरा हो गया है तो, अ-वेरा कर रहा क्यो तू ?
सु-वेला आ गई है तो, कु-वेला कर रहा क्यो तू ?

सुनहला सूर्य उग आया, सु-नहला ले स्मरण मे मन ।
सु-बह मे ले बहा निज को, बहाना कर रहा क्यो तू ॥

प्रभा तो खूब फैली है, जिनेश्वर के वचन-रवि की ।
मूद कर आँख अदर की, तिमिर मे फिर रहा क्यो तू ॥

समय प्रातः सुहाने मे, श्री अरिहत-सिद्ध-मुनिवर ।
और जिन-धर्म का शरणा, न दिल मे घर रहा क्यो तू ॥

क्षितिज मे पूर्व चमका है, चमकना सीखले तू भी ।
हटा अज्ञान का परदा, जगाता ज्ञान ना क्यो तू ॥

उदय और अस्त मे समता, तुम्हारे मे भी हो सकती ।
मगर परमात्म-वाणी पर, अश्रद्धा कर रहा क्यो तू ॥

श्रमण बन सिंह-सम गरजो, जैनशासन के इस वन मे ।
धुजा मिथ्यात्वि-गज-दल को, नही फिर घूमता क्यो तू ॥

"लाल" महावीर का है तो, धीर-गभीर बन करके ।
घोर ससार-सागर को, न झट से तैरता क्यो तू ॥

—उपाध्यायप्रवर श्री लालचद जी म. सा.




(तर्ज सेवो सिद्ध सदा जयकार)

पाया मानव-तन है तो फिर, क्यो नहिं भज लेता भगवान् ॥

ऐसा भव आगे भी मिला था, किंतु न की पहचान ।
जग-जगल मे भटक गया जो, था बिलकुल सुनसान ॥

नरक लोक मे गया जहा पर, भोगे दुख असमान ।
अब क्यो वैसे कर्म करे फिर, समझ अरे नादान ॥

देवलोक में बना देव जहाँ, रहा विषय-गलतान ।
खोकर पूंजी पुण्य-सुकृत की, पडा यहाँ फिर आन ॥
पशु की योनि कई तरह की, भुगती है बे-भान ।
अब तो पशुता छोड बावरे, बनजा विवेकवान ॥
गया समय अधिकाधिक पहले, जिस-जिस गति दरम्यान ।
वही गिनाया ज्ञानी-जन ने, करले मन मे ज्ञान ॥
सासारिक सुख-दुख का ताता, सुर-नारक इक तान ।
मध्यम है तिर्यंच-मनुज का, तोडो पा निर्वान ॥
पूज्य जीत "लाल" शुभ पारस, मुनि नूतन सहु ठान ।
दो हजार तीस पोह पूनम, उच्च नानणा स्थान ॥

—उपाध्यायप्रवर श्री लालचद जी म सा



( तर्ज सभा मे मेरा तू ही करेगा. . )

धरम से तेरी, कश्ती लगेगी किनारे ॥

धन तो सारा धरा रहेगा, तन अग्नि मे अत दहेगा ।
परिजन केवल पुकारे ॥
अक्ल काम कुछ ना आयेगी, शक्ल खूब ना रह पायेगी ।
करम करे क्यो करारे ॥
पतित पुरुष पावन बन जाए, दानव-मानव सब अपनाए ।
सुरवर शरण स्वीकारे ॥
पढले तू जितना भी चाहे, किंतु कठिन परभव की राहे ।
बडे-बडे जहाँ हारे ॥

"श्रमणलाल" सच्ची जिनवाणी, जो धारे वह उत्तम प्राणी।
पाएगे सुख सारे.... ॥

—उपाध्यायप्रवर श्री लालचद जी म सा.



ये आये पर्यु षण आज है, कैसा खुश-दिल यह जैन समाज है।
निज आतम बनाने परमातमा, देखो सारा सजाया साज है॥

आगम वचेगा' जी मे जचेगा, सम्यग्दर्शन लहरेगा।
सवर होगा पौषघ होगा, कर्म-रोग-औषध होगा।
कैसी छटा रही यह छाज है, सब पर्वों का यह अधिराज है' ॥

सामायिको की पचरगिया नित, व्याख्यान मे तुम सब करना।
स्वधर्मी भाई बाई जो आये, उनकी सेवा मे चित घरना।
फिर चौपाई की आवाज है, जिससे मिटती दिलो की दाज है ।

रात्रि को भोजन कोई न करना, लीलोती भी मत खाना।
प्रतिक्रमण मे पापो का विरमण, एकाग्र मन से कर जाना।
गुरुदेव रहे जो विराज है, भव-सागर तिराने की जहाज है ॥

वैर-विरोधो को है मिटाकर, क्षमा-याचना शुद्ध मन से।
आत्म-बोधन-हित जिन-स्तवन गा, समय बिताना अम्मन से।
फिर समाधान का काज है, पूछो विनय से मिलता राज है ॥

आठो दिवस तक ब्रह्मचर्य का, विधि से करना आराधन।
स्वास्थ्य-लाभ और मोक्ष-गमन का, सच्चा यही है एक साधन।
ये नाटक-सिनेमा के नाज हैं, नही बनना ऐसे कोई बाज है... ॥

बाजार पूरा बद ना रहे तो, व्यापार कुछ तुम मत करना ।
समय मिला है अनमोल हम को, शतरज चौपड से डरना ।
गुरुवर की कृपा सिरताज है, 'लाल' वीरो के नित रहे गाज है ।।

पर्युषण —उपाध्यायप्रवर श्री लालचद जी म सा



पर्व पर्युषण के, आत्म-पोषण के, दिवस ये आये हैं ।।

और दिनो मे तन-पोषण की, रचना खूब रचाई जी
मन के कहे मुताबिक हमने, बातें खूब बनाई जी
इद्रिय-विषयन मे, घूम उपवन मे, खूब हरसाये है ।।

खान-पान मे खुल्ली छोडी, हमने जीभ चटोरी जी
माल-ताल मे जी ललचाकर, कर दी चट्ट कचोरी जी
अश्लील बोलन मे,दिल के खोलन मे,हम न सकुचाये है ।।

देखा नाटक खेल-कूद औ, रग-विरगी दुनिया को
सिने नटी के फोटो द्वारा, भूल गये निज विनया को
दगो को देखन मे, प्रेमी को पेखन मे, हृदय बहलाये है ।।

बन पडा तब तक तो हमने, रखी नही कुछ बाकी जी
नेम-धर्म के करन-समय मे, हमने गलिया ताकी जी
करम-भोगन मे,विवश हो मन मे, अति हि दुख पाये है' ।।

इच्छा-पूर्वक यहा जो अब भी, धर्म क्रिया कुछ कर लेवे
तो सब कर्मों के बधन को, शीघ्र नष्ट हम कर देवे
चाद-सम चमके, प्रभुजी को नमके,"लालमुनि" गाये है ।।

पर्युषण —उपाध्यायप्रवर श्री लालचदजी म सा.



(तर्ज . पछी बावरिया'' ')

हीरा जन्म गवाये, दया बिन बावरिया ।।

कोमलता का भाव न मन मे ।
फिर क्या सुदरता से तन मे ।
जीवन विष बरसाये, दया बिन बावरिया ' ।।

दीन-दु खी को सेवा करले ।
पाप-कालिमा अपनी हरले ।
तिहुँ जग मगल गाये, दया बिन बावरिया ।।

धन-लक्ष्मी का गर्व न करना ।
आखिर सब को तजकर मरना ।
पर-हित क्यो न लुटाये, दया बिन बावरिया ।।

यह जीवन है एक कहानी ।
पाप-पुण्य है शेष निशानी ।
'अमर' सत्य समझाये, दया बिन बावरिया ।।

—उ अमरमुनि जी म.



सच्चा भगत बन जाऊ, भगवान् तुम्हारा अब मैं ।।

क्रोध निकट नही आने देऊ, शस्त्र अचूक क्षमा का लेऊ ।
दूर ही मार भगाऊ . भगवान् तुम्हारा अब मै ।।

सत गुणी जन जब मिल जावे मद-मत्सर नही मन मे आवे ।
सादर शीश झुकाऊ भगवान् तुम्हारा अब मैं ॥

सत्य-शख का नाद बजाके, उथल-पुथल की क्राति मचाके ।
सोया जगत जगाऊ भगवान् तुम्हारा अब मैं ॥

न्याय-मार्ग से मुख नही मोडू , स्वीकृत प्रण की मेड न छोडू ।
कर्त्तव्य-पथ बलि जाऊ भगवान् तुम्हारा अब मैं ॥

प्राणी-मात्र को अपना भाई, चाहू सब की करू भलाई ।
सेवा मत्र बनाऊ . भगवान् तुम्हारा अब मैं ॥

ऊच-नीच का भेद न मानू , गुण-पूजा का महत्त्व पिछानू ।
व्यक्ति न व्योम चढाऊ भगवान् तुम्हारा अब मै ॥

करुणा-निधिवर करुणा कीजे, आत्मिक बल कुछ ऐसा दीजे ।
"अमर" अमर हो जाऊ भगवान तुम्हारा अब मैं ॥

—उ अमरमनि जी म




धर्म की पू जी कमाले, कमा ले, जीवा ! जीवन बन जाएगा ॥

जीवन-पट वे-रग है कब से ?
सयम - रग चढाले, चढाले, जीवा ! जीवन बन जाएगा ॥

बागे - जहाँ मे अपना जीवन—
पुष्प सुगन्ध बनाले, बनाले, जीवा ! जीवन बन जाएगा ॥

अखिल विश्व के दलित वर्ग की,
सेवा का भार उठाले, उठाले, जीवा ! जीवन बन जाएगा ॥

सोया पड़ा है अन्तर चेतन।
सत्सग बैठ जगाले, जगाले, जीवा ! जीवन बन जाएगा ।।

मोह-पाश के दृढ बधन से,
अपना तू पिड छुडाले, छुडाले, जीवा ! जीवन बन जाएगा ।।

हो तू भला इतना कि रिपु भी।
चरणो मे शीश झुकाले, झुकाले, जीवा ! जीवन बन जाएगा ।।

राग-द्वेष का जाल बिछा है।
दूर से राह बचाले, बचाले, जीवा ! जीवन बन जाएगा ।।

"अमर" सुयश के वाद्य वजेंगे।
सत्य की धूनी रमाले, रमाले, जीवा ! जीवन बन जाएगा ।।

—उ. अमरमुनि जी म.




होवे धर्म-प्रचार प्यारे भारत मे ।।

ईर्ष्या करे न कोई भाई, दिल मे सब के हो नरमाई।
सरल वने नर-नार प्यारे भारत मे ।।

मदिरा मास जुआ और चोरी, दूर हो जग से रिश्वत-खोरी।
ना खेले कोई शिकार प्यारे भारत मे ।।

मुनि गुणी जन जितने आवे, सारे उनसे लाभ उठावे।
लेवे जनम सुधार प्यारे भारत मे ।।

तजकर निंदा-झूठ-लडाई, गले मिले सव भाई-भाई।
वहे प्रेम की धार प्यारे भारत मे ।।

मुख से कोई न देवे गाली, बोली बोले इज्जत वाली ।
मीठी और रसदार..प्यारे भारत मे ॥

महावीर के बने पूजारी, सत्य-अहिंसा-दया के धारी ।
मत्र जपे नवकार प्यारे भारत मे ॥

धर्म का झडा फहरे फर-फर, नाम प्रभु का गू जे घर-घर ।
होवे जय-जय - कार प्यारे भारत मे ॥

"चदन" और कहे क्या ज्यादा, वेश व भोजन सब हो सादा ।
सादा हो घरबार प्यारे भारत मे ॥

—श्री चदनमुनि जी म 'पजाबी'




(तर्ज रेशमी सलवार)

प्यारा भगवन् नाम, हमेश चितारो जी ।
हीरा जनम अमोल, मुफत ना हारो जी ॥

रगीन नजारे जग के, जो दिल को बहुत लुभाते ।
है केवल एक छलावा, फिर नर्क गति दिखलाते ।
नयन उघाड़ो जी हीरा जनम अमोल मुफत ना हारो जी ॥

ना चीज उठाओ पर की, ना भूल करो बेईमानी ।
नित सदाचार को पालो, ना बोलो कड़वी वाणी ।
सत्य उचारो जी हीरा जनम अमोल मुफत ना हारो जी ॥

हैं प्यारे प्राण सभी को, सब जीना चाहते प्राणी ।
इस दिल मे करुणा भरके,तुम बनो दयालु दानी ।
जीव ना मारो जी हीरा जनम अमोल मुफत ना हारो जी ॥

तन इत्र से जिनके तर थे,और मुख में पान के बीडे ।
इक रोज जो देखा उनकी,इस देह में पड़ गये कीड़े ।
मान निवारो जी हीरा जनम अमोल मुफत ना हारो जी ॥

इक बार जो पत्ता टूटे, ना जुडता फेर दुबारा ।
इस जीवन ताइ "चदन", है करता साफ इशारा ।
जरा विचारो जी · हीरा जनम अमोल मुफत ना हारो जी ॥

—श्री चदनमुनि जी म. 'पजाबी'


५१

सपने सरीखी तेरी बीती रे उमरिया,
डगमग डोले तेरी नावड़ियां·· तेरी · ॥

पाप की गठरिया ले, साथ यदि जायेगा ।
मझधार डूबेगा, रोयेगा पछतायेगा ।
मोह - नीद त्याग, जाग बावरिया जाग · ॥
भूल रग-रलिया, कलिया मुरझायेगी ।
चाद-सी सलौनी रानी, फेर नही आयेगी ।
चार दिनो की, तेरी चादनिया तेरी ॥

नाजुक वदन ढल, जायेगा खो जायेगा ।
एक दिन आग के, विछौने पे सो जायेगा ।
पडी रहेगी, तेरी धन - डलियां तेरी ॥

तोड़ पाप - बधनो को, आदतें सुधार ले ।
ज्ञान का श्रृगार कर, जीवन सवारले ।
'कुमुद' बजाले, धर्म-वासुरिया धर्म ॥

—श्री सौभाग्यमुनि जी 'कुमुद'



(तर्ज जब तुम्ही चले परदेश ' )

दिल तोल-तोल कर बोल, वचन अनमोल,
खोल मृदु वाणी.. जिससे सुधरे जिंदगानी ' ॥

तलवार के मिट जाये झटके, नही मिटे वचन जो हिय खटके ।
दिल चीर-चीर कर रहे हरा बिन पानी ' जिससे'' ॥

है वचन-वचन में भेद बडा, एक वचन करे नूतन झगडा ।
एक वचन है अमृत-घूट सरस-रस पानी' 'जिससे ' ॥

झूठी भाषा का पाप तजो, और मर्म-वचन सलाप तजो ।
कौरव-पाडव की युद्ध की जड़ पहचानी ' जिससे ॥

वाणी अमृत का स्रोत बहे, सुनने वाले का हृदय चहे ।
बोलो वह वाणी 'कुमद' जगत-कल्याणी जिससे ' ॥

—श्री सौभाग्यमुनि जी 'कुमुद'



(तर्ज खडी नीम के नीचे )

बन्दे क्यो रोता है तू तकदीर को '' ।
हिम्मत से ले काम, बना ले साथी तू तदबीर को '' ॥

हिम्मत का है राम हिमायती महिमा बडी निराली है ।
यह अद्भुत शक्ति है जिसका, वार न जाता खाली है ' ।
चला देखले हिम्मत के इस तीर को' ' ॥

तजकर के पुरुषार्थ अगर तू, आँसू यू ही बहायेगा ।
समय सुनहरा बीत गया तो, फिर पीछे पछतायेगा ।
व्यर्थ बहाता क्यो नयनो के नीर को ॥

गैरो का क्यों करे भरोसा, तूं खुद ही निर्माता है ।
तू खुद ही है शक्ति-पुन्ज और, खुद ही भाग्य-विधाता है ।
शोभा देती नही कायरता वीर को ॥

निराशा को छोड बढा दे, पग जीवन-मैदान मे ।
"कीर्तिमुनि" कहे सीना ताने, बढता चल तूफान मे ।
सफल बनाले तू इन्सान शरीर को ॥

—श्री कीर्तिमुनि जी म.




( तर्ज : रिमझिम बरसे बादरवा )

पल-पल बीते उमरिया मस्त जवानी जाये ।
प्रभु-गीत गाले - गाले प्रभु - गीत गाले ॥

प्यारा-प्यारा बचपन पीछे, खोगया-खोगया ।
यौवन पाके तू मतवाला, हो गया-हो गया ।
बार-बार नही पावे रे बहती है गगा प्यारे ।
मौका है न्हाले - गाले प्रभु - गीत गाले ॥

कैसे-कैसे बाके जग मे, हो गये - हो गये ।
खेल-खेल कर अत जमी पर, सो गये - सो गये ।
कोई अमर नही आया रे पछी ये फूल रगीले ।
मुर्झाने वाले - गाले . प्रभु - गीत गाले ॥

तेरे घर मे माल - मसाले, होते हैं - होते है ।
भूख के मारे कई बेचारे रोते है - रोते हैं ।
उनकी कौन खबर ले रे जिनके नही तन पर कपडे ।
रोटियों के लाले - गाले . प्रभु-गीत गाले ॥

गौरा-गौरा देख वदन क्यों, फूला है - फूला है ।
चार दिनो की जिंदगानी पर, भूला है - भूला है ।
जीवन सफल बनाले रे "केवल मुनि" समझाये ।
ओ जाने वाले गाले - गाले प्रभु-गीत गाले ॥

—श्री केवलमुनि जी म.




( तर्ज जरा सामने तो आओ छलिये... )

जरा धर्म की तो गठरी बाधो, मौत मस्तक पे हो रही सवार है ।
आता-आता ही श्वास रुक जायेगा इस श्वास का न कोई इतवार है ।

आने के बाद मौत कुछ भी न होगा, यो ही तडफ मर जाओगे ।
मन की मुरादे मन मे रहेगी, पूरी कर नही पाओगे ।
बाधो पानी से पहले पाल है, सुखी बनने का गर जो खयाल है ॥

कल पर धरम को बिलकुल न छोडो, कल क्या पता क्या हो जाए ।
बदले मे राज के वनवास हो गया, रघु भी समझने नही पाए ।
औरो का फिर क्या सवाल है, प्रभु-भक्ति ही जग मे सार है ॥

जीवन की जो पल है बीत जाती,वापिस न फिर वह आ सकती ।
आती को पकड़ो जाने लगेगी, फिर तो न पकड़ी जा सकती ।
धर्म करने का अवसर उदार है, प्यारे प्रभुजी ही तारणहार है ॥

माता के तुल्य परनारी को समझो,मिट्टी-सा समझो तुम परधन ।
आत्मा के तुल्य सब जीवो को समझो,शिक्षा सुनाता है'मुनिधन' ।
ज्ञान सुनने का फिर यही सार है, कुछ ले लो तो बेडा पार है ॥

—मुनि श्री धनराज जी म.




(तर्ज छुप छुप आते हो....)

देव-गुरु-धर्म तत्त्व, तीन ये महान हैं ।
इन्हे पहचाने वह, सच्चा बुद्धिमान है ॥

कर्म तोड़ महावीर, अरिहंत हो गये
फिर सर्व जग-हित, देशना सुना गये, जी ।
तू भी मीठा घूंट पीले, अमृत महान है ॥

वीर - पुत्र महामुनि, कर्मों से जूझते
भौतिक सुखो को छोड,आत्म-सुख ढूंढते,जी ।
षट्काय-प्रतिपाल, गुण के निधान हैं ॥

अहिंसा प्रधान धर्म, वीर ने बताया है
तेरी पुण्यवानी महा,जो कि हाथ आया है,जी ।
प्रेम से जो पाले, वह, पावे निर्वाण है ॥

तत्त्व क्या है रत्न हैं ये, मूल्य न अकात है
सकट मे, सुख मे ये, जन्म-जन्म साथ हैं, जी ।
केवल यो 'पारस' को, देत ज्ञान-दान है ॥

—श्री पारसमुनि जी म



(तर्ज जहां डाल-डाल पर सोने )

है तेरे अतर मे अनत, आनद-सिन्धु लहराता,
फिर क्यो बाहर भरमाता।

क्यो एक बिन्दु मधु-बूद स्वाद-हित, जन्म-मरण-दुख पाता,
तू क्यो पर मे ललचाता ॥

सुख-दुख दोनो क्षण-भगुर हैं, हर्ष-शोक क्या करना।
फिल्म-हॉल मे बैठ के पगले, क्या रोना क्या हँसना।
यह भी देखा, वह भी देखले, इनमे क्यो बह जाता?
फिर क्यो बाहर भरमाता ॥

क्रोध-लोभ-मद-मोह-मान, माया जीवन की छलना।
क्षण-प्रतिक्षण जागृत हो रहना, हो न कही कुछ स्खलना।
जो सावचेत, जो सावधान वो, सत्वर मजिल पाता,
फिर क्यो बाहर भरमाता ॥

आज बिछुडना काल मिलन है, उदय-अस्त जीवन मे।
उन्नत-अवनत छाया घटती, बढती है जन-जन मे।
सुख-दुख-दाता कोई नही तू, स्वय स्वय-निर्माता,
फिर क्यो बाहर भरमाता ॥

नित्य निरजन निर्मल निर्मम, निराकार निर्भय तू।
अजर अमर अविचल अविनाशी, अमल अखड अमृत तू।
शुद्ध-बुद्ध-परिभुक्त-मुक्त तू, ही है भाग्य-विधाता,
फिर क्यो बाहर भरमाता ॥

द्वन्द्व-क्लेश उलझने अशाति, सुख-दु:ख निपट निराला।
ज्ञाता द्रष्टा साक्षी तू तो, वीतराग गुण वाला।
स्वर्ण "विचक्षण" ज्ञान-ज्योति से, अमर पार भव पाता,
फिर क्यों वाहर भरमाता" ।।

–स्व साध्वी श्री विचक्षणश्री जी म.



प्रेमी वनकर प्रेम से, जिनवर के गुण गाया कर।
मन-मंदिर में गाफिले, झाड़ू रोज लगाया कर।।

सोने मे तो रात गुजारी, दिनभर करता पाप रहा।
इसी तरह वर्वाद तू वदे, होता अपने आप रहा।
प्रात:काल उठ प्रेम से, सत्सगत मे आया कर।।

नरतन के चोले का पाना, वच्चो का कोई खेल नही।
जनम-जनम के शुभ कर्मों का, मिलता जब तक मेल नही।
नरतन पाने के लिए, उत्तम कर्म कमाया कर. . ।।

भूखा-प्यासा पडा पडौसी, तेने रोटी खाई क्या।
दुखिया पास खडा है तेरे, तेने मौज उडाई क्या।
सवसे पहले पूछकर, भोजन तू फिर खाया कर .।।

देख 'दया' उस वीर प्रभु की, जिनशासन का ज्ञान दिया।
जरा सोचले अपने मन मे, कितनो का कल्याण किया।
सव कामो को छोड कर, उसको ही तू ध्याया कर....।।

–दया वाई



(तर्ज नाथ कैसे गज को फद )

चेतन रे तू ध्यान आरत क्यो ध्यावे ।
जासो नाहक करम बधावे ॥

जो-जो ज्ञानी भाव देखिया, सो-सो हि वरतावे ।
घटे-बढे नही रच-मात्र भी, काहे को जीव डुलावे ॥

जलत काल जे चिता अग्नी, उपजे सो विनसावे ।
शोकातुर बीते दिन-रजनी, धरम-ध्यान घट जावे ॥

सुख से निद्रा नहिं आवे ने, अन्न-उदक नहिं भावे ।
पहिरण-ओढण चित्त नहि चावे, राग-रंग न सुहावे ॥

सुख न रह्यो तो दुःख किम रेसी, ओ भी शायद मिट जावे ।
कर्म बाध्या सो भोगणा पडसी, ज्ञानी जन समझावे ॥

भुगत्या बिन छूटे नहिं कबहु, अशुभ उदय जब आवे ।
साहुकार शिरोमणि सो ही, हर्ष सू कर्ज चुकावे ॥

प्रभु-सिमरण-युत तप करता, दुःख तुरत जल जावे ।
"जेठमल्ल" कहे सम-रस पीता, तुरत हि आनद आवे ॥

—श्री जेठमल जी चोरडिया, जयपुर



भूल्यो मन-भवरा काई भमे, भमियो दिवस ने रात ।
माया रो लोभी प्राणियो, मरने दुर्गति जात ॥१॥

कुभ काया रे काची कारमी, जिणरा करे रे जतन।
कोई साथे चाले नही, निर्मल राखजो मन ॥२॥

केहना छोरू ने वाछरू, केहना माय ने बाप।
ओ प्राणी जासी एकलो, साथे पुण्य ने पाप ॥३॥

आशा तो डूगर जेहवी, मरणो पगल्या रे हेट।
धन-सचय करि काई करो, करो जिन जी री भेंट ॥४॥

मूरख कहे धन माहरो, वो धन खर्चे न खाय।
वस्त्र विना जाय पोढियो, लखपति लकडा रे माय ॥५॥

लखपति छत्रपति सब गया, गया लाखा पे-लाख।
गरव करता ने गोखा वेसता, जल-वल हो गई राख ॥६॥

ऊचा जी महल बनावता, करता होडाहोड।
चिट्ठी पहुची काल री, गया पलक मे छोड ॥७॥

उलटो नदी रे मारग चालणो, जाणो पेले पार।
आगे नही हट बाणियो, खरची ले लो रे लार ॥८॥

खावे पीवे ने हसे रमे, जपे नही नवकार।
दान - शील - तप - भाव मे, समझे नही लगार ॥९॥

भव-सागर दुख - जल भर्यो, जेहनो छेह न पार।
बीच में छे अतर घणो, कर्म - वायु झवकार ॥१०॥

जिण घर नोबत बाजती, होती छत्तीस राग।
ते मदिर खाली पड्या, बैठण लाग्या काग ॥११॥

परदेशी पर-देश मे, किण सू करे सनेह।
आया कागद उठ चालणो, आधी गिणे न मेह ॥१२॥

घघो करी ने धन जोडियो, लाखा ऊपर कोड।
मरती बेळा मानवी, लेसी कदोरो तोड ॥१३॥

केई चाल्या ने केई चालसी, केई चालणहार ।
खुद ने भी एक दिन चालणो, थिरता नहिं रे ससार ।।१४।।

जिण बिन एक घड़ी सुधी, सरतो नही लगार ।
वर्ष घणा ही बीतिया, सूरत दिवी रे विसार ' ।।१५।।

सोवन गढ लका - पति, तेह नो रावण नाथ ।
अत समय गयो एकलो, नहिं काइ ले गयो साथ··· ।।१६।।

काया जाती इम कहे, नहिं कुछ दीनो हाथ ।
लाडू दिया दोय चूर ने, फूटी हाडी रे साथ ।।१७।।

धरती अखड कुवारि आ, वरिया केता जवान ।
मेरी-मेरी कर गया, हिन्दू-मूसलमान ।।१८।।

धरणी हुई नही केहनी, वरिया केई लाख ।
मूसलमान तो गड गया, हिन्दू हो गया राख ।।१९।।

मूमण सागर धन जोडियो, अरब-खरब री जोड ।
खायो - पीयो - दीयो नही, मरिया माथो फोड ।।२०।।

'महम्मद' कहे श्रोता सुणो, कर लो धरम रो साथ ।
नियाणो तो करजो मती, सब सुख हाथो-हाथ ।।२१।।

—हीरा महम्मद




(तर्ज कद आवोला सावरिया )

जागो-जागो जी चेतन नैना खोल, थारी बारी आवेला ।
मानव-जीवन री आ बेला अनमोल, यू ही बीती जावेला ।।

सूता काई मोह-नीद मे काल-नगारा वाजे ।
सत-सजन सब बढ्या जा रह्या, थारो पाणी लाजे ।
ऊठो-ऊठो जी अतर-पट खोल, थांरी बारी आवेला ॥

थारो मारग लाबो बाकी, यू काई भूल्या भाई ।
यो विश्राम-समय नही थारो, अतिम घड़िया आई ।
ऊठो-ऊठो जी बिस्तर करो गोल, थारी बारी आवेला ॥

पायोड़ो अवसर खो देसो, थे मूरख कहलासो ।
सिर धुन-धुन कर हाथ मलोला, बार-बार पछतासो ।
थालो याद करो गुरु-बोल, थारी बारी आवेला ॥

सत सुनावे बात ज्ञान की, एक न लागे थाने ।
ढीठाई री ओढ़ गूदडी, भटको छाने-छाने ।
थारा काना री खिडकिया खोल, थारी बारी आवेला ॥

घर मे थारे हानि होवे, लोग तमाशा देखे ।
परभव थांरी जाच होवेला, कर्म-राज जी लेखे ।
पछे हिया मे उठेला थारे होल, थारी बारी आवेला ॥

उठो उतारो ढीठ गूदडी, सन्मारग पर लागो ।
सद्गुरु-सेवा जिनवर-भक्ति, ज्ञान-चेतना जागो ।
देखो पायो है समय अनमोल, थारी बारी आवेला ॥

स्वर्ण समान शुद्ध बन जाओ, ज्ञान विचक्षण पाओ ।
भव-सागर की विकट भवरिया, सद्गुरु-सग तिर जाओ ।
समझो मिनख-जनम रो मोल, थांरी बारी आवेला ॥

—श्राविका भवरी बाई




(तर्ज फागण की ऋतु आई रे ')

नीठ मानव-भव पायो रे, जरा करले कमाई
करले कमाई, सुण मेरे भाई
हाथ मे हीरो आयो रे, जरा करले कमाई ।

लबो आउखो, पूरण इन्द्री ।
शरीर निरोगो पायो रे, जरा करले कमाई ।

दौलत तेरे, काम न आवे ।
काया को देख लुभायो रे, जरा करले कमाई ॥

सत्सगत को, भूल न जाना ।
धर्म अमोलक पायो रे, जरा करले कमाई ॥

सत-समागम, मिलिया है साधु ।
अनुभव-प्याला पिलायो रे, जरा करले कमाई ॥

सुदर काया, देख लुभायो ।
विरथा ही जन्म गवाया रे, जरा करले कमाई ॥

दीनन के हित, कोडी न खर्ची ।
अपनो हि पेट भरायो रे, जरा करले कमाई ॥

'हसराज' है, पद्य बनायो ।
प्रेम-मगन होय गायो रे, जरा करले कमाई ॥

—हसराज जी कर्णावट, जोधपुर



(तर्ज म्हाने अवके बचाले मारी माय )

मैं तो ढूंढ्यो रे सहु जग माय, सुखी ना मिलियो एक भी ॥

हाट हवेली भरया खजाना, भोगण वालो नाय ।
भाटो-भाटो देव मनावे, पुत्र विना झूरे माय ॥

पैसो पायो नाम कमायो, करे सगाई बात ।
कवर साहब कपूता जन्म्या, बापूजी रोवे दिन-रात ॥

पदमण मिली दयालु कही पर, सेठ न लावो लेय ।
मिली कर्कशा नार करम सू, खावे न खावण देय ॥

छप्पर पलग महल-माळिया, जाळी झरोखादार ।
बिना कथ के झूरे कामणी, खारा लागे रे घरबार ॥

करी कमाई लक्ष्मी पाई, बगला मोटर-कार ।
बिना नार के लगे अलूणा, छोड गई रे मझधार ॥

देह मिली देवा-सी सुन्दर, रोग न छोडे लार ।
ओडपरया ने खाता देख्या, पालक की सब्जी लूखो आहार ॥

पलटन-सी है बढ रही घर मे, पर आमदनी नांय ।
कन्या कोई के चार कवारी, कोई कमावा नही जाय ॥

एक उदर का जाया लड़े नित, कोई बहु परिवार ।
कोई कवारा कोई दु.खिया, कोई दिवाळया कर्जादार ॥

धन वैभव पद पायो ऊचो, नही बोलण का ढग ।
कवि पडित लेखक ज्ञानी ने, पैसा सू देख्या है तग ॥

कोई के काई कमी है घर मे, कोई के काई दुःख ।
इण ससार-समदर माही, दुख तो घणा ने थोडा सुख ।।

इण जगती सू जो मुख मोडचा, लाग्या धरम के पथ ।
मन ने जीत्या "जीत" जगत मे, साँचा सुखी है निर्ग्रन्थ ।।

—श्री जीतमल जी चौपडा, अजमेर




(तर्ज म्हाने अबके बचाले मारी माय )

अब तो घुडला पर घूमे थारो बीद, वेळा तो आई तोरण की ।।

चमचम चमके केश सुनहरा, इद्रिया छोडी कार ।
नैण न दीखे कान सुने ना, मुखडा सू पड रही लार ।।

तड-तड बोले तन की कडिया, रग-रग रोग अपार ।
थर-थर धूजे अग आज तो, लकडी उठावे सारो भार ।।

रग-महला मे मौज माडता, पडचा पोल मे जार ।
कोडी न छोडी पास मे रे, अब कुण पूछे थारी सार ।।

विषय-भोग मे इद्रिया पोखी, नही राखी प्रभु साख ।
जब हसो उड जावसी रे, जळ-बळ होसी सारी राख ।।

धर्म कर्म नही कीनो बदा, रख्यो बुढापा ताय ।
मूरख सोचे काल की रे, पल मे प्रलय होय जाय ।।

श्वास-खास और हाय-हाय मे, तप-जप होवे नाय ।
मुख से प्रभु को नाम न निकले,मन की रह जासी मन माय' ।।

दान-पुण्य का भाव हुआ तो, परवश हो गयो आज ।
कलम चली जद कुछ नही कीनो,अब नही देवे कोई साज" ।।

माया की मस्ती मे झूल्यो, नही परख्यो संसार ।
खेत चिड़कला चुग गया रे, हाथा सू बाजी गयो हार "।।

लख चौरासी घूमतां रे, नर-तन लीनो जोय ।
बिजळी-भळके मोतीडो रे, पोय सके तो लीजे पोय ।।

पाप-पुण्य सग जासी थारे, ले ले खरची लार ।
चेत सके तो चेत दीवाना, अब तो पाहुणो दिन चार ।।

काल सिरहाणे घूम रह्यो ज्यू, तोरण आयो बीद ।
जाग-जाग ओ "जीत" कैसे, सूतो है सुख-भर नीद ।।

—श्री जीतमल जी चौपडा, अजमेर




चतुर नर अर्थ विचारो रे, ज्ञानी, जतन करो छ काय ।।

पृथ्वी एक कणूकडे मे, जीव कह्या जिनराय ।
पारेवा सम काया करे तो, जबूद्वीपे न माय ।।

डाभ-अणी जल - बिंदुवे मे, जीव कह्या जिनराय ।
भमरा-सम काया करे तो, जबूद्वीपे न माय ।।

तेऊ एक तुणगिये मे, जीव कह्या जिनराय ।
सरसव-सम काया करे तो, जबूद्वीपे न माय ।।

वायु एक झबूकडे मे, जीव कह्या जिनराय ।
खस-खस सम काया करे तो, जबूद्वीपे न माय ।।

वनस्पति तीन जात री जी, भेद कह्या जिनराय ।
सूक्ष्म-बादर-साधारणे, असख-अनत कहवाय ।।

त्रस-थावर हिंसा करे, साधु - श्रावक नाम धराय ।
राजा लूटे रैयत ने तो, कहा पुकारे जाय . ॥
अमृत सू जीवित घटे ने, जल मे लागे लाय ।
साधू हुय जीव ने हणे तो, चौडे भूल्या जाय ॥
सुत अपनो बेचे पिता, मां मारे जहर खवाय ।
वाड भखे जो काकडी जी, तिनको कौन उपाय. ॥
धरणि धसे पाताल मे, समदर कार लोपाय ।
जहाज डुबावे लोक ने तो, साधु हणे छ काय . ॥
पन्नवणा माहे कह्यो, आगम-साख सुणाय ।
बहुश्रुती दृष्टात मे जी, "कुशल" कहे समझाय ॥



(तर्ज दिल लूटने वाले जादूगर )

यदि भला किसी का कर न सको तो, बुरा किसी का मत करना ।
अमृत न पिलाने को घर मे तो, जहर पिलाते भी डरना ॥

यदि सत्य मधुर ना बोल सको तो, झूठ कठिन भी मत बोलो
यदि मौन रखो सबसे अच्छा, कम से कम विष तो मत घोलो
बोलो तो, पहले तुम तोलो, फिर मुख-ताला खोला करना ॥

यदि घर न किसी का बाध सको तो, झोपडिया न जला देना ।
यदि मरहम-पट्टी कर न सको तो, खार नमक न लगा देना ।
यदि दीपक बनकर जल न सको तो, अधकार भी मत करना ॥

यदि फूल नही बन सकते तो, काटे बन कर न बिखर जाना ।
मानव बनकर सहला न सको तो,दिल भी किसी का दुखाना ना ।
यदि देव नही बन सकते तो, दानव बनकर भी मत मरना ॥

"मुनि पुष्प" अगर भगवान नही तो, कम से कम इन्सान बनो ।
किंतु न कभी शैतान बनो और, कभी न तुम हैवान बनो ।
यदि सदाचार अपना न सको तो, पापो मे पग मत धरना ॥



(तर्ज पनजी मू ड बोल )

बोल-बोल आदेश्वर म्हाला, काई थारो मरजी रे
म्हासु मूंडे बोल ॥

मां मरुदेवी वाट जोवती, इतरे वधाई आई रे ।
आज ऋषभ जी उतरया बाग मे, सुन हरसाई रे ॥

न्हाय-धोय ने गज-असवारी, करी मरुदेवी माता रे ।
जाय बाग मे नदन निरख्यो, पाई साता रे ॥

राज छोडने निकल्यो ऋषभो, आ लीला अद्भूती रे ।
चमर छत्र ने और सिंहासन, मोहनी मुरती रे ॥

दिन भर बैठी वाट जोवती, कद म्हारो ऋषभो आवे रे ।
कहती भरत ने आदिनाथ री, खबरा लावे रे ॥

किस्या देश मे गयो बालेसर, तुम बिन वनिता सूनी रे ।
बात कहो दिल खोल लाल जी, क्यो बणग्या मूनी रे ॥

रहया मजा मे है सुखसाता, खूब किया दिल चाया रे ।
अब तो बोल आदेश्वर म्हासु, कळपे काया रे ॥

खैर, हुई सो हो गई वाला, बात भली नही कीनी रे ।
गया पछै कागद नही दीनो, खबर न लीनी रे ॥

ओलम्भा मैं देऊ कठा तक, पाछो क्यू नही बोले रे।
दुःख जननी रो देख आदेसर हियडो तोले रे ॥

अनित्य भावना भाई माता, निज आतम ने तारी रे।
केवल पामी मोक्ष सिधाया, वदना म्हारी रे ॥

मुगति रा दरवाजा खोल्या, मोरा देवी माता रे।
काल असख्या रह्या उघाड़ा जबू, जड़ गया ताला रे ॥

साल बहोतर तीरथ ओसिया, "घेवर" प्रभु-गुण गाया रे।
सुरत मोहनी प्रथम जिनद की, प्रणमू पाया रे ॥



(तर्ज घर आया मेरा परदेशी )

जीवन सफल बना प्राणी, चार दिनो की जिंदगानी ॥

भटकत-भटकत आया है, मुश्किल नर-तन पाया है।
कुछ तो सोच-समझ प्राणी, चार दिनो की जिंदगानी ॥

जग ये मुसाफिर खाना है, सब कुछ छोड के जाना है।
गफलत मत कर नादानी, चार दिनो की जिंदगानी ॥

मुट्ठी बाध के आया है, सुकृत का फल पाया है।
खाली हाथ न जा प्राणी, चार दिनो की जिंदगानी ॥

मात-पिता-भगिनी-भ्राता, मरते को नहिं रख पाता।
मूरख मन अपना जानी, चार दिनो की जिंदगानी ॥

धन-दौलत सब सपना है, किया धर्म जो अपना है।
कर-कर-कर कुछ तो प्राणी, चार दिनो की जिंदगानी ॥

चार कोश जब जाता है, खर्ची ख्याल मे लाता है।
परभव दूर बहुत प्राणी, चार दिनो की जिंदगानी ।।

करना-करना करता है, कामभोग चित्त धरता है।
अजब लगन तेरी जानी, चार दिनो की जिदगानी ।।

सुनकर के मत रह जाना, कुछ निश्चय करके जाना ।
'घन्न' वक्त फिर नही आनी, चार दिनो की जिंदगानी ।।




मुसाफिर[1] क्यो पडा सोता, भरोसा है न इक पल का ।
दमादम बज रहा डंका, तमाशा है चलाचल का ।।
सुबह जो तख्त शाही पर, बडे सज-धज के बैठे थे ।
दुपहरे वक्त मे उनका, हुआ है वास जंगल का ।।
कहाँ हैं राम और लक्ष्मण, कहाँ रावण-से बलधारी ।
कहाँ हनुमान-से योद्धा, पता जिनके न था बल का ।।
उन्हो को काल ने खाया, तुझे भी काल खायेगा ।
सफर सामा बढा ना तू, बना ले बोझ को हलका ।।
जरा-सी जिंदगी पर तू, न इतना मान कर मूर्ख ।
यह जीवन चद दिन का है, कि जैसा बुदबुदा जल का ।।
नसीहत मानले "ज्योति", उमर पल-पल मे कम होती ।
जो करना आज ही करले, भरोसा कुछ न कर कल का ।।




( तर्ज प्रभाती )

वीती रात हुओ अब तडको, अब जागण की वारा रे ।।

कोई नही तेरा तू नही किसको, तू सब सेती न्यारा रे ।
छोड जजाल अरे अब चेतन, करले जीवन सुधारा रे `` ।।

मोह-मिथ्यात की नीद घणेरी, सोया काल अपारा रे ।
अब जागरण की बार भई है, जागो चेतन प्यारा रे ।।

कुण तेरा तात कुण तेरी माता, कुण तेरी घर की दारा रे ।
अत समय तव कोई न साथी, झूठा सकल पसारा रे ।।

क्या तू लाया क्या तेने खाया, क्या जीता क्या हारा रे ।
हिसाब होवेगा परभव मे अरे, करले जन्म सुधारा रे ।।

कोडी-कोडी माया जोडी, तृष्णा अनत अपारा रे ।
अत समय तेरे सग नहि चाले, जावे हाथ पसारा रे ।।

कर कछु ज्ञान-ध्यान-तप-संजम, ये अवसर अब थारा रे ।
कहे 'वनदास' खेतडी माहि, ये थारे इखत्यारा रे ।।



(तर्ज हिवडा सु दूर मति )

मनडा ने मति भरमाय, सतगुरु समझावे ।
मिनख–जमारा रो मजो मूरखा रे एळो जाय ।।

भाई माता-पिता और नाता जिता, दुनियादारी रा मेला ।
मुख देख्या किता, सुख देख्या किता, थारे दुख मे कितरा भेला ।
हे दोरी बेळचा आ पडे तो, कोइय न नेडो आय ।।

थिर सोनो नही, थिर रूपो नही, नही थिर रेवेला माया ।
थिर राजा नही, थिर परजा नही, नही थिर रेवेला काया ।
हे . साची पू जी धरम री, थारी करे बगत पर सहाय ।।

थारा जीव री जडी, थारा जीव मे पडी, क्यू चारा कानी भटके
परमात्मा कडी,थारी आत्मा कडी, जोड़ कडी सू कड़ी अव भटके
हे 'अनूप' ऐसो पाय मोको, विरथा मति रे गवाय ।



दुनिया पैसे री पूजारी, पूजा करते नर और नारी ।
जग मे पाप कमावे भारी, माया पैसे की हो ऽऽऽ' ॥

पैसे विन माता मुख मोडे, पिता देख करम ने फोडे ।
झगडा होवे घर मे चौड़े, माया पैसे की हो ऽऽऽ ॥

पैसो मा-वापा ने प्यारो, नही तो लागे बेटो खारो ।
उणने करदे घर सू न्यारो, माया पैसे की हो ऽऽऽ' ॥

पैसो पास मे राजी नारी, नहिं तो ताना देवे न्यारी ।
केवे पीहर मे सुख भारी, माया पैसे की हो ऽऽऽ ॥

पैसो परदेशां ले जावे, नहिं तो गलिया गोता खावे ।
उणने पागल कह वतलावे, माया पैसे की हो ऽऽऽ ॥

पैसो छप्पन भोग लगावे, नहिं तो भूखा ही सो जावे ।
उणने कोई नही जगावे, माया पैसे की हो ऽऽऽ' ॥

पैसो बूढा ने परणावे, पैसो कन्या ने विकवावे ।
नहिं तो कवारी रह जावे, माया पैसे की हो ऽऽऽ ॥

पैसा सू नर पूज्यो जावे, नहिं तो याद कभी ना आवे ।
उणने सगलो जग ठुकरावे, माया पैसे की हो ऽऽऽ' ॥

७३

(तर्ज जब तुम्ही चले परदेश )

तुम समझो धन को धूल, पाप का मूल,
है धर्म तुम्हारा 'संतोष जगत मे प्यारा' ।।
जितने भी जग मे पाप बढे ।
जितने भी होते है झगडे ।
इन सब मे पापी धन का एक इशारा ।।
दुनिया यह सारी फानी है ।
जैसे बुद-बुद का पानी है ।
तन-धन-परिजन सब इद्रजाल अनुहारा ।।
लालच की लाय लगी जग मे ।
नर जलता जाता पग-पग मे ।
माया के फद मे फसा दुखी बेचारा ।।
नही महल तुम्हारे साथ चले ।
दौलत धूलि के माहि मिले ।
इस झूठे जग मे साथी कौन तुम्हारा ।।
छोटी - सी तेरी जिदगानी ।
क्यो पाप कमाता है प्राणी ।
कर प्रेम धर्म से मन मे हो उजियारा ।।

७४

(तर्ज प्रभाती)

कौन यहा है तेरा बाबा, कौन यहा है तेरा ।।

इंटा चुन-चुन महल बनाये, मूरख कहे घर मेरा।
ना घर तेरा ना घर मेरा, चिडिया-रैन-बसेरा ॥

जिस जीवन पर फूल रहा है, यह है कष्ट घनेरा।
चादनी है यहा चार दिनो की, अत मे फेर अंधेरा ॥

जिस सर को तू तैल लगाकर, चीर निकाले टेढा।
प्राण-पखेरू उड जायेंगे, वन मे होगा डेरा ॥

मोह-माया ने तुझको मूरख, चारो तरफ से घेरा।
जाग जा, मजिल दूर बहुत है, है नजदीक सबेरा ॥

जब तक पछी बोल रहा है, राह देखे सब तेरा।
आँखे बद हो जायेगी जब, कौन कहेगा मेरा ॥



(तर्ज कु जन मे चालो कान )

अवधू! निरपख विरला कोई, देख्यो सब जग जोई ॥
समरस-भाव भलो चित ज्याके, थाप-उथाप न होई।
अविनाशी के घर की बाता, जानेंगे नर सोई ॥
निंदा-प्रशसा श्रवण करी ने, शोक-हरख नही आणे।
ते जग मे जोगीसर मोटा, नित चढते गुण-ठाणे ॥
राव - रक मे भेद न जाणे, कनक उपल सम देखे।
नारी-नागिन को नही परिचय, सो शिव-मन्दिर देखे ॥
चन्द्र-समान सौम्यता जा की, सागर जेम गभीरा।
अप्रमत्त भारड परे नित, सुरगिरि-सम शुचि धीरा ॥
पकज नाम धराय पक से, रहत कमल जिम न्यारा।
चिदानद इस्या जन उत्तम, सो साहब का प्यारा ॥



## मेरी भावना

जिसने राग-द्वेष कामादिक, जीते सब जग जान लिया।
सब जीवो को मोक्ष-मार्ग का, निस्पृह हो उपदेश दिया।
बुद्ध वीर जिन हरि हर ब्रह्मा, या उसको स्वाधीन कहो।
भक्तिभाव से प्रेरित हो यह, चित्त उसी मे लीन रहो॥

विषयो की आशा नही जिनको, साम्य-भाव-धन रखते हैं।
निज-पर के हित-साधन मे जो, निशदिन तत्पर रहते हैं।
स्वार्थ-त्याग की कठिन तपस्या, बिना खेद जो करते हैं।
ऐसे ज्ञानी साधु जगत के, दुख-समूह को हरते हैं॥

रहे सदा सत्सग उन्ही का, ध्यान उन्ही का नित्य रहे।
उन्ही जैसी चर्या मे यह, चित्त सदा अनुरक्त रहे।
नही सताऊँ किसी जीव को, झूठ कभी नही कहा करू।
परधन वनिता[1] पर न लुभाऊँ, सतोषामृत पिया करू॥

अहकार का भाव न रक्खू, नही किसी पर क्रोध करू।
देख दूसरो की बढती को, कभी न ईर्ष्या-भाव धरू।
रहे भावना ऐसी मेरी, सरल-सत्य व्यवहार करू।
बने जहाँ तक इस जीवन मे, औरो का उपकार करू॥

मैत्री-भाव जगत मे मेरा, सब जीवो पर नित्य रहे।
दीन-दुखी जीवो पर मेरे, उर से करुणा-स्रोत बहे।
दुर्जन-क्रूर कुमार्ग-रतो पर, क्षोभ नही मुझ को आवे।
साम्य-भाव रखू मै उन पर, ऐसी परिणति हो जावे॥

(१) परजन

३७ काछ-लपट्टी होजे नही। ३८ सपत मे रिण रखजे नही।
३९.परनारी चित दीजे नही। ४०.कपटी मितर कीजे नही।
४१ धन जोबन मे छकजे नही। ४२.नाहक निकमो बकजे नही।
४३.साची कहता डरिये नही। ४४. बुरी पराई करिये नही।
४५.चोरी जारी कीजे नही। ४६ पूठ धणी ने दीजे नही।
४७ सूने घर मे जाजे नही। ४८ जग मे बुरो केवाजे नही।
४९.ओछो वस्ती वसजे नही। ५०.तात्पर्य बिन हसजे नही।
५१ चुगल पडोसी रीजे नही। ५२ धाम पराई लीजे नही।
५३.निरथक भटका खाजे नही। ५४ निर्धन के डरपाजे नही।
५५.भाग-तमाखू खाजे नही। ५६.ओखर खेती बोजे नही।
५७ वेश्या के घर जाजे नही। ५८ कुल को काट लगाजे नही।
५९.परधन कवहु हरिये नही। ६०. भाभे पानी तरिये नही।
६१ सूतो सिंह जगाजे नही। ६२ चुडेल ने बतलाजे नही।
६३.प्रभु की भक्ति विसरिये नही। ६४.विग्रह कवहु करिये नही।
६५ झूठी हामल भरिये नही। ६६ वचन देई फिर फरिये नही।
६७ हलकी वाणी वदीजे नही। ६८ जामन किसकी दीजे नही।
६९ वाद-विवादी होजे नही। ७० निरथक विरिया खोजे नही।
७१.राड-भाड से अडजे नही। ७२ गतराडा से लडजे नही।
७३ डूगर सेती पडजे नही। ७४ तरुवर ऊपर चढजे नही।
७५.भूठी वात फैलाजे नही। ७६ सुलभा के उलभाजे नही।
६७ अपजस काना सुणाजे नही। ७८.चच्चो-मम्मो भणजे नही।
७९ भूठो दूपण दीजे नही। ८० निवलो शरणो लीजे नही।
८१ मूरख से वतलाजे नही। ८२.अणजाण्यो फल खाजे नही।
८३.लेता-देता लजिये नही। ८४ भला माणस-सग तजिये नही।

इण चलगत चाले सुघड, भलो कहे सब कोय।
निश्चय इह-परलोक मे, पलो न पकड़े कोय।



## सुभाषित

अविनाशी-अविकार-परम-रस-धाम है,
समाधान-सर्वज्ञ सहज-अभिराम है।
शुद्ध- बुद्ध- अविरुद्ध- अनादि- अनत है,
जगत-शिरोमणि सिद्ध सदा जयवत है ॥१॥

चवदे पूरब-धार कहिये, ज्ञान चार वखाणिये।
जिन नही पण जिन सरीखा, एवा सुधर्मा स्वामी जाणिये ॥२॥

मात-पिता-कुल-जाति निर्मल, रूप अनूप वखाणिये।
देवता ने वल्लभ लागे, एवा श्री जबूस्वामी जाणिये ॥३॥

रे जीवा ! जिनवर सुमरिये, सुमरचा जय-जयकार।
इण भव मे सुख-सपदा, पामे भव नो पार ॥४॥

—आचार्य-प्रवर श्री जयमल्ल जी म.सा

गुण अरिहत ना घणा, जीभ कहूँ किम एक।
पूरा कही जु ना सके, मिले जीभ अनेक ॥५॥

—वही

कर दोनो कटि ऊपरे, पुरुष फिरे चौफेर।
ओ आकार तिहुँ लोक नो, काढ्यो ग्रथ निहेर ॥६॥

—वही

अतिक्रम इच्छा जाणिये, व्यतिक्रम साधन-सग।
अतिचार देश-भग है, अनाचार सब भग ॥७॥

—वही

गुणी जनो को देख हृदय मे, मेरे प्रेम उमड आवे।
बने जहां तक उनकी सेवा, करके यह मन सुख पावे।
होऊ नही कृतघ्न कभी मै, द्रोह न मेरे उर आवे।
गुण-ग्रहण का भाव रहे नित, दृष्टि न दोषों पर जावे ।।

कोई बुरा कहे या अच्छा, लक्ष्मी आवे या जावे।
लाखो वर्षों तक जीऊ या, मृत्यु आज ही आ जावे।
अथवा कोई कैसा ही भय, या लालच देने आवे।
तो भी न्याय-मार्ग से मेरा, कभी न पद डिगने पावे ।।

होकर सुख में मग्न न फूले, दुख मे कभी न घबरावे।
पर्वत-नदी-श्मशान भयानक, अटवी से नही भय खावे।
रहे अडोल अकप निरतर, यह मन दृढतर बन जावे।
इष्ट-वियोग अनिष्ट-योग मे, सहनशीलता दिखलावे ।।

सुखी रहे सब जीव जगत के, कोई कभी न घबरावे।
वैर, पाप, अभिमान छोड जग, नित्य नये मगल गावे।
घर-घर चर्चा रहे धर्म की, दुष्कृत दुष्कर हो जावे।
ज्ञान-चरित उन्नत कर अपना, मनुज-जन्म-फल सब पावें ।।

ईति-भीति व्यापे नही जग मे, वृष्टि समय पर हुआ करे।
धर्म-निष्ठ होकर राजा भी, न्याय प्रजा का किया करे।
रोग-मरी-दुर्भिक्ष न फैले, प्रजा शाति से जिया करे।
परम अहिंसा धर्म जगत मे, फैल सर्व-हित किया करे ।।

फैले प्रेम परस्पर जग मे, मोह दूर पर रहा करे।
अप्रिय कटुक कठोर शब्द नही, कोई मुख से कहा करे।
बनकर सब "युगवीर" हृदय से, देशोन्नति-रत रहा।
वस्तु-स्वरूप विचार खुशी से, निजानद मे रमा करे ।।

—प जुगलकिशोर मुख्तार 'युगवीर'




## चौरासी हितशिक्षाएं

नाकारो निरसो वचन, नटिया उपजे दु:ख ।
पण चौरासी जगह पर, नटिया उपजे सुख ।।
मनुष्य जन्म को पायके, टाले इतना दोष ।
इस भव मे शोभा लहे, बण्यो रहे सतोष ।।

१.प्रभु समरता चुकिये नही । २ गुरु-सेवा से लुकिये नही ।
३.करणी कर गर्भाजे नही । ४ घर्म-नेम घटाजे नही ।
५ दान देत अलसाजे नही । ६ सत देख टल जाजे नही ।
७.गुण बिन शीश नमाजे नही । ८.नीति बात उठाजे नही ।
९.नीची सगति करिये नही । १० ऊची को परिहरिये नही ।
११.नृप से वाद वदीजे नही । १२ ओछी अकल उपाजे नही ।
१३ दया पालता लजिये नही । १४ भागभरोसो तजिये नही ।
१५ लोक विरुद्ध सो कीजे नही । १६ दान ओक फिर लीजे नही ।
१७ दान देई पछताजे नही । १८ गुरु को ज्ञान लजाजे नही ।
१९ आन आसरो लीजे नही । २०.न्याय अदल विन कीजे नही ।
१ परमारथ से मुडजे नही । २२ उजड मारग खडजे नही ।
३ मन को मान्यो कीजे नही । २४ दगा किसी को दीजे नही ।
५.सामी साझ थी सोजे नही । २६ सोग भया से रोजे नही ।
रण मे पूठ दिखाजे नही । २८.हाथा कूबर घटाजे नही ।
२.अणछाण्यो जल पीजे नही । ३० कुजस किसी को लीजे नही ।
३ झूठी कथनी कीजे नही । ३२.जाणत विष को पीजे नही ।
३ पर की निंदा कीजे नही । ३४ अरि से गाफिल रीजे नही ।
३ हिंसा विणज कमाजे नही । ३६.राज खुखारू जाजे नही ।

३७.काछ-लपट्टी होजे नही। ३८.सपत मे रिण रखजे नही।
३९.परनारी चित दीजे नही। ४०.कपटी मितर कीजे नही।
४१ धन जोबन में छकजे नही। ४२ नाहक निकमो बकजे नही।
४३.साची कहता डरिये नही। ४४. बुरी पराई करिये नही।
४५.चोरी जारी कीजे नही। ४६ पूठ धणी ने दीजे नही।
४७ सूने घर मे जाजे नही। ४८ जग मे बुरो केवाजे नही।
४९.ओछो वस्ती वसजे नही। ५० तात्पर्य विन हसजे नही।
५१ चुगल पडौसी रीजे नही। ५२ धाम पराई लीजे नही।
५३.निरथक भटका खाजे नही। ५४ निर्धन के डरपाजे नही।
५५.भाग-तमाखू खाजे नही। ५६.ओखर खेती वोजे नही।
५७.वेश्या के घर जाजे नही। ५८ कुल को काट लगाजे नही।
५९.परधन कबहु हरिये नही। ६०. झाझे पानी तरिये नही।
६१ सूतो सिंह जगाजे नही। ६२ चुडेल ने बतलाजे नही।
६३.प्रभु की भक्ति विसरिये नही। ६४ विग्रह कवहु करिये नही।
६५ झूठी हामल भरिये नही। ६६ वचन देई फिर फरिये नही।
६७.हलकी वाणी वदीजे नही। ६८ जामन किसकी दीजे नही।
६९.वाद-विवादी होजे नही। ७०.निरथक विरिया खोजे नही।
७१.राड-भाड मे अडजे नही। ७२.गतराडा से लडजे नही।
७३ डूगर सेती पडजे नही। ७४ तरुवर ऊपर चढजे नही।
७५.झूठी वात फैलाजे नही। ७६ सुलझा के उलझाजे नही।
६७ अपजस काना सुणजे नही। ७८.चच्चो-मम्मो भणजे नही।
७९.झूठो दूषण दीजे नही। ८०.निवलो शरणो लीजे नही।
८१ मूरख से वतलाजे नही। ८२ अणजाण्यो फल खाजे नही।
८३.लेता-देता लजिये नही। ८४ भला माणस-सग तजिये नी।

इण चलगत चाले सुघड, भलो कहे सब कोय।
निश्चय इह-परलोक मे, पलो न पकड़े कोय।




## सुभाषित

अविनाशी-अविकार-परम-रस-धाम है,
समाधान-सर्वज्ञ सहज-अभिराम हैं।
शुद्ध- बुद्ध- अविरुद्ध- अनादि- अनत है,
जगत-शिरोमणि सिद्ध सदा जयवत है ॥१॥

चवदे पूरब-धार कहिये, ज्ञान चार वखाणिये।
जिन नही पण जिन सरीखा, एवा सुधर्मा स्वामी जाणिये ॥२॥

मात-पिता-कुल-जाति निर्मल, रूप अनूप वखाणिये।
देवता ने वल्लभ लागे, एवा श्री जबूस्वामी जाणिये ॥३॥

रे जीवा ! जिनवर सुमरिये, सुमरया जय-जयकार।
इण भव मे सुख-सपदा, पामे भव नो पार ॥४॥

—आचार्य-प्रवर श्री जयमल्ल जी म.सा

गुण अरिहत ना घणा, जीभ कहूँ किम एक।
पूरा कही जु ना सके, मिले जीभ अनेक ॥५॥

—वही

कर दोनो कटि ऊपरे, पुरुष फिरे चौफेर।
श्रो आकार तिहुँ लोक नो, काढयो ग्रथ निहेर ॥६॥

—वही

अतिक्रम इच्छा जाणिये, व्यतिक्रम साधन-सग।
अतिचार देश-भग है, अनाचार सब भग ॥७॥

—वही

शीत-ऋतु मे शीत, परदा से जासी परो।
भरो सीसा से भीत, कठे न छोडे काळियो ॥८॥
—श्रुताचार्य स्वामी श्री चौथमल जी म.सा.

सज्जन निज सद्भाव, राखे उर मे रात-दिन।
आवे अति उकळाव, निज-गुण जल छोडे नही ॥९॥
—वही

दयाशीलता, दानता, कोमलता अविरोध।
वत्सलता रु विवेकिता, किय जिनमत उर बोध ॥१०॥
—वही

अत अधारो होत तव, ऊजर पख आवत।
प्रवल दुःख आया पछे, परिघल सुख पावत ॥११॥
—वही

ओछा ने ओपे नही, मोटा हृदो मान।
मुट्ठी मे मावे नही, इतो वडो असमान ॥१२॥
—वही

दान कहो किम कर दिये, ताजा तरस्योडाह।
भूखा किम छोडे भला, भाणा पुरस्योडाह ॥१३॥
—वही

शाति राख हिय मे सदा, सद्गुण से कर प्यार।
देख-देख, निज-दोष का, कर झटपट परिहार ॥१४॥
—आचार्य-प्रवर श्री जीतमल जी म सा

ठोकर लगते एक ही, समझे चतुर सुजान।
ठोकर-पर ठोकर लगे, मूर्ख न पावे ज्ञान ॥१५॥
—वही

समता सद्गति-द्वार है, तामस दुर्गति-द्वार।
जो पाना वह लीजिए, पथ दोनो तैयार ॥१६॥
—वही

कई बार इस हृदय मे, आते है सुविचार।
पर, स्थिरता पाए बिना, हो कैसे उद्धार ॥१७॥
—वही

कोई किस का भी नही, जग है स्वप्न-समान।
अपना इसमे मानना, ही है मिथ्या-ज्ञान ॥१८॥
—वही

खोजो अपने आपको, पाओगे सब आप।
पर को खोजे ना कभी, हो सकते निष्पाप ॥१६॥
—उपाध्यायप्रवर श्री लालचद जी म सा

चेतन होकर जड को, अपना, करके कष्ट उठाता क्यो? ।
स्वाध्याय को छोड बावरे, पर मे अरे लुभाता क्यो ? ॥२०॥
—वही

सभी असभव सभव करदे, शक्ति अनत हमारे पास।
करे अगर स्वाध्याय सूत्र का, हो सकता उसका सुविकास ॥२१॥
—वही

गैल तजो गतकाल की, सजो भविष्य के हेतु।
तो तुमको निश्चय मिले, जगत-जलधि का सेतु ॥२२॥
—वही

खैर हुआ सो हो गया, अब तू मत पछताय।
पुनरावृत्ति न हो सके, करले वही उपाय ॥२३॥
—वही

घेरे को घर समझ के, क्यो रहते हो आप ।
असीम को सीमित बना, रखना भी है पाप ।।२४।।
—वही

एक निजात्मा के बिना, जगति न अपना कोय ।
अत. सभी को त्याग कर, तू अपना ही होय ।।२५।।
—वही

गये अमोही होय के, वे नमनीय महान ।
मिले उन्ही मे जाय के, उत्तम उनका स्थान ।।२६।।
—वही

देह-पोषण सतत करते मिष्ठान्नो को खाकर हम ।
विविध भाति के व्यजन चटकर रसिया भी बन जाते हम ।
आत्म-शोध के हेतु आज तक कुछ नही हम कर पाये ।
कर स्वाध्याय पाप के काले दाग मिटाकर सुख पाये ।।२७।।
—श्री पार्श्वचद्र जी म सा

ढील करे मत तू छिन की, करले झट सुकृत लाभ कमाई ।
बैठ एकात करी मन ठाम, जपो जिनराज सुध्यान लगाई ।
दान,दया,तप, सजम-मारग, श्री गुरु-सेव करो चित लाई ।
'अमृत' चित्त अलेप रखो नर, देह धरे को यही फल पाई ।।२८।।
—स्व. पू. अमीऋषि जी म

यौवन, भाषा अरु समय, बहता हुआ जल जाय ।
'खूब' कहे ये चारो हि, मुडकर आवे नाय ।।२९।।
—स्व. श्री खूबचद जी म

उद्यम कवहु न छोडिये, यद्यपि विपद पडन्त ।
'खूब' कहे उद्यम किये, कीडी शिखर चढन्त ।।३०।।
—वही

है कार्य जो करते नही अरु बोलते है जोर से।
धिक्कार उनको सर्वदा पडती यहा सब ओर से।
पर बोलते मुख से नही जो कार्य करते है सदा।
गुणगान उनके विश्व मे सब लोग करते है तदा।।३१।।
—काव्य सजीवनी ३३६

दीधी गाली एक है, पलटे होय अनेक।
जो गाली पलटे नही, रहे एक की एक।।३२।।

ढूढन चाल्या ब्रह्म को, ढूढ फिरा सब ढूढ।
जो तू चाहे ढूढना, इसी ढूढ़ मे ढूढ।।३३।।

नैण, वैण अरु श्रवण सब, सब ही के इक ठौर।
कहिबो-सुनिबो-समझिबो, चतुरन को कछु और।।३४।।

पाव पलक की खबर नही, करे काल की बात।
ना जाने क्या होत है, उगते ही परभात।।३५।।

सतति के गुण-दोष अधिकतर, मात-पिता पर निर्भर है।
सस्कारो के जीवन-पट पर, पडते चिन्ह प्रबलतर है।।३६।।
—उ अमरमुनि जी म

बूढापो आतो कहे, तीन कान मे बात।
मीठा बोलो नम चलो, गेडी ले लो हाथ।।३७।।

बावळियो काटा तज्या, वृद्ध भये की लाज।
मूरख नर समझत नही, दिन-दिन करत अकाज।।३८।।

जैसे ज्वर के जोर से, भोजन की रुचि नाय।
ऐसे कुकर्म-उदय से, धर्म-वचन न सुहाय।।३९।।

धर्म करत ससार-सुख, धर्म करत निर्वाण।
धर्म-पथ साधे बिना, नर तिर्यंच-समान।।४०।।

सर नही ऊचा कभी, रहते सुना अभिमान का।
अपने ऊपर ही पडता है, थूका हुआ असमान का ॥४१॥

जीवन एक वृक्ष है फानी, वचपन तने, शाख जवानी।
फिर है पतझड खुश्क बुढापा, इसके बाद है खतम कहानी ॥४२॥

एक गलत आदत आदमी को अधा कर देती है।
एक बुराई व्यक्ति के तेज को मदा कर देती है।
कितना बडा सत्य है इस बात मे दोस्तो—
एक मछली सारे तालाब को गदा कर देती है ॥४३॥

कभी निराश न हो जीवन मे, कभी न दुख मे घबराना।
एक यही साधन है सुख का, अपना कर्त्तव्य किये जाना ॥४४॥

अपने अवगुण की जो निन्दा करते हैं,
पर, पर - निन्दा से सदा काल डरते हैं।
गुणवानो के सद्‌गुण का गाते गाना,
कर कर्म-निर्जरा पाते मोक्ष-ठिकाना ॥४५॥

बचपन से ही साधिये, विद्या-विनय-विवेक।
ये तीनो ही राखते, सर्व सिद्धि की टेक ॥४६॥

करत-करत अभ्यास ते, जड-मति होत सुजान।
रसरी आवत-जात ते, सिल पर पडत निशान ॥४७॥

ज्ञान मुझ मे अल्प है, यह ध्यान मे मत लाइये।
हारिये मन मे न सद्-व्यवहार करते जाइये।
चद्र-रवि दोनो कुहू मे, दीख जव पडता नही।
उस समय मे दीप अपना, काम क्या करता नही ॥४८॥

न भूलो स्वर्ग-से सुख पर, भयानक नर्क के बिल हैं।
सुधा समझे हो तुम जिनको, वे ही तो हलाहल हैं ॥४९॥

—सन्यासी पृ. २२

यो 'रहीम' सुख होत है, उपकारी के अग।
बाँटन-वारे के लगे, ज्यो मेहदी का रग ॥५०॥

—रहीम

आघो आई ज्ञान की, ढही भरम की भीत।
माया-टाटी उड गई, लगी नाम से प्रीत ॥५१॥

—कबीर

नशा से आदमी का हर जगह परिहास होता है,
नशा वाले का किंचित भी नही विश्वास होता है।
नशा तो एक दानव है बचो इससे सदा 'काका',
नशा से आदमी की बुद्धि-बल का नाश होता है ॥५२॥

—हजारीलाल जैन 'काका'

'कबीर' यह मन मसकरा, कहू तो माने रोस।
जा मारग साहब मिलै, तहाँ न चाले कोस ॥५३॥

—कबीर

परनारी पैनी छुरी, मत कोई लावो अग।
रावण के दस सिर गये, परनारी के सग ॥५४॥

—कबीर

करी बुराई और ने, आप कियो उपकार।
'तुलसी' 'इन दो वात को, चित से देहु उतार ॥५५॥

—तुलसीदास जी

ससृति मे जितने भी अच्छे, कार्य कष्ट से साध्य सभी।
बिना अग्नि मे पडे स्वर्ण का, रूप दमकता नही कभी ॥५६॥

—उ. अमरमुनि जी म

दु ख दु:ख है जब आता है, सहन किया ही जाता है।
नर-जीवन मे धूप-छाह सा, सुख-दुख का चिर नाता है ॥५७॥

—वही

वीर-पुरुष की सकट मे भी, धर्म-भावना बढती है।
उलटी करने पर भी अग्नि-ज्वाला ऊपर चढती है ।।५८।।
—वही

धरम-धरम सब कोइ कहे, मरम न जाणे कोय।
जात न जाणे जीव की, धरम किणी विध होय ।।५९।।
पूर्व जन्म मे किया, मिला, अब करो वही फिर पाओगे।
जो गफलत के बीच रहे तो, मित्र ! बहुत पछताओगे ।।६०।।
बहुत भण्या काइ काम का, बोले नही विचार।
हणत पराई आतमा, जीभ चले तलवार ।।६१।।
जा लक्ष्मी के काज तू, खोवत है निज धर्म।
सो लक्ष्मी संग ना चले, काहे भूलत मर्म ।।६२।।
एक विषय ने जीतता, जीत्यो सहु ससार।
नृपति जीतता जीतिये, दल, पुर ने अधिकार ।।६३।।
उत्तम बुद्धि न ऊपजे, सूझे न उद्यम सार।
गर्थ गुमावे गाठ नो, जार-कर्म करनार ।।६४।।
माणस मा उजले मुखे, वोली सके न बोल।
व्यभिचारी नी विश्व मा, तरणा तुल्ये तोल ।।६५।।
ना सुख काजी पडिता, ना सुख भूप भया।
सुख तो जब ही आवसी, तृष्णा-रोग गया ।।६६।।
जो बात कहो साफ हो, सुथरी हो भली हो।
कडवी न हो, खट्टी न हो, मिसरी की डली हो ।।६७।।
ऐसी वाणी बोलिये, मन का आपा खोय।
औरन को शीतल लगे, आप ही शीतल होय ।।६८।।
हाथी- घोडा- गाव- गढ, एता मिले अनत।
गई इज्जत नहिं बावड़े, कहे राव 'जसवत' ।।६९।।
—राजा जसवतसिंह

बेटा मारे बाप को, नारी हणे भरतार।
एक परिग्रह कारणे, अनरथ हुवे अपार ।।७०।।

बिन पूंजी के सेठ जी, बिना सत्य को राज।
बिना ज्ञान की साधुता, कैसे सुधरे काज ।।७१।।

कायरता किण काम री, निपट बिगाडे नूर।
आदर मे इधकी पडे, घोबा भर-भर धूर ।।७२।।

तन की तृष्णा सहल है, आध-सेर के सेर।
मन की तृष्णा गजब है, गिळे मेर - सुमेर ।।७३।।

गई बात सोचे नही, आगम वाछे नाय।
वर्तमान वरते सदा, सो ज्ञानी जग माय ।।७४।।

सहज मिल्या सो दूध बराबर, माग लिया सो पाणी।
खीच लिया सो खून बराबर, यह 'दादू' की वाणी ।।७५।।

—दादू

अनुभव का कर दीप ले, बढ आगे हरबार।
तब पहुचेगा ध्येय को, ए चेतन अविकार ।।७६।।

क्षमायाचना से मिटे, क्लेश और सताप।
बढे मित्रता भय हटे, विकसित हो गुण आप ।।७७।।

शस्त्र-घाव कुछ काल तक, करता है बेचैन।
वचन-घाव लग जाय तो, दुखित करे दिन-रैन ।।७८।।

भोग को भय रोग का है, वित्त को भय राज का।
वृद्धत्व का भय रूप को, भय देह को यमराज का।
ये वस्तुएँ ससार मे सब, ही भयकर जानलो।
हा! सब अभय-दातार केवल, धर्म ही को मानलो ।।७९।।

—काव्य सजीवनी ३४८

दुःख न कोई जगत मे, दुःख पाप-सचार।
करे धर्म निष्कपट, तो, हो सुखमय ससार ॥८०॥
—श्रा. प्र. श्री जीतमल जी म. सा.

सब मगल का मूल जो, सभी शिवो का हेतु।
जिनशासन विजयी रहे, सब धर्मों का केतु ॥८१॥



प्रकीर्णक-विभाग

# समाधिमरण

यह प्रकृति का अटल नियम है कि जो जन्म लेता है वह मरता अवश्य है, परतु मरने-मरने मे अतर है। जिस प्रकार जीवन जीने की कला होती है उसी प्रकार मरने की भी कला है। मरना जब निश्चित है फिर कला-पूर्वक ही क्यो न मरा जाये ? जैन-परिभाषा मे इस कला-पूर्वक मरने को 'समाधि-मरण' की सज्ञा दी गई है। समाधि-मरण की तैयारी के लिए साधक को अपना अतिम समय जान लेना अति आवश्यक है। अतिम समय जानने के कुछ सकेत इस प्रकार है :

(१) अपनी आख को भौह (भोपण), नाशाग्र और जिह्वाग्र दिखाई नही दे तो नव दिन के बाद मृत्यु जानना।

(२) स्नान करने के बाद सारा शरीर तो भीगा रहे और मुख पहले ही सूख जाये तो पद्रह दिन के भीतर मृत्यु जानना।

(३) कानो की कूपर पतली हो जाये, नाक की डडी टेढी (बाकी) हो जाये, आख सफेद हो जाये, कपाल काला पड जाये, नासिका लाल हो जाये, मू छ के बाल खिरने लगे, होठ सफेद हो जाये, तो तीन दिन के भीतर ही मृत्यु समझना।

(४) भोजन व पानी स्वाद न लगे, नाक के श्लेष्म की गध दूध जैसी हो जाये, छाती के दाहिनी ओर धड़कन बढ जाये, हस्त-तल और पाद-तल लाल हो जाये, नाखून काले पड़ जायें, शरीर की गध मृतक शव के जैसी हो जाये, नाड़ी सुस्त हो जाये, क्रोध बढ जाये, विभ्रमता या मूर्च्छा आ जाये, छाती पीली,

जघा श्वेत, गला नीला या लाल दिखाई दे, नाक मे सल पड़ जायें, हस्त रेखाएँ मद हो जाये, एक या दोनो आखो की पुतलियाँ फिर जाए और दिखाई नही दे, हाथ-पाव ठण्डे और मस्तक गर्म रहे तो मृत्यु निकट जानना।

(५) शरीर के अगो का स्वाभाविक वर्ण वदल जाये (जैसे तालु-जीभ आदि लाल हैं वे काले-पीले या सफेद हो जायें), मास-वसा आदि नरम अग कड़े पड जायें, अचल अग चल तथा चल अग अचल हो जायें, आखे घूम जायें, मस्तक लटक जाये, जोड ढीले पड जाये, आख या जीभ भीतर घुस जाये तो मृत्यु निकट समझना।

(६) आधा शरीर ठडा और आधा शरीर गरम लगे तो सात दिन मे मृत्यु जानना।

(७) आखे वद करने पर मयूर के पाख के समान जो तिलमिले दिखाई देते हैं, यदि वे दिखाई न दे तो मृत्यु निकट जानना।

**संलेखना**—समाधिमरण के आरावन के लिये जैन धर्म मे एक विशेप अनुष्ठान है, जिसको 'सलेखना' कहते है। सलेखना के दो भेद है (१) सागार सलेखना (२) अणागार सलेखना। आभ्यतर व वाह्य के भेद से भी सलेखना दो प्रकार की है। क्रोधादि कषायो का त्याग करना आभ्यतर सलेखना है तथा वाह्य वस्तु—अन्न-जल एव शरीरादि का त्याग करना वाह्य सलेखना है।

**सागार संलेखना**—मृत्यु का कोई समय निश्चित नही है। कभी-कभी वह अचानक ही हमला कर देती है। कई लोग सदा की भाति रात्रि को आराम से सोते है और सोते-सोते ही मृत्यु के

ग्रास बन जाते हैं। ऐसी हालत मे धर्मशील पुरुषो को चाहिये कि वे सोते समय रोजाना आगार-सहित अर्थात् "उठने के पहले ही मृत्यु आ जाये तो यावज्जीवन" ऐसी छूट रखकर यथाविधि प्रत्याख्यान कर ले। इस प्रकार आगार रखकर जो सलेखना की जाती है—उसे सागार सलेखना कहते हैं।

**सागार संलेखना की विधि**—सर्वप्रथम इच्छाकारेण, तस्स-उत्तरी का पाठ बोलना एव यथाविधि चार लोगस्स का कायोत्सर्ग करना। फिर एक लोगस्स प्रकट कहकर दोनो हाथ जोड कर निम्न पाठ कहना

"भक्खति, डज्झति, मारति किं वि उवसग्गेण मम आउ-अतो भवेज्ज तहा सरीरसबध-मोह-ममत्त-अट्ठारस-पावट्ठाणाणि चउव्विह पि आहार वोसिरामि, सुहसमाहिएण निद्दावइक्कति तओ आगारो।" इस प्रकार प्रत्याख्यान करके नवकार मत्र का स्मरण करते हुए शयन करना चाहिये। जागने पर भी पूर्वोक्त प्रकार से चार लोगस्स का सविधि कायोत्सर्ग करके निम्न-लिखित पाठ का उच्चारण करना चाहिए—

"पडिक्कमामि पगाम-सिज्जाए निगाम-सिज्जाए सथारा उव्वट्टणाए परियट्टणाए आउटणाए पसारणाए छप्पई सघ-ट्टणाए कूइए कक्कराइए छिइए जभाइए आमोसे ससरक्खामोसे आउलमाउलाए सोवण-वत्तिआए इत्थी-विप्परिआसिआए दिट्ठी-विप्परिआसिआए मण-विप्परिआसिआए पाणभोयण-विप्परिआसिआए जो मे राइय अइयारो कओ तस्स मिच्छा मि दुक्कड।" इस पाठ के उच्चारण के बाद "सागारिय अण-सणस्स पच्चक्खाण सम्म काएण · न भवइ तस्स मिच्छामि दुक्कड" इस पाठ से पच्चक्खाण पालकर नवकार मन्त्र का स्मरण करना चाहिए।

